**षड्देवी**

वाराही-यामिनी-मोहनी-सञ्चारिणी-संत्रासिनी-चण्डिकानां षड्देवीनां मन्त्रैः स्वस्वदेवतावन्नैरात्म्येन कवचयेत् । ( अ. म., पृ 10 )

**सप्त संबोध्यङ्गानि**

समाधिरेव संबोधेः कारणम् । समाधिसंबोध्यङ्गं हयकर्णा । कौशीद्यानवकाशो वीर्यसंबोध्यङ्गं खगानना । कुशलेषूत्साहः प्रीतिसंबोध्यङ्गं चक्रवेगा । कुशलकर्मणि कर्मण्यता प्रस्रब्धिसंबोध्यङ्गं खण्डरोहा । नैरात्म्यस्वरूपेणावधारणा धर्मप्रविचय-संबोध्यङ्गं शौण्डिनी । अविस्मरणशीलता स्मृतिसंबोध्यङ्गं चक्रवर्मिणी । समाधावमनसिकारोपेक्षासंबोध्यङ्गं सुवीरा । ( अ. म., पृ. 17 )

**समयः**

समयानिति गोकुदहनादीनि । ( कृ. त. टी., पृ. 44 )

समयमनुल्लङ्घनीयत्वात् । ( कृ. त. टी., पृ. 88 )

पूर्वमपि समयसेवाभिधानात् पुनर्यद् वचनं तस्यायमर्थः—रक्ष्यो भक्ष्यश्चैव तद् द्विधा समयः । पूर्वं भक्ष्यसमयस्योक्तत्वात् रक्ष्यसमयाभिप्रायेणेदम् ।''''समयमिति समयद्रोहः ।''''समय इति गोकुदहनादिसेवनम् । ( कृ. त. टी., पृ. 131 )

**समयाक्षरम्**

समयाक्षरेणेति उत्पादितबोधिचित्तेन । ( कृ. त. टी., पृ. 91 )

**समाधिचतुष्टयम्**

शूरङ्गम-गगनगञ्ज-विमलमुद्र-सिंहविक्रीडितसमाधिचतुष्टयविशुद्ध्या चतुर्देवीपरिक्षिप्तम् । ( अ. म., पृ. ७ )

# भारतीय दृष्टि में मन्त्र और तन्त्र

—श्री सुनीतिकुमार पाठक, पी. आर. एस.—

[ प्रस्तुत निबन्ध में मन्त्र और तन्त्र विषयक सामान्य धारणा का उल्लेख करते हुए इनकी वैज्ञानिकता को शास्त्रीय प्रमाणों से सिद्ध किया गया है और शास्त्रीय दृष्टि से मन्त्र और तन्त्र का परिनिष्ठित स्वरूप स्थापित किया गया है। प्रसंगवश बीज मन्त्रों की प्रभावोत्पादकता पर भी अनेक शास्त्रीय प्रमाणों के आधार पर पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। ]

आजकल यह धारणा बलवती होती जा रही है कि मन्त्र और तन्त्र सामान्यतः जादू-टोना और आभिचारिक क्रियाओं तक ही मात्र सीमित हैं और यह सब अन्धविश्वास पर आधारित होने से पूरी तरह अवैज्ञानिक हैं।

परन्तु हमें यह जान लेना चाहिये कि मन्त्र और तन्त्र पूरी तरह से विज्ञान-सम्मत हैं। ये पूरी तरह से वैज्ञानिक प्रयोगों पर आधृत हैं और शास्त्रों में भी इनकी प्रायोगिकता पर ही जोर दिया गया है। मन्त्रों के साथ मानवीय शरीरविज्ञान, ध्वनितत्त्व, ख-विज्ञान और ज्योतिर्विद्या का गहरा संपर्क है। तन्त्र की व्याप्ति मानवशास्त्र से संबद्ध समाजशास्त्र, शरीरविज्ञान, भौतविज्ञान, आयुर्वेद, ज्योतिर्विद्या से लेकर शिल्पकला, संगीतशास्त्र (नृत्य, गीत, वादित्र) तक है।

प्रस्तुत निबन्ध में शास्त्रीय दृष्टि से मन्त्र और तन्त्र के स्वरूप पर प्रकाश डालने का प्रयास किया गया है। इस प्रसंग में कई प्रश्न उठते हैं। जैसे कि मन्त्र और तन्त्र की प्रवृत्ति मानव जाति में कब से हुई है? मन्त्र और तन्त्र का परस्पर क्या सम्बन्ध है? आगम और निगम आदि शास्त्रों का उद्भव क्या ऐतिहासिक है? आदि।

इन विषयों पर अनेक मत हैं। इसलिये प्रस्तुत निबन्ध को तन्त्रशास्त्रीय प्रमाणों तक ही सीमित रखा गया है। तन्त्रशास्त्रीय ग्रन्थों के ऐतिहासिक कालक्रम को निश्चित कर पाना कठिन है, क्योंकि इनका किसी विशेष सम्प्रदाय या निकाय के आधार पर संकलन नहीं हुआ है। प्रो० व्रजवल्लभ द्विवेदी आदि विद्वानों ने तन्त्रशास्त्रीय मुख्य विषयों और प्रमाणवचनों की प्राचीनता उदाहरणों के द्वारा स्थापित की है, जिससे यह प्रमाणित हो जाता है कि तन्त्र का उद्भव भारतवर्ष में अतिप्राचीन काल में हो चुका था। भारत में विभिन्न दृष्टियों की धारा प्रवाहित होती रही है। दृष्टियों का भेद रहते हुए भी अनेक समान विषयों पर विभिन्न शास्त्रों में विचार हुआ है। इसीलिये वचनों की समानता प्रायशः हमें मिल जाती है। वेद, उपनिषद्, रामायण, महाभारत, पुराण आदि शास्त्रों में तन्त्रशास्त्र के वचन इतस्ततः उपलब्ध होते हैं। मूलतः भारतीय वाङ्मय की एक प्राचीनतम धारा तन्त्रशास्त्र है। यह धारा अलिखित रूप से प्रागार्य युग से

प्रचलित है। भारतवर्ष में वैदिक धारा के साथ ही तान्त्रिक धारा भी प्रायोगिक कौशल के साथ विकसित हुई। ये दोनों धाराएँ श्रुत-परम्परा से प्रचलित थीं। लिखित रूप में शास्त्रों का विधिबद्ध विकास अवश्य ही अर्वाचीन काल में हुआ। इसी प्रेक्षापट में यहाँ मन्त्र और तन्त्र के रूप की आलोचना की जा रही है।

## मन्त्र

तन्त्र में मन्त्र का प्रयोग सर्वत्र है। वेदों में याज्ञिक मन्त्रों की व्याप्ति तन्त्रशास्त्र से कम नहीं है। कारण उभयत्र मन्त्र के साथ वर्णों और पदों का सम्बन्ध घनिष्ठ है। वर्ण की उत्पत्ति शब्दस्फोट-सापेक्ष है। शब्द ब्रह्म है, यह वैदिक परम्परा के अनुसार सिद्ध है। ब्रह्म नित्य है, अत: शब्द-स्फोट की नित्या शक्ति से सृष्टि अभिमुखी इच्छा शक्ति का स्फुरण होता है। योगिनी-तन्त्र में इस स्थिति का वर्णन इस प्रकार किया गया है—

तन्मध्ये तु मया दृष्टं वर्णपुञ्जं महोज्ज्वलम्।
सूर्यकोटिसमाभासं चन्द्रकोटिसुशीतलम्॥
वह्निकोटिमहाज्वालं परब्रह्ममयं ध्रुवम्॥ 1.10॥

मैंने उसके भीतर महान् उज्ज्वल वर्णपुंज को देखा, जो कोटि सूर्य के समान आभायुक्त, कोटि चन्द्र के समान शीतल और कोटि वह्नि के समान तेजोमय है। वह परब्रह्ममय है।

शब्द की अनित्यता को मानने वाले भी स्फोट को मानते हैं। उनमें से कुछ बाह्य स्फोट की दृष्टि से शब्द का प्रयोग और उसका तात्पर्य लगाते हैं। आन्तर स्फोट पर ध्यान कम ही दिया जाता है। अन्य आचार्य शब्दों के प्रसिद्ध अर्थ को ही मान्यता देते हैं। वे वाक् और अर्थ की सायुज्यता का निरूपण करते हैं। नैयायिकों के इस पक्ष की चर्चा स्थानान्तर में की जायगी।

इस प्रसंग में यह अवधेय है कि शब्दों का बाह्य स्फोट या ध्वनि मनुष्यों के समान तिर्यक् प्राणियों में भी स्थित है। इस स्फोट से ही वर्णात्मक स्वर और व्यंजन अथवा आलि-कालि की आभ्युदयिक मूर्तियाँ अभिव्यक्त होती हैं, क्योंकि ध्वनि और वर्ण के भेद से शब्द दो प्रकार से प्रकट होता है। सामान्यतया ध्वनि स्वरमात्र है।

संगीतशास्त्र में मनुष्येतर तिर्यक् प्राणियों की ध्वनियों से सात प्रकार के स्वरों के राव की तुलना की है। जैसे कि—

षड्जं रौति मयूरस्तु गावो नर्दन्ति चर्षभम्।
अजो रौति तु गान्धारं क्रौञ्चः क्वणति मध्यमम्॥
पुष्पसाधारणे काले कोकिलो रौति पञ्चमम्।
धैवतं कुञ्जरो रौति निषादं हेषते हयः॥

यहाँ ध्वनि को छोड़कर वर्ण का प्रकाश नहीं होता, तो भी उसका प्राणी मात्र पर अद्भुत प्रभाव पड़ता है। इस प्रसंग में यह श्लोक अवलोकनीय है—

शिशुर्वेत्ति पशुर्वेत्ति वेत्ति गीतिरसं फणी।
हरिर्वेत्ति हरो वेत्ति नारदो वेत्ति वा न वा॥

अर्थात् संगीत का प्रभाव शिशु, पशु और सर्प पर भी समान रूप से पड़ता है, किन्तु इसके मर्म को विष्णु और शिव ही जान पाते हैं। नारद तो शायद ही इसको जानते हों।

तन्त्रशास्त्र का यह सिद्धान्त है कि मन्त्र के प्रसंग में ध्वनियों के अर्थ का बोध भी आवश्यक है। शब्द की शक्ति को यहाँ शब्दब्रह्म का प्रकट रूप कहा गया है, जैसे कि विश्वसार तन्त्र में वर्णित है—

शब्दब्रह्मेति तं प्राह साक्षाद् देवः सदाशिवः।
अनाहतेषु चक्रेषु स शब्दः परिकीर्त्यते॥
अनाहतं महाचक्रं हृदये सर्वजन्तुषु।
तत्र ॐकार इत्युक्तो गुणत्रयसमन्वितः॥

कुब्जिकातन्त्र में शब्द-शक्ति की माहेश्वरी मूर्ति का स्पष्टीकरण इस प्रकार किया गया है—

निर्गुणः सगुणश्चेति शिवो ज्ञेयः सनातनः।
निर्गुणाश्चैव संख्याता बिन्दवस्त्रय एव च॥
ब्रह्मबिन्दुर्विष्णुबिन्दू रुद्रबिन्दुर्महेश्वरि। ( 1 पटल )

इसी लिये ॐकार की ध्वनि में अ उ और म् की त्रैबिन्दवी स्थिति सर्वथा स्पष्ट है। स्रष्टा, सृष्टि और सिसृक्षा की दृष्टि से यह सिद्ध होती है।

किन्तु शाक्यमुनि बुद्ध के सिद्धान्त अनित्यवाद पर आश्रित हैं। अनित्यवाद में स्रष्टा, सृष्टि और सिसृक्षा की संभावना नहीं है। फिर भी ॐकार का महत्त्व बौद्ध परम्परा में भी पूरी तरह से स्वीकृत है। यह माना जाता है कि मन्त्रनय की परम्परा भी भगवान् बुद्ध के द्वारा ही प्रवर्तित है। बुद्धवचन की धारा विशेषेण स्वसंवेद्य होती है। तत्त्वतः सूत्र और तन्त्र का भेद स्पष्ट नहीं है। अतः ॐकार का प्रयोग मन्त्र का अंग बन गया है। आर्य-अपरिमितायुर्ज्ञाननाम महायान सूत्र में ॐ मन्त्र का पुनः पुनः नवीकरण किया गया है। जैसे ॐ ॐ ॐ इत्यादि।

पहले अनार्य मन्त्रों में ॐकार का प्रयोग आवश्यक नहीं था। आर्यमंजुश्रीमूलकल्प तन्त्र में अनार्य मन्त्रों का उल्लेख है।

नाड़ी-बिन्दु काययोग की साधना में ॐकार का अधिष्ठान हृदय है। हृदय का आसन सहस्रार है, जहाँ आलि और कालि का समायोग होता है। आलि लोकज्ञान और कालि लोकाभास

मात्र है। हेवज्रतन्त्रटीका में आलि वामनासापुट वायु है और कालि दक्षिणनासापुट वायु है। इन दोनों वायुओं के संयोग से यथाभूतज्ञान उत्पन्न होता है। आभास और आभासरहित ज्ञान ही तथताज्ञान है।

**बीज मन्त्र**

वैयाकरणों के मत के अनुसार कार्य जिससे फल के रूप में जन्म लेता है, उसे बीज (कारण) कहते हैं। बीज-मन्त्र मन्त्र का हृदय है। जिस मन्त्र के मनन से कायिक, वाचिक और चैतसिक फल उत्पन्न होता है, वह बीज-मन्त्र है, वही मातृका है। स्वच्छन्द तन्त्र में चिच्छक्ति का उद्भव इस प्रकार वर्णित है—

अवर्गे तु महालक्ष्मीः क–वर्गे कमललोचना।
च–वर्गे तु महेशानी ट–वर्गे तु कुमारिका॥
नारायणी त–वर्गे तु वाराही तु प–वर्गिका।
ऐन्द्री चैव य–वर्गस्था चामुण्डा तु श–वर्गिका॥
एताः सप्त महामाताः सप्तलोकव्यवस्थिताः।

तन्त्रशास्त्र के अनुसार मन्त्र चित्त का अवबोधक है—

शृणु देवि प्रवक्ष्यामि बीजानां देवरूपताम्।
मन्त्रोच्चारणमात्रेण देवरूपं प्रजायते॥

इस चैतसिक स्थिति को प्राप्त करने के लिये तन्त्रों में आचार, योग तथा मन्त्रजप आदि का विस्तार से वर्णन किया गया है।

मन्त्रों का आर्षीकरण वैदिक विनियोग के अनुसार यहाँ भी ऋषि, छन्द आदि के माध्यम से विधिबद्ध किया गया है। जैसा कि गौतमीय तन्त्र में कहा गया है—

ऋषि-छन्दोऽपरिज्ञानान्न मन्त्रं फलभाग् भवेत्।
दौर्बल्यं याति मन्त्राणां विनियोगमजानताम्॥

कालक्रम से मन्त्र का विस्तार से निरूपण करना तन्त्रशास्त्र का एक प्रस्थान बन गया है। जैसे कि मन्त्र का आवाहन, ध्यान, स्मरण, समर्पण और विसर्जन ये उसके पाँच अंग हैं। इन अंगों की संख्या बढ़ती गई। जैसे कि त्रिपुरा-सिद्धान्त में निम्न सात अंगों का विधान है—ऋषि, छन्द, बीज, कीलक, शक्ति, न्यास और ध्यान। शारदातिलक में मन्त्रों का लिंगभेद भी उल्लिखित है। जैसे कि—

मन्त्रविद्याविभागेन त्रिविधा मन्त्रजातयः।
पुंस्त्रीनपुंसकात्मानो मन्त्राः सर्वे समीरिताः॥ (2.58)
पुंमन्त्रा हुंफडन्ताः स्युर्द्विठान्ताश्च स्त्रियो मताः।
नपुंसका नमोऽन्ताः स्युरित्युक्ता मनवस्त्रिधा॥

यह कोई विधिलब्ध विचार नहीं है। प्रयोगसार के एक वचन के अनुसार इनका निम्न स्वरूप भी है—

वषट्फडन्ताः पुंलिङ्गा वौषट्स्वाहान्तगाः स्त्रियः।
नपुंसका हूँनमोऽन्ता इति मन्त्रास्त्रिधा स्मृताः॥

इस प्रकार के वचनों से तन्त्रशास्त्र के ऐतिहासिक कालानुसन्धान में कुछ प्रत्यय ( प्रमाण ) प्राप्त हो सकते हैं।

आर्यमंजुश्रीमूलकल्प मन्त्रनय का एक प्राचीन प्रामाणिक ग्रन्थ है। बौद्ध परम्परा के अनुसार यह बुद्धवचन है। उसमें मन्त्रों के उच्चारण को परिशुद्धि के अलावा मन्त्रजापी की श्रद्धा के ऊपर अधिक बल दिया गया है—

सुबीजमूषरे क्षिप्तमङ्कुरो ह्यफलो यथा।
श्रद्धा मूलं सदा धर्मे उक्ता सत्यार्थदर्शिभिः॥
मन्त्रसिद्धिः सदा प्रोक्ता तेषां धर्मार्थशीलिनाम्।
शून्यताबोधितो बीजं बीजाद् बिम्बं प्रजायते॥

तथागतगुह्यक तथा गुह्यसमाजतन्त्र में योगतन्त्र की मान्यता है। उसमें बुद्धवचन के अनुसार 'ॐ आः हूँ' मन्त्र की महिमा इन पदों में उपलब्ध होती है—

ॐकारं ज्ञानहृदयं कायवज्रसमावहम्।
आःकारं बोधिनैरात्म्यं वाक्यवज्रसमावहम्।
हूँकारं कायवाक्चित्तं त्रिवज्राभेद्यमावहम्॥

जैन मत में भी शासन देवियों की सिद्धि के लिये ॐ आदि मन्त्रपदों का प्रयोग विहित है। जैन मन्त्रशास्त्र के अनुसार मन्त्रजप से दैवत प्रकाश प्रत्यक्ष होता है। वहाँ मन्त्र की मूल स्थिति के नियामक तत्त्वों का विवरण मिलता है। विस्तार भय से यहाँ हम उनका उल्लेख नहीं कर रहे हैं। मन्त्रजप का विधान मानव समाज में अतिप्राचीन काल से चला आ रहा है। मानव विज्ञान और समाजशास्त्र के आधुनिक अध्येताओं के अनुसार प्राचीन मिस्र देश में, सुमेरोय और सेमिटिक मानव-गोष्ठियों में रोग की चिकित्सा में और आधिभौतिक दुर्दशा को हटाने में अपनी-अपनी बोली और भाषा में कुछ न कुछ पढ़ने और उसकी आवृत्ति करने का विधान था। इस प्रकार ऊपर वर्णित शब्दस्फोट की शक्ति का प्रयोग प्राचीन युग से अब तक किसी न किसी दृष्टि से जीवित है। इसका आधुनिकतम प्रयोग राजनीतिक नारों के रूप में देखा जा सकता है। इससे भी एक प्रकार की शक्ति तो अवश्य उद्बुद्ध होती है, किन्तु उसका लाभ प्रेरक को मिलता है। नारा लगाने वाले के हाथ तो हताशा और अवसाद ही लगते हैं। उसका शरीर थकावट से और मन खिन्नता से अभिभूत हो जाता है। आपात उत्तेजना का फल सतत अवसाद ही हो सकता है, यही नैसर्गिक विधि है।

## तन्त्र

तन्त्र ही मन्त्रप्रयोग का वैज्ञानिक विधि से लब्ध विस्तार है। यहाँ तन्त्र शब्द की परिभाषा मन्त्रप्रयोग के साथ संयुक्त है। इसी लिये कभी-कभी मन्त्र और तन्त्र शब्द समानार्थक बन गये हैं। कामिकागम में तन्त्र की परिभाषा इस प्रकार दी गयी है—

तनोति विपुलानर्थान् तन्त्रमन्त्रसमन्वितान्।
त्राणं च कुरुते यस्मात् तन्त्रमित्यभिधीयते ॥

शारदातिलक की टीका में मन्त्र की परिभाषा यह है—

मननं विश्वविज्ञानं त्राणं संसारबन्धनात्।
यतः करोति संसिद्धो मन्त्र इत्युच्यते ततः ॥

इस प्रकार मन्त्र और तन्त्र का लक्ष्य एक ही है।

हेवज्रतन्त्र की टीका में तन्त्र को प्रबन्ध बताया गया है। फिर हेतुतन्त्र, फलतन्त्र और उपायतन्त्र के रूप में इसके तीन विभाग किये गये हैं। गुह्यसमाजतन्त्र का कहना है कि इनका आचरण करने से लघु (तुरन्त) बुद्धत्व की प्राप्ति हो जाती है। त्वरित गति से बुद्धत्व की प्राप्ति कराना ही तन्त्रशास्त्र का चरम लक्ष्य है। कुलार्णवतन्त्र में इसका प्रायोगिक स्पष्टीकरण इस प्रकार किया गया है—

परोक्षं को नु जानीते कस्य वा किं भविष्यति।
यद्वा प्रत्यक्षफलदं तदेवोत्तमदर्शनम् ॥

परमार्थसार की योगराजकृत व्याख्या में भी तदनुरूप वचन उपलब्ध है—

इहैकभविको मोक्ष एष तावत् परीक्ष्यताम्।
अनेकभविका मुक्तिर्भवतां केन वार्यते ॥

बौद्ध आचार्य पद्मवज्र ने भी इस प्रसंग में शास्त्रीय दृष्टि प्रकट की है। जैसे कि—

तत्त्वमार्गप्रसक्तानां सर्वेषामेव योगिनाम्।
उपाययुक्तियोगेन तेषां सिद्धिर्न चान्यथा ॥
उत्पत्तिक्रमयोगेन अन्यथापि भविष्यति।
नैकजन्मान्तरे सिद्धिरस्मिन्नेकेन कीर्तिता ॥

अन्ततोगत्वा शास्त्रीय दृष्टि से तन्त्रशास्त्र भारतीय प्रतिभा का वैज्ञानिक विकास है। इनमें मारण, वशीकरण, उच्चाटन आदि स्थूल रौद्र अभिचार कर्मों की और आकर्षण, बन्धन, प्रवेशन आदि सूक्ष्म सिद्धियों की अभिमुखता आपाततः प्रतीत होती है, किन्तु इन स्थूल और सूक्ष्म क्रियाओं का भेद मुख्यतया सराग और रागातीत चित्त का परिष्कार करने में है, जिससे कि अन्ततः महाराग की स्थिति तक साधक पहुँच सके। इस स्थिति का लाभ होने पर अधिकारी व्यक्ति की आन्तर सामर्थ्य का उद्बोधन होता है ॥

●

# कृष्णयमारितन्त्र में निर्दिष्ट अभिषेक विधि

—डॉ० बनारसी लाल—

[ अभिषेक तन्त्रों का एक महत्त्वपूर्ण अंग है। तन्त्र की साधना एवं उसकी परिपूर्णता के लिये शिष्य गुरु से अभिषेक या दीक्षा प्राप्त करता है। कृष्णयमारि तन्त्र की पञ्जिका—रत्नावली में इस तन्त्र के मण्डल, मण्डल प्रवेश एवं अभिषेक विधि का उल्लेख किया है। तदनुसार यहाँ अभिषेक विधि की किञ्चित् विवेचना करने का प्रयास किया गया है। ]

अभिषेक, मण्डल, यन्त्र आदि तन्त्रों के महत्त्वपूर्ण अवयव हैं। तन्त्रों की साधना, सिद्धि एवं इनके अध्ययन की परिपूर्णता के लिये शिष्य गुरु से अभिषेक या दीक्षा प्राप्त करता है। साधन-सम्पन्न गुरु ही शिष्य की सम्यक् परीक्षा कर अभिषेक प्रदान करता है। बौद्ध तन्त्रों में सात लौकिक अभिषेक, तीन लोकोत्तर तथा चतुर्थाभिषेक सहित ग्यारह अभिषेक प्रमुख हैं। बौद्ध तन्त्रों में, विशेष कर अनुत्तर-तन्त्र एवं योगतन्त्र में अभिषेकों की प्रायः समान विधि वर्णित है। तथापि तन्त्रों के देवता एवं मण्डल में स्थित देवगणों के आधार पर उनकी अनुष्ठान विधि में किञ्चित् भिन्नता दिखलाई पड़ती है। इस प्रसंग में [1]कृष्णयमारि तन्त्र की पञ्जिका—रत्नावली में मण्डल निर्माण, मण्डल भेद, मण्डल प्रवेश एवं अभिषेक विधि का साङ्गोपाङ्ग सुन्दर उल्लेख मिलता है। तदनुसार यहाँ कृष्णयमारि तन्त्र की अभिषेक विधि पर यथामति किञ्चित् प्रकाश डालने का प्रयास किया जा रहा है।

बौद्ध तन्त्रों के चतुर्विध विभाजन में कृष्णयमारि तन्त्र को अनुत्तरतन्त्र के उपायतन्त्र के अन्तर्गत माना जाता है। इस तन्त्र का सर्वप्रथम जम्बुद्वीप में प्रकाश ललितवज्र ने किया, ऐसा भोट परम्परावादी स्वीकार करते हैं[2]। मूलतः तन्त्रों की देशना भगवान् बुद्ध ने ही की है। कृष्णयमारि तन्त्र की देशना भी भगवान् बुद्ध ने की है, इस सम्बन्ध में यहाँ अष्टादश पटल में इस तन्त्र की उत्पत्ति के सम्बन्ध में स्पष्ट उल्लेख उपलब्ध होता है। ललितवज्र आचार्य कुक्कुराज, कम्बलपाद और सरोजवज्र आदि के समकालीन हैं। अतः इनका काल आठवीं शताब्दी के आस-पास स्थिर किया जाता है। कृष्णयमारि तन्त्र ( तो० 469 ) पर अनेक आचार्यों ने टीकाएँ की हैं, उनमें प्रमुख हैं—श्रीधर की श्रीकृष्णयमारितन्त्रपञ्जिका सहजालोकनाम[3] ( तो० 1918 ), रत्नाकर-

1. कृष्णयमारितन्त्र, पृ० 88-104, के० उ० ति० शि० सं०, सारनाथ।

2. भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास—लामा तारनाथ, पृ. 146

3. इस टीका की संस्कृत मातृका के कुछ त्रुटित अंश इंस्टीच्यूट आफ एडवांस स्टडीज आफ वर्ल्ड रिलीजन्स, न्यूयार्क से उपलब्ध हुए हैं। देखें इसी अंक के अन्तर्गत 'दुर्लभ ग्रन्थ परिचय', पृ. 7-8

शान्ति की श्रीकृष्णयमारितन्त्र-महातन्त्रराज प्रेषणपथ-प्रदीपनाम टीका ( तो. 1920 ), कुमारचन्द्र की कृष्णयमारितन्त्रराजपञ्जिका रत्नावली नाम[1] ( तो. 1921 ) तथा पद्मपाणि की कृष्णयमारितन्त्रराजपञ्जिका ( तो 1922 )। कृष्णयमारि तन्त्र अष्टादश पटलात्मक ग्रन्थ है। यहाँ मण्डलकर्म, चक्र, आकर्षणादि प्रयोग, मञ्जुवज्रसाधन, हेरुकसाधन आदि प्रमुख विषय अनुस्यूत हैं। कृष्ण और रक्त दो प्रकार के यमारितन्त्रों का उल्लेख मिलता है। गायकवाड ओरियन्टल सीरीज में प्रकाशित साधनमाला के अन्तर्गत इन दोनों यमारितन्त्रों के साधनों का समावेश हुआ है[2]। यमारि मण्डल का उल्लेख अभयाकरगुप्त विरचित निष्पन्नयोगावली में आया है[3]। कृष्णयमारितन्त्र तथा उसकी पञ्जिका के द्वितीय पटल में रजोमण्डल की निर्माणविधि का सविस्तर निर्देश उपलब्ध होता है। इसके लिये मण्डल के द्वार, निर्यूह, पट्टिका आदि का परिमाप भी उल्लिखित है[4]। अभिषेकहेतु रजोमण्डल के अतिरिक्त पटमण्डल और मनोमण्डल ( ध्यानमण्डल ) का भी प्रयोग किया जाता है, यहाँ पटमण्डल के स्वरूप का भी उल्लेख मिलता है।

**रजोमण्डल**

अभिषेक की विधि प्रारम्भ करने से पूर्व मण्डल-निर्माण के लिये भूमिपरीक्षा, उसकी पूजा तथा भूशोधन आदि विधियाँ सभी तन्त्रों में समान रूप में पाई जाती हैं। परिशोधित, परीक्षित भूमि पर ही मण्डल का विशेष कर रजोमण्डल का निर्माण किया जाता है। मण्डल को मन्त्रों एवं पूजा द्वारा अधिष्ठित करने के पश्चात् शिष्य आचार्य से अभिषेक प्रदान करने के लिये मण्डल-प्रवेश, समय-दान एवं बोधिचित्तोत्पाद हेतु याचना करता है।

रजोमण्डल के निर्माण के पश्चात् इसकी प्रतिष्ठा के लिये साधना तथा मण्डल में कलशों की स्थापना की जाती है। ये कलश महोदर, उच्चग्रीव, लम्बोष्ठ तथा शुक्ल वर्ण के होने चाहिये। इन कलशों पर विश्वपद्म चन्द्र में स्थित अष्टारचक्र, विश्वपद्म सूर्य में स्थित रत्न, पद्म, खड्ग चित्रित होते हैं। इन्हें जम्बू, आम्र, बीजपूर, मधूक, जयन्ती आदि वृक्षों के पल्लवों, नवीन वस्त्रों, सुवर्ण, रजत, ताम्र, राजपद्मावर्त, प्रवाल आदि पञ्च रत्नों से, जौ, माष, गोधूम, तिल आदि धान्यों से तथा श्वेता, अपराजिता, बृहती, कण्टकारी, सहदेवा, विश्वदेवा आदि पाँच औषधियों से युक्त पुष्पमालाओं से आवृत कर स्थापित किया जाता है। रात्रिशेष के पवित्र क्षण में मन्त्रों के उच्चारण के साथ रजोमण्डल में देवताओं का आवाहन कर उन्हें प्रतिष्ठित किया जाता है।

---

1. दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थमाला—9, के. उ. ति. शि. सं., सारनाथ।
2. साधनमाला, साधन संख्या 268–278
3. निष्पन्नयोगावली, पृ. 36–37
4. कृष्णयमारितन्त्र ( 14.7–10 )।

तदनन्तर अर्घादि द्वारा उनकी पूजा अर्चना की जाती है। यहाँ अर्घादि प्रदान करने का क्रम, अर्घपात्र एवं उसके न्यास का उल्लेख भी किया गया है। अर्घादि प्रदान करने का क्रम निम्नलिखित रूप में मिलता है।

इसमें सर्वप्रथम अर्घपात्र का निर्देश है। अर्घदान करने के लिये सुवर्ण, रजत, ताम्र, मृत्तिका आदि के पात्र होने चाहिये। इन अर्घपात्रों में अभिमन्त्रित मधु, क्षीर, गन्धोदक आदि द्रव्य रहते हैं। इसी प्रकार इन अर्घपात्रों का प्रयोग भी शान्तिक, पौष्टिक, वश्य आदि विभिन्न कर्मों के अनुसार भिन्न-भिन्न प्रकार के पात्रों के द्वारा नियत रहता है। इसके अनन्तर अर्घविधि भेद, अर्घपात्रों का न्यास तथा शान्तिक, पौष्टिक आदि कर्मानुरूप मन्त्र एवं अभिमन्त्रित करने की विधि का निर्देश किया जाता है। इसके पश्चात् रजोमण्डल में प्रतिष्ठित देवगणचक्र का अधिष्ठान, सुगन्ध तैल स्थापन, उसके द्वारा स्नपन, पुष्प, धूप, गन्ध, नैवेद्य दान द्वारा पंचोपचार पूजा सम्पन्न की जाती है। अभिषेक विधि के सम्पन्न होने के पश्चात् रजोमण्डल का संहरण भी मन्त्रोच्चारण पूर्वक सम्पन्न होता है। इसे पवित्र नदी में प्रवाहित कर दिया जाता है।

**पटमण्डल प्रवेश**

रजोमण्डल के अतिरिक्त अभिषेक हेतु पटमण्डल का भी विधान पाया जाता है। इस विधि में मण्डल को पट पर सुन्दर विधि से चित्रित किया जाता है। पटमण्डल की प्रतिष्ठा में मात्र एक ही कलश के प्रयोग का विधान है। इसी कलश में चिह्नसहित पञ्चतथागत, चार-योगिनियां, पञ्चरत्न, पञ्चौषधि, पञ्चधान्य एवं गन्धोदक आदि स्थापित किये जाते हैं। तदनन्तर रजोमण्डल की भाँति पुष्प, धूप, दीप, गन्ध आदि से पूजित कर शिष्य को मण्डल में प्रवेश करा कर मन्त्रनय को जानने के लिये उसे प्रोत्साहित किया जाता है। अभिषेक की प्राप्ति विभिन्न उद्देश्यों के लिये की जाती है। इनमें कोई मन्त्रों की सिद्धि के लिये मण्डल में प्रवेश करते हैं, तो कोई पुण्य की कामना से तथा परार्थ को उद्देश्य में रखकर भी मण्डल में प्रविष्ट होकर अभिषेक ग्रहण करते हैं। यहाँ बोधिचित्त का संवर ग्रहण कर परार्थ के लिये अभिषेक ग्रहण करने के लिये प्रोत्साहित किया जाता है, क्योंकि इससे ऐहिक फल के साथ-साथ पारलौकिक फल की भी प्राप्ति होती है।

**शिष्याधिवासन विधि**

उपर्युक्त विधि से मण्डल की पूजा सम्पन्न कर देवतायोग द्वारा मण्डल में प्रवेश के लिये शिष्य को तैयार कर मण्डल के पूर्वद्वार में स्थित होकर मण्डल में प्रवेश के लिये शिष्य गुरु से इस प्रकार याचना करता है—

त्वं मे शास्ता महावीर मामक्या सह संपुटे।
इच्छाम्यहं महानाथ बोधिचित्तनयं दृढम्॥
देहि मे समयं तत्त्वं बोधिचित्तं च देहि मे।
बुद्धं धर्मं च संघं च त्रिशरणं च देहि मे॥
प्रवेशयस्व मां नाथ महामोक्षपुरं वरम्।

मामकी के साथ संपृक्त तुम मेरे शास्ता हो, इस बोधिनय को जानने के लिये मैं इच्छुक हूँ; मुझे एतदर्थ समय, तत्त्व, बोधिचित्त तथा बुद्ध, धर्म तथा संघ का शरण प्रदान कर, इस श्रेष्ठ महामोक्षपुर में प्रवेश करावें।

इस प्रकार याचना करने पर गुरु प्रधान शिष्य को लक्षित कर कहता है कि हे पुत्र! मैं तुम्हें महायान के मन्त्रचर्या-नय की विधि का निर्देश करूँगा, तुम इस महान् नय के सम्यक् पात्र हो—

एहि वत्स महायानं मन्त्रचर्यानियं विधिम्।
देशयिष्यामि ते सम्यग् भाजनस्त्वं महानये॥

इस प्रकार तीन बार त्रिशरण गाथा का पाठ कर, जगत् के सत्त्वों के कल्याण के लिये बोधिचित्त उत्पन्न करा कर, मन्त्रों के द्वारा रक्षा एवं विघ्नों को उत्सारित कर हृदय, कण्ठ तथा सिर में हूँ आः ॐ की भावना कर गुरु वज्र को दक्षिण मुष्टि में गृहीत कर शिष्य के हृदय, कण्ठ तथा सिर में स्पर्श कराता है।

## मण्डल में पुष्पपात विधि

यहाँ अभिषेक के क्रम में शिष्य द्वारा मण्डल में पुष्पपात करा के उस तन्त्र की साधना से प्राप्तव्य सिद्धियों की उच्चावचता का भी निर्णय किया जाता है। मण्डल में पुष्पपात या दन्त-काष्ठ पात द्वारा शिष्य का कुलनिर्धारण तथा कुलानुरूप नामकरण कर अभिषेक प्रदान करने का विधान पाया जाता है। यहाँ इस क्रम में शिष्य मन्त्रजाप पूर्वक रजोमण्डल में पुष्पक्षेप करता है। यदि पुष्प मण्डल में निर्मित इष्टदेव बिम्ब के शिर, ऊर्णा या उष्णीष स्थल में गिरता है, तो उसे महामुद्रासिद्धि का निमित्त माना जाता है। यदि मुख या नेत्रों में पुष्प गिरे, तो मन्त्र की सिद्धि होती है। यहाँ सामान्य परिकल्पना यही है कि यदि मण्डल के इष्टदेव बिम्ब के उत्तम अंगों पर पुष्प गिरे, तो उत्तम सिद्धि को प्राप्ति होगी, यदि मध्यम अंगों पर पुष्प गिरे, तो मध्यम सिद्धि तथा अधम अंगों पर गिरे, तो हीन सिद्धि की प्राप्ति होगी। यदि पुष्प देवबिम्ब से दूर गिरे, तो अनिष्ट की आशंका रहती है तथा समीप में गिरे, तो उसे तुरन्त सिद्धि प्राप्त होने का निमित्त माना जाता है।

पुष्पपात द्वारा कुलनिर्णय इस विधि से भी किया जाता है कि जिस देव के आसन पर पुष्प गिरे, उसे उस देवकुल का जान कर अभिषिक्त किया जाता है। पुष्पक्षेप में यदि पुष्प मण्डल से बाहर गिरे, तो क्षुद्र सिद्धियों की प्राप्ति होती है और यदि पुष्प मण्डल की रेखाओं के ऊपर गिरे, तो पुनः पुष्पपात किया जाता है। इस प्रकार तीन बार करने पर भी यदि पुष्प मण्डल की रेखाओं के ऊपर ही गिरे, तो उसे किसी प्रकार की सिद्धि प्राप्त नहीं होगी। इसी प्रकार यदि पुष्प मण्डल की बाह्य वज्रावली के बाहर गिरे, तो भी किसी प्रकार की सिद्धि प्राप्त नहीं होगी। मण्डल में पुष्पपात के अनन्तर पुष्प को ग्रहण कर उसे शिष्य के शीर्ष में प्रतिष्ठित कर दोनों नेत्रों में ॐकार की भावना की जाती है और शिष्य के नेत्र पटों को खोल कर मण्डल के पूर्वी द्वार से मण्डल के देवों का परिचय कराकर अभिषेक विधि प्रारम्भ होती है।

## अभिषेक विधि

सर्वप्रथम उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा एवं नामाभिषेक प्रदान किया जाता है। पुनः यहाँ शिष्य अभिषेक प्रदान करने के लिये याचना करता है। उदकाभिषेक में शिष्य को वैरोचन के रूप को अवलम्बित कर कलश को ग्रहण कर अभिषेक प्रदान किया जाता है। इसके अनन्तर मुकुटाभिषेक में सुवर्ण वस्त्रों से सज्जित मुकुट को सिर पर धारण कर रत्नसम्भव का रूप अवलम्बित कर, सभी तथागत कुलिश के रूप में मुकुट में अवस्थित हैं, ऐसी भावना कर मुकुटाभिषेक प्रदान किया जाता है। वज्राभिषेक में अमिताभ रूप शिष्य के हृदय स्थान में पञ्चशूक वज्र को आरोपित कर वज्राभिषेक प्रदान किया जाता है और हृदय, कण्ठ तथा शीर्ष में वज्र[1] का स्पर्श कराकर शिष्य के दक्षिण हाथ में वज्र प्रदान किया जाता है। वज्रघण्टाभिषेक में अमोघसिद्धि

---

1. विविध आकार-प्रकार के वज्रों का उल्लेख टीका में इस प्रकार किया गया है—

वज्रमष्टाङ्गुलं प्रोक्तं यद्वा तद् द्वादशाङ्गुलम्।
वज्रमष्टविधं कार्यं हेमताम्रादिसंभवम्॥

त्रिशूकं पञ्चशूकं च नवशूकमिति त्रिधा।
द्विधा भूयोऽपि भिद्येत सौम्यासौम्यप्रभेदतः॥

चतुर्थं विश्ववज्रं च पञ्चशूकं चतुर्मुखम्।
मध्यमं ग्रहणस्थानं शूकं तन्मानमन्तयोः॥

मकरदन्तदष्टात्तं मकरान्त्रेण निर्गतम्।
स्थूलशूलकृशाग्राग्रं तीक्ष्णक्रमनमन्मुखम्॥

अनतिक्रान्तदिग्भागं मध्यशूकं पृथूदरम्।
अन्तरं चतु(तु)रसानां शूकरा(कानां) मध्यशूकतः॥

का रूप अवलम्बन कर वाम हाथ में घण्टा[1] प्रदान कर वज्रघण्टाभिषेक प्रदान किया जाता है। यहाँ दक्षिण हाथ में वज्र तथा वाम हाथ में गृहीत घण्टा का आलिङ्गनाभिनय रूप प्रदर्शित किया जाता है। नामाभिषेक में अक्षोभ्य तथागत का ध्यान कर सिर पर वज्र और घण्टा को धारण कर, पुष्पपात विधि द्वारा नियत कुलानुरूप नाम प्रदान कर अभिषेक प्रदान किया जाता है। इस प्रकार प्रथम पाँच अभिषेक पूर्ण होते हैं। इन पाँचों अभिषेकों को विद्याभिषेक भी कहा जाता है, क्योंकि इन पाँचों अभिषेकों में पञ्च तथागतों की लोचना आदि विद्याएँ सम्बद्ध रहती हैं।

इसके अनन्तर वज्राचार्याभिषेक प्रदान करने के लिये याचना की जाती है। अभिषेक के लिये अध्येषणा के पश्चात् शिष्य स्वयं को विचित्र अष्टदल कमल के ऊपर स्थित वज्रधर के रूप में अवलम्बित कर हूँकार नाद से उत्पन्न वज्र एवं आःकार से उत्पन्न घण्टा की भावना करता है। फिर घण्टा को वाम हस्त में प्रदान कर आचार्य स्वहृदयबीज से निर्गत आकाश में स्थित देववृन्द का अभिषेक करते हुए भावना कर आचार्याभिषेक प्रदान करता है। इस प्रकार

---

वज्रानुरूपतो ह्रासवृद्धी मानप्रमाङ्गुलौ।
यस्य च समाः शूलाः किञ्चिदूनास्तु मध्यमात्॥
दष्टाष्टशूलमूलाशा विकचाम्बुजमेखलाः।
ईषदस्याधिकः कार्यो मेखलामध्यमांस(श)कः॥
अन्योन्येन समौ शेषौ क्रमेण द्विगुणौ कृतौ।
राजदष्टदलाम्भोजमुखमूलावली द्वयोः॥
( कृ. त. टी., पृ. 103-104 )

1. घण्टा का स्वरूप एवं लक्षण वहीं इस प्रकार बतलाया गया है—
षड्भागैरामुखं घण्टा तत्र भागचतुष्टयम्।
शुद्धकात् समयं कार्यमन्यदन्येन निर्मितम्॥
तत् कम्पमध्यमाकाशं तिर्यगायामयोः समम्।
दिगुत्पलाष्टकभागे कुम्भभागे परे सृजेत्॥
ऊर्ध्वभागद्वयेनैव दिशि प्रज्ञामुखं भवेत्।
मुखोर्ध्वं पूर्ववज्रार्धमिव वज्रार्धमुल्लिखेत्॥
तथाष्टाद्यङ्गुला घण्टा वज्रानुरूपवर्तिनी।
ईषन्मीलिताम्भोजमुखी स्यात् कापि गोमुखी॥
( कृ. त. टी., पृ. 104 )

उपर्युक्त छः अभिषेकपूर्ण होने के पश्चात् अनुज्ञा, व्रत, व्याकरण एवं आश्वासदान प्रदान किया जाता है।

**1. अनुज्ञादान**

वैरोचन के रूप में अवलम्बित शिष्य को उद्देश्य कर गुरु यह अनुज्ञादान करता है कि तुम सभी सत्त्वों के हित के लिये, समस्त लोक के कल्याण के लिये सर्वदा धर्मचक्र का प्रवर्तन करो, अर्थात् उक्त तन्त्र की साधना द्वारा जगत् का कल्याण तथा उक्त तन्त्र का प्रवर्तन करो।

**2. वज्रव्रतदान**

अनुज्ञादान के पश्चात् अक्षोभ्य रूप में अवलम्बित शिष्य को वज्रव्रत प्रदान किया जाता है। शिष्य को यह व्रत दिया जाता है कि वह वज्रपाणि की भाँति दृढ़तापूर्वक वज्र को धारण करे। इस प्रकार हूँकार के उच्चारण सहित वज्र को शिष्य के हाथ में दिया जाता है।

**3. व्याकरण**

इसके पश्चात् शिष्य जिस तथागत कुल का नियत होता है, उस तथागत बुद्ध के रूप की भावना का व्याकरण किया जाता है, अपने इष्टदेव के स्वरूप की भावना की विधि का उपदेश किया जाता है और कहा जाता है कि तथागत ने संसार की दुर्गति से तुम्हारा उद्धार कर अत्यन्त शुद्ध भव में प्रतिष्ठित किया है। तुम्हें अमुक नाम के तथागत-समय की सिद्धि प्राप्त हो।

**4. आश्वासदान**

परम रहस्यात्मक मण्डल के दर्शन के पश्चात् आश्वास-दान किया जाता है। जिस यान में सभी पापों से निर्मुक्त होकर तुम सुस्थित हुए हो, अब इस यान में प्रवेश पा जाने से तुम्हारो मृत्यु नहीं होगी, अतः तुम बोधिचित्त का कभी त्याग न करना, क्योंकि इसके उत्पन्न होने मात्र से ही बुद्ध होने में कोई शंका नहीं रह जाती। मोहवश या अज्ञानवश कभी भी इसकी अप व्याख्या न करना और वज्र और घण्टा का कभी त्याग न करना। आचार्य की कभी निन्दा न करना, क्योंकि आचार्य साक्षात् बुद्ध के समान है। अभिषेक के प्राप्त हो जाने पर अब तुम मण्डलाचार्य हुए हो, तन्त्र एवं मन्त्र के धारक हो। बुद्ध, बोधिसत्त्व और समस्त देवताओं के समान जगत् के सत्त्वों के प्रति अनुकम्पा से उनके कल्याण के लिये मण्डल का निर्माण कर अभिषेक प्रदान करने और इसको साधना के तुम अधिकारी बने हो।

अनुज्ञादान, वज्रव्रतदान, व्याकरण एवं आश्वासदान पञ्चाभिषेक या आचार्याभिषेक पूर्ण होने के पश्चात् प्रदान किये जाते हैं। आचार्याभिषेक को अवैवर्तिकाभिषेक भी कहा जाता है। इन सभी अभिषेकों को पूर्ण करने के लिये कलश का व्यापार प्रमुख होता है, अतः इन्हें कलशाभिषेक भी कहा जाता है। प्रायः सभी तन्त्रों में इन छः अभिषेकों का समान रूप से विधान पाया जाता है। उपर्युक्त छः अभिषेकों के पूर्ण होने के पश्चात् शिष्य पुनः गुरु से गुह्याभिषेक एवं प्रज्ञाज्ञानाभिषेक प्रदान करने के लिये अध्येषणा करता है। तदनुसार गुरु प्रथमतः गुह्याभिषेक तथा उसके अनन्तर प्रज्ञाज्ञानाभिषेक प्रदान करता है।

जैसा कि अभिषेक शब्द से ही द्योतित है, अभिषेक या सेक द्वारा शुद्धि अभिप्रेत है—"सिच्यते स्नाप्यतेऽनेन सेकस्तेनाभिधीयते" (हे. त. 2.3.12)। लौकिक एवं लोकोत्तर अभिषेक के द्वारा काय-वाक्-चित्त-ज्ञान-धातु-स्कन्ध-आयतन आदि की शुद्धि लक्षित है। यहाँ आचार्याभिषेक के द्वारा कायवज्र की विशुद्धि, गुह्याभिषेक द्वारा वाग्वज्र की विशुद्धि तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेक द्वारा चित्तवज्र की विशुद्धि होती है। यहाँ चतुर्थाभिषेक का उल्लेख न होने से फलतः ज्ञानवज्र की विशुद्धि का भी उल्लेख नहीं है। इन अभिषेकों द्वारा कायवाक्चित्त आदि की विशुद्धि का अनेक तन्त्रों में भिन्न-भिन्न रूप में वर्णन मिलता है। यथा—सेकोद्देशटीका में उदकाभिषेक तथा मुकुटाभिषेक द्वारा कायविशुद्धि, पट एवं वज्रघण्टाभिषेक द्वारा वाग्विशुद्धि, महाव्रताभिषेक एवं नामाभिषेक द्वारा चित्तविशुद्धि तथा नामाभिषेक के द्वारा ज्ञानविशुद्धि[1] विहित है। क्रियासमुच्चय नामक ग्रन्थ में आचार्याभिषेक द्वारा कायविशुद्धि, गुह्याभिषेक द्वारा वाग्विशुद्धि तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेक द्वारा चित्तविशुद्धि प्रतिपादित है[2], जो प्रस्तुत कृष्णयमारि तन्त्र के समान है।

## गुरुदक्षिणा एवं मण्डलविसर्जन विधि

तन्त्रों में अभिषेक विधि के सम्पन्न होने के पश्चात् गुरु को दक्षिणा प्रदान करने तथा निर्मित रजोमण्डल के विसर्जन का भी विधान पाया जाता है। गुरु द्वारा अभिषिक्त हुआ शिष्य इस प्रकार के वचन का उदान करता है कि आज मेरा जन्म और मेरा जीवन भी सफल हुआ। आज मैं बुद्ध कुल में पैदा हुआ हूँ, अब मैं बुद्धपुत्र हो गया हूँ—

अद्य मे सफलं जन्म सफलं जीवितं च मे।
अद्य बुद्धकुले जातो बुद्धपुत्रोऽस्मि साम्प्रतम्॥

---

1. सेकोद्देशटीका, पृ० 19–20
2. क्रियासमुच्चय, शतपिटक सीरीज सं० 237, पृ० 343–355.

मण्डल में प्रवेश कराकर अभिषेक प्रदान करने के फलस्वरूप शिष्य गुरु को दक्षिणा प्रदान करता है। दक्षिणा में त्रिपट, चन्द्र-आतपत्र, मृदु मसनद, सुवर्ण अंगुलीयक आदि अनेक वस्तुएँ प्रदान की जाती हैं। तदनन्तर रजोमण्डल के विसर्जन की विधि का निर्देश रहता है। अभिषेक के लिये प्रयुक्त रजोमण्डल को पवित्र पात्रों में रख कर मन्त्रों के उच्चारण के साथ स्वच्छ नदियों में विसर्जित कर दिया जाता है।

बौद्ध तन्त्रों में सामान्यतः ग्यारह अभिषेकों का विधान पाया जाता है, जिनका विस्तार-पूर्वक वर्णन अन्यत्र किया जा चुका है[1]। संक्षेप में ये ग्यारह अभिषेक हैं—सात लौकिक अभिषेक, तीन लोकोत्तर अभिषेक तथा ग्यारहवाँ चतुर्थाभिषेक। कृष्णयमारितन्त्र के उपर्युक्त सन्दर्भ में विशेष कथनीय यह है कि यहाँ प्रारम्भ में उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा एवं नाम इन पाँच अभिषेकों का विधान किया गया है और तदनन्तर वज्राचार्याभिषेक विधि का। इन छः अभिषेकों के पश्चात् अनुज्ञा, व्रत आदि का दान करने के पश्चात् गुह्याभिषेक तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेक का विधान प्रतिपादित किया गया है।

यहाँ ध्यातव्य है कि अन्य अनेक तन्त्रों में अनुज्ञा, महाव्रत आदि भी अभिषेक के रूप में ही वर्णित हैं, जब कि कृष्णयमारितन्त्र में अनुज्ञा, महाव्रत, व्याकरण एवं आश्वास का अभिषेक के रूप में उल्लेख नहीं किया है। लोकोत्तराभिषेक में कलशाभिषेक का पृथक् विधान नहीं पाया जाता, अपि तु अद्वयवज्र[2] की दृष्टि से प्रथम छः अभिषेकों को ही कलशाभिषेक स्वीकार किया जाता है, क्योंकि उपर्युक्त सभी छः अभिषेकों में कलश का व्यापार प्रमुख रूप में होता है। इस प्रकार कलशाभिषेक के पश्चात् गुह्याभिषेक एवं प्रज्ञाज्ञानाभिषेक का अन्य तन्त्रों की भाँति समान विधान मिलता है।

बौद्ध तन्त्रों में, विशेष कर अनुत्तर तन्त्रों में, इन दस अभिषेकों के पश्चात् चतुर्थाभिषेक का विधान किया गया है। यहाँ प्रस्तुत सन्दर्भ में चतुर्थाभिषेक प्रदान करने की विधि का उल्लेख नहीं मिलता। यह निष्कर्ष प्रस्तुत किया जा सकता है कि यहाँ आचार्य ने चतुर्थाभिषेक का उल्लेख न कर इसके सन्दर्भ में 'चतुर्थं तत्पुनस्तथा'[3] का अनुकरण किया है। 'चतुर्थं तत्पुनस्तथा' की विस्तृत व्याख्या में न जा कर यहाँ संक्षेप में यह इंगित कर देना इष्ट होगा कि

---

1. 'धीः' अंक 8, पृ० 132–140.
2. अद्वयवज्रसंग्रह पृ० 36.
3. गुह्यसमाजतन्त्र, 18.112

'तत्' से यहाँ प्रज्ञाज्ञानाभिषेक को ही गृहीत किया जाता है। अतः यह भी नहीं कहा जा सकता कि यहाँ सभी अभिषेकों का विधान नहीं किया गया। यहाँ प्रतिपादित अनुज्ञा, महाव्रत आदि भी अन्यत्र प्रकारान्तर से अभिषेक के रूप में ही स्वीकृत हैं, क्योंकि अनेक तन्त्रों में इन्हें व्रताभिषेक, महाव्रताभिषेक, अनुज्ञाभिषेक कहा है। यहाँ यह भी निर्देश कर देना समीचीन होगा कि कृष्ण-यमारितन्त्र की पञ्जिका में उल्लिखित विधि पण्डित वागीश्वरकीर्ति द्वारा रचित 'संक्षिप्ताभिषेकविधि सामासिका'[1] से अत्यन्त साम्य रखती है॥

●

1. तोह० सं० 1887

# धर्मसमुच्चय-विचारदर्शन

— डॉक्टर विजयशंकर चौबे —

[ भिक्षु अवलोकितसिंह प्रणीत धर्मसमुच्चय नामक ग्रन्थ का परिचय यहाँ दिया जा रहा है। यह ग्रन्थ सद्धर्मस्मृत्युपस्थानसूत्र और वैपुल्यसूत्रों से समुद्भावित है। इसमें धर्म के मर्म और दर्शन के युक्तिपरक तत्त्वज्ञान का विधिवत् विवेचन किया गया है। ग्रन्थकार ने इसे 36 वर्गों में विभक्त किया है, जो चार उदानों में आबद्ध हैं। इनमें उन सभी ग्राह्य-अग्राह्य कर्मों का श्लोकबद्ध विवेचन है, जो न केवल भिक्षुवर्ग अपितु सभी गृहस्थ धर्मावलम्बियों के लिये भी उपयोगी है। ]

धर्मसमुच्चय के समुद्भावक भिक्षु अवलोकितसिंह हैं। सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी के श्रमणविद्यासंकाय के संस्थापक और प्रथम अध्यक्ष श्रद्धेय आचार्य जगन्नाथ उपाध्याय ने इस ग्रन्थ की दो पाण्डुलिपियाँ नेपाल के राष्ट्रीय अभिलेखालय से छायाचित्र के रूप में संगृहीत की थी। कालान्तर में उन्होंने मुझे इस 'धर्मसमुच्चय' के सम्पादन का आदेश दिया। परिणामस्वरूप 1986 ई० में "धर्मसमुच्चयस्य समीक्षात्मकं सम्पादनम्" शीर्षक से उक्त ग्रन्थ पर मुझे सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के तुलनात्मक धर्मदर्शन विभाग से विद्यावारिधि ( Ph. D. ) की उपाधि मिली। भिक्षु अवलोकितसिंह-समुद्भावित यह धर्मसमुच्चय बौद्ध धर्म-दर्शन, संस्कृति और आचार का उपस्थापक होने के साथ ही पूरी मानव जाति के लिये अत्यन्त प्रेरणादायी ग्रन्थ है।

इस ग्रन्थ में ग्रन्थकार के विषय में कुछ भी नहीं कहा गया है और न ही इस बात का उल्लेख है कि इसका प्रणयन कब किया गया। ऐसी स्थिति में पाण्डुलिपियों की लिपि, भाषा और विषय-वस्तु ही एकमात्र आधार है, जिससे यह निर्णय किया जा सकता है कि इसका रचनाकाल क्या है ? इसकी लिपि देवनागरी और भाषा संकर संस्कृत है। यतः संकर संस्कृत का स्वर्णयुग सातवीं शती से 11 वीं शती तक माना जाता है, अतः इसी अवधि में धर्मसमुच्चय लिखा गया होगा। वैसे भी संकर संस्कृत अपभ्रंशमिश्रित जनभाषा से जुड़ी होती है, जिसका वर्चस्व संस्कृत साहित्य के मध्ययुग में रहा है। यतः इसकी पाण्डुलिपियाँ नेपाल के राष्ट्रीय अभिलेखालय के अतिरिक्त अन्यत्र किसी पुस्तकालय में उपलब्ध नही हैं, अतः यह कहा जा सकता है कि धर्मसमुच्चय ने भी बौद्धों के भारत त्याग ( 11 वीं शती ) के साथ ही इस देश को छोड़ दिया। प्रतिपाद्य विषय-वस्तु से यह स्पष्ट होता है कि तत्कालीन समाज में व्याप्त विकृतियों के परिशमन हेतु श्री शीलभिक्षु अवलोकितसिंह ने इसकी रचना की होगी।

ग्रन्थकार ने हर वर्गसमूह के अन्त में 'उदान' लिखा है। उदान लिखने की परम्परा त्रिपिटक और आर्य असंग आदि बौद्धाचार्यों द्वारा प्रणीत ग्रन्थों में पाई जाती है, जिसका समय आठवीं शती स्वीकार किया गया है। धर्मसमुच्चय की पाण्डुलिपियों के विश्लेषण के बाद यह धारणा दृढ़ होती है कि इसका लिपीकरण आज से लगभग पाँच सौ वर्ष पूर्व हुआ होगा। जैसा कि ऊपर बताया गया है, धर्मसमुच्चय के प्रणयन का उद्देश्य सारसमन्वित समाजोपयोगी 'आचारसंहिता' का उपस्थापन रहा है। सम्प्रति भारत में ही नहीं, अपितु समूचे संसार में मानवता के ऊपर प्रश्नचिह्न लगा है। मानव सम्पन्नता और विपन्नता दोनों ही स्थितियों में त्रास की अनुभूति कर रहा है। इस त्रास से त्राण का मार्ग मात्र धर्म के मर्म और दर्शन के युक्तिपरक तत्त्वज्ञान से प्रशस्त हो सकता है। ऐसी स्थिति में धर्म-समुच्चय सदृश ग्रन्थों की उपादेयता और अधिक बढ़ जाती है।

सन् 1922 के अप्रैल मास में पं० श्रीहर्ष वज्राचार्य ने काठमाण्डू (नेपाल) के समीप किसी उपासक के आवास से जिन पाण्डुलिपियों ( $12 \times 2\frac{1}{4}$ इंच ) को प्राप्त किया था, उनमें धर्मसमुच्चय भी है[1]। इसकी लेखनशैली सौन्दर्यमयी है। इसमें त्रिपिटक धर्मों का एकत्र संकलन है, जो सद्धर्मस्मृत्युपस्थानसूत्र एवं वैपुल्यसूत्रों से समुद्भावित है[2]। धर्मसमुच्चय में कुल 36 वर्ग हैं। इन्हें चार उदानों[3] में विभक्त किया गया है, जो न केवल भिक्षुवर्ग के लिये, अपितु सभी गृहस्थ धर्मावलम्बियों, आबाल-वृद्ध नर-नारियों के लिये उपयोगी है। इनका संक्षिप्त रूप इस प्रकार है—

---

1. इण्डियन हिस्टारिकल क्वार्टर्ली—प्रथम भाग, मार्च 1925
2. सद्धर्मस्मृत्युपस्थानसूत्र-वैपुल्यसागरात् ।
   गाथाः समुद्धरिष्यामि लोकलोचनतत्पराः ॥
   ( धर्मसमु० 1.2 )
3. जितधर्मकायवर्गाः परिवर्तो ह्यनित्यता ।
   अप्रमादः कामतृष्णे स्त्री च मद्येन ते दश ॥
   चित्तं च वाक् तथा कर्म संयोजनं तु पापकम् ।
   नरकप्रेततिर्यक्क्षुत्कौसीद्यानि विदुर्दश ॥
   करुणादानशीलानि क्षान्तिर्वीर्यमथापि च ।
   ध्यानं प्रज्ञाऽथ निर्वाणो मनो भिक्षुश्च ते दश ॥
   पुण्यदेवसुखैर्मित्रराजस्तुतिभिरन्वितः ।
   सद्धर्मस्मृतिवैपुल्यैर्गृहीतोऽयं समुच्चयः ॥
   ( धर्मसमु० पृ० 129, 191, 243, 278 )

### 1. जित वर्ग

ग्रन्थकार ने दुःखनिवारक भगवान् बुद्ध की मंगलपरक वन्दना करते हुए ग्रन्थ का प्रयोजन, सद्धर्मस्मृत्युपस्थानसूत्र एवं वैपुल्यसूत्रों से समुद्धृत कर लोकरंजक गाथाओं का उपस्थापन बतलाया है। सांसारिक जीव सत्-असत् उभयविध मार्गों में स्वभावतः आबद्ध हो जाता है। धर्म के द्वारा उसे असत् से सत् की ओर अग्रसर किया जा सकता है। प्रमाद का परित्याग कर शुभ कर्मों में प्रवृत्त होना जीव के लिये श्रेयस्कर है। इसके लिये इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करना आवश्यक है। इस वर्ग में शील, परोपकार, श्रद्धा, मैत्री तथा करुणा आदि गुणों की उपादेयता प्रकट की गई है और यह भी बतलाया गया है कि जो राग-द्वेष से मुक्त, प्रमादरहित, सर्वथा-सन्तुष्ट, दयालु और सुख-दुःख में समभाव रखते हों, निश्चय ही उन्हें परमानन्द की प्राप्ति होती है।

### 2. धर्मोपदेश वर्ग

इस वर्ग में ग्रन्थकार ने उस धर्म की आवश्यकता तथा उसके विविध तत्त्वों का विवेचन किया है, जिनसे सुगमतापूर्वक इस भवसागर को पार किया जा सके। जो निर्वाणगामी और कल्याणकारक धर्मोपदेश करता है, वही वस्तुतः गुरु होता है। यथा—

> यो हि देशयते धर्मं क्षेमं निर्वाणगामिनम्।
> स सर्वबन्धनच्छेत्ता गुरुर्भवति देहिनाम् ॥ ( धर्मसमु० 2.1 )

मनुष्य संसार सागर को जिस आचरण से पार करते हैं, वही धर्म है। लौकिक-धर्म को धर्म नहीं मानना चाहिये[1]। इन्द्रिय, मन, बुद्धि आदि तत्त्वों से विभूषित शरीरधारी बौद्ध धर्म का शासन जानने वाला भी जो अधर्म में रत है, उसे दुःख प्राप्त होता है। नाना प्रकार के सांसारिक संकल्पों के कारण चित्त को सर्वथा कष्ट उठाना पड़ता है। इस प्रकार चंचल चित्त ही बन्धन है। अतः यत्नपूर्वक चित्त को धर्म के माध्यम से वश में करना चाहिये। धर्मानुसारिणी श्रद्धा ही जीवन के लिये उपयोगी है।

### 3. कायजुगुप्सा वर्ग

काय ( शरीर ) के स्वरूप का निरूपण करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—कभी भी किसी के द्वारा सत्कार-संवर्धन, मांसभक्षण, शय्या, आसन आदि के लिये काय का निर्माण नहीं किया गया है। अतः जो रोगग्रस्त हो, अनेक अनर्थों का भाजन हो और अपवित्र अंगों का समूह हो, ऐसे शत्रुसदृश शारीरिक सुख के लिये भला कौन चतुर व्यक्ति पाप करेगा।

1. येन धर्मेण मनुजास्तरन्ति भवसागरम्।
सद्धर्मप्रवरः प्रोक्तो न धर्मो लौकिको हि सः ॥ ( धर्मसमु० 2.3 )

देह को आत्मा मानकर उसी की रक्षा में लीन रहने वाले लोगों के लिये ग्रन्थकार कहते हैं—

क्षणे क्षणेऽपि कायोऽयं जीर्यते न निवर्तते।
तथा यौवनमदैर्बाला मुह्यन्ते मुग्धचेतसः ॥ ( धर्मसमु० 3.6 )

अर्थात् यह शरीर प्रतिक्षण नष्ट होता है। वह पुनः प्राप्त नहीं हो सकता। तथापि मोहयुक्त अज्ञानी यौवन के मद में आकर उसके जाल ( माया ) में आबद्ध हो जाते हैं। वस्तुतः मनुष्य के लिये यह शरीर विषयोपभोग हेतु नहीं, अपितु ज्ञाननौका पर आरूढ़ होकर इस परिवर्तन-शील संसार से पार उतरने के लिये बना है। ग्रन्थकार के अनुसार ज्ञान, शील ( सत्स्वभाव ), दया और दान द्वारा अलंकृत सद्गुणयुक्त व्यक्ति का ही शरीर-धारण सफल समझना चाहिये[1]।

## 4. परिवर्त वर्ग

धर्मसमुच्चय के इस चौथे वर्ग में ग्रन्थकार ने यह बतलाया है कि किसका समय परिवर्तित होता है ? तत्पश्चात् मूर्ख की अनभिज्ञता प्रदर्शित करते हुए धैर्यशाली व्यक्ति के सुख का कारण निरूपित किया है। वस्तुतः जीव छः भावविकारों[2] में आबद्ध होता है। यथा—जन्म, अस्तित्व, वर्धन, विपरिणाम, अपक्षय और नाश। इस प्रकार के दुःखों से निवृत्ति हेतु जीव को सदैव शुभ कर्मों में संलग्न रहना चाहिये।

यहाँ परिवर्त का अर्थ परिणाम है। परिणाम काल की अपेक्षा करता है। जो जन्ममरण के अधीन इन्द्रियों में आसक्त रहता है, वही काल के अनुसार परिवर्तित होता है अथवा दुःखमग्न रहता है। पण्डित के लिये अशुभ कर्म सर्वथा हेय है। पण्डित ( विद्वान् ) वही है, जो शान्तचित्त से नित्य शुभ कर्मों में तत्पर रहता है[3]। अतः विवेकशील जीव को सदैव शरीरक्षय का विचार करते हुए वीतराग होकर कर्तव्य का निर्धारण करना चाहिये, क्योंकि अप्रमादी वीतरागी ही परम पद को प्राप्त करते हैं।

## 5. अनित्यता वर्ग

सुख नाशवान् है। मृत्यु सभी को अपना ग्रास बनाती है। जन्म, जरा और व्याधि सभी दण्डस्वरूप हैं। मृत्यु का वर्ण रक्तसदृश लाल होता है। ये सभी अनित्य हैं। अतः निर्वाण की ओर

---

1. ज्ञानशीलदयादानैर्यस्य गात्रं विभूषितम्।
तस्य सत्त्वैकसारस्य शरीरं सफलं मतम् ॥ ( धर्मसमु० 3.13 )
2. यास्क कृत निरुक्त में छः भावविकार इस प्रकार वर्णित हैं—
"जायते, अस्ति, वर्धते, विपरिणमते, अपक्षीयते, विनश्यति" ( 1.2 )
3. एकान्तमनसा नित्यं शुभं कार्यं प्रयत्नतः।
अशुभं च सदा वर्ज्यमेतत् पण्डितलक्षणम् ॥ ( धर्मसमु० 4.45 )

उन्मुख जीव को जगत् की अनात्मता, दुःखमयता और अनित्यता का ध्यान रखना चाहिये। सुख से मोहित ही इस लोक को नित्य अथवा अजर-अमर समझते हैं। ग्रन्थकार पर ( स्वर्ग ) लोक को भी अनित्य बतलाते हुए कहते हैं कि देवता भी प्रमादवश काल के गाल में समा जाते हैं। जिसका जन्म हुआ है, वह अवश्य मरेगा। अतः धर्म में आसक्ति रखनी चाहिये, क्योंकि धार्मिक जीव अथवा तत्त्वद्रष्टा की दुर्गति कभी नहीं होती[1]।

### 6. अप्रमाद वर्ग

ग्रन्थकार यहाँ अप्रमाद का अभिप्राय प्रमादराहित्य से मानते हैं, प्रमाद का अर्थ धर्माचरण की उपेक्षा, शुभ कर्म में आलस्य और अशुभ कर्मों का अनुष्ठान प्रचलित है। ग्रन्थकार के अनुसार जो प्रमाद में आबद्ध रहता है, उसे निर्वाण की प्राप्ति कभी नहीं होती। यथा—

यः प्रमादरतो जन्तुर्नासौ मोक्षाय कल्पते।
प्रमादविषमूढस्य निर्वाणं दूरमेव तत्॥

( धर्मसमु॰ 6.1 )

प्रमाद और अप्रमाद में अन्तर बतलाते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि यदि प्रमाद विष है तो अप्रमाद अमृत। प्रमाद मृत्यु के मुख में प्रवेश कराता है, जबकि अप्रमाद परम शान्ति प्रदान करता है। धर्म से विमुख जीव के लिये स्वर्ग कल्पनामात्र है। यह परिवर्तनशील संसार प्रमादमूलक है। काम नरक का कारण है और अविद्या अन्धकार की प्रतिमूर्ति है, जो प्रमाद द्वारा उद्भूत है। अतः प्रमाद का सर्वथा परित्याग कर अप्रमाद का सेवन करना चाहिये। प्रमादरहित प्राणी संकटमुक्त रहता है। यथा ग्रन्थकार स्वयं कहते हैं—

तस्मात् प्रमादो न नरेण सेव्यः
स दुर्गतीनां प्रथमाग्रमेव।
विहाय तं दुःखसहस्रयोनिं
प्रयान्ति बुद्धा भवपारमग्र्यम्॥

( धर्मसमु॰ 6.192 )

### 7. कामजुगुप्सा वर्ग

काम से घृणा अथवा उसकी वासना से सर्वथा विमुक्ति ही इस वर्ग का प्रतिपाद्य विषय है। काम का परिणाम अत्यन्त भयावह होता है। यह क्षुरधारा से भी तीक्ष्ण होता है। कामासक्त

---

1. चलाचलविधिर्ज्ञेयः कर्मणा तत्त्वदर्शकः।
अलिप्तः पापकैर्धर्मैर्न स गच्छति दुर्गतिम्॥
( धर्मसमु॰ 5.222 )

जीव सीधे नरक में जाते हैं[1]। अतः ज्ञान के अंकुश से तत्त्वद्रष्टा सभी अनर्थों के जनक विषय-व्यामोह का कर्त्तन कर डालते हैं। यथा—

ज्ञानाङ्कुशेन वार्यन्ते विषयास्तत्त्वदर्शिभिः।
येऽमुक्ताश्चपलास्तीव्राः सर्वानर्थकरा मताः॥

(धर्मसमु० 7.180)

ग्रन्थकार कहते हैं कि कामवासना का कभी अन्त नहीं होता। इससे ताप मिलता है, शान्ति नहीं। अतः शान्तिसम्प्राप्ति हेतु कल्पना के मिथ्यासाम्राज्य में ले जाने वाले विषयों का सर्वथा परित्याग कर देना चाहिये।

**8. तृष्णा वर्ग**

इस वर्ग में तृष्णा का अर्थ स्पृहा, अर्थात् विषय-भोगों की अनवरत अभिलाषा से लिया गया है। ग्रन्थकार ने तृष्णाग्नि की तुलना नरकाग्नि से करते हुए कहा है कि इन दोनों (तृष्णा और नरक) का गुण दाहकता है। नरकाग्नि केवल शरीर को जलाती है, जबकि तृष्णाग्नि शरीर और मन दोनों को जलाती है। अतः तृष्णाग्नि नरकाग्नि से भी अधिक जहरीली है। जैसे-जैसे विषयोपभोग किया जाता है, वैसे-वैसे तृष्णा में अभिवृद्धि होती है और जीव मृत्युमुख में प्रविष्ट होने लगता है। तृष्णा के वशीभूत राजा दूसरे राजा की हत्या कर देता है।

धर्मसमुच्चयकार तृष्णा से सर्वथा विरत होने के लिये अनेक साधनों का निदर्शन करते हुए कहते हैं कि ज्ञान के द्वारा तृष्णा के वृक्ष को काटना चाहिये और प्रज्ञा की नौका पर आरूढ़ होकर तृष्णारूपी नदी को पार करना चाहिये—

तृष्णानदीं त्रिपथगां प्रमादावर्तदुस्तराम्।
प्रज्ञानावं समाश्रित्य पारं गच्छन्त्यनामयम्॥

(धर्मसमु० 8.95)

**9. स्त्रीजुगुप्सा वर्ग**

भिक्षुओं को स्त्रियों से घृणा करनी चाहिये, क्योंकि ये सभी प्रकार के अनर्थों की जननी हैं। इनमें शठता, हठधर्मिता, ईर्ष्यादि दुर्गुणों की भरमार होती है। ये सदैव दुर्व्यसनों में तल्लीन रहती हैं। इनका अन्तःकरण वज्रसदृश कठोर और मन विद्युत् के समान चंचल होता है। ग्रन्थकार के अनुसार स्त्रियों की उपस्थिति में निर्वाणप्राप्ति असंभव है। देव, असुर, नर, यक्ष,

---

1. न कामेषु रतिं कुर्यात् कामाः परमवञ्चकाः।
संसारबन्धना घोराः सर्वे नरकहेतवः॥
(धर्मसमु० 7.1)

पिशाच और उरग आदि इनके मायाजाल में आबद्ध हो जाते हैं। फलतः उन्हें घोर कष्ट भोगना पड़ता है। स्त्री-सुख अत्यन्त अल्प काल का होता है। अतः परम सुख की प्राप्ति के लिये स्त्रियों का परित्याग करे—

य इच्छति निवृत्तिं तु स नरः स्त्रीं विवर्जयेत्।
सुखासक्तस्तथार्थी च कुसीदश्चञ्चलः शठः ॥
(धर्मसमु० 9.90)

## 10. मद्यजुगुप्सा वर्ग

इस वर्ग में मद्य-पान की भरपूर निन्दा की गई है। मद्यसेवी की बुद्धि स्थिर नहीं रहती। बुद्धि के साथ ही उसका बल भी विनष्ट हो जाता है। फलतः जीव पापकर्म में प्रवृत्त होने लगता है[1]। मद्यपान से तन, मन और धन का क्षय होता है। जो धन नाशक है, निश्चय ही उससे राग, मोह और क्रोध उद्दीप्त होगा। इसी के कारण जीव प्रेतयोनि में उत्पन्न होता है। मद्यसेवन विषपान सदृश है। इससे सत्त्वलोक और भाजनलोक दोनों ही प्रभावित होते हैं[2]। अतः सद्गति हेतु मद्य का सर्वथा परित्याग कर देना चाहिये—

समाहिता धर्मशीलाः पुरुषा मद्यवर्जकाः।
ते यान्ति परमं स्थानं यत्र मृत्युर्न विद्यते ॥
(धर्मसमु० 10.50)

## 11. चित्त वर्ग

धर्मसमुच्चय के समुद्भावक कहते हैं कि—

चित्तं शत्रुः परं शत्रुर्न शत्रुरपरः स्मृतः।
चित्तदग्धाः सदा सत्त्वाः कालदग्धा यथा जडाः ॥
यश्चित्तवशमापन्नो बालो मूढोऽजितेन्द्रियः।
तेंन दुःखसमो नास्ति निर्वाणं तस्य दूरत ॥
(धर्मसमु० 11.6-7)

---

1. सर्वदोषास्पदं मद्यं सर्वानर्थकरं सदा।
सर्वपापेषु सोपानं तमसामालयो महान् ॥
(धर्मसमु० 10.11)

2. बुद्धिसम्मोहजनकं लोकद्वयविनाशकम्।
वह्निश्च मोक्षधर्माणां मद्यमेकं व्यवस्थितम् ॥
(धर्मसमु० 10.19)

अर्थात् चित्तसदृश शत्रु संसार में शायद ही मिले। चंचल चित्त के वश में आ जाने के बाद जीव काल के गाल में समा जाते हैं। वस्तुत: अन्त:करण के अधीन रहने वाला जीव उसीका अनुसरण करता है। फलत: वह निर्वाण से वंचित हो जाता है। अत: रूपरहित चित्त को सद्धर्म के माध्यम से अपने वश में कर लेना चाहिये। इससे परमानन्द की प्राप्ति होती है[1]। शरीर के नष्ट हो जाने पर उसके साथ ही वातादि रोग भी समाप्त हो जाते हैं, किन्तु चित्तदोष जन्म-जन्मान्तर तक पीछा किये रहते हैं। चित्तशुद्धि ध्यान से ही संभव है। अत: ध्यानपूर्वक चित्त को वश में रखे, जिससे परम सुख की सम्प्राप्ति हो सके। ग्रन्थकार कहते हैं—

अपायभीरुता यस्य तस्य चित्तं समाहितम्।
समाहितेन चित्तेन सुखात् सुखमवाप्नुते ॥
(धर्मसमु० 11.106)

## 12. वाग् वर्ग

वाणी ऐसी बोली जाय, जो दूसरों के लिये भी अच्छी लगे। निर्वाणाभिलाषुक को कठोर और असत्य वाग्व्यवहार सर्वथा हानि पहुँचाते हैं। अनृत की निन्दा करते हुए ग्रन्थकार भिक्षु अवलोकितसिंह कहते हैं—

वह्नीनां परमो वह्निर्विषाणां परमं विषम्।
दुर्गतीनां च सोपानमनृतं परिकीर्तितम् ॥
विषाग्नितुल्यसंस्पर्शं वर्तयेदनृतं पुमान्।
अनृतेन हि यो दग्धो दग्ध इत्यभिधीयते ॥
(धर्मसमु० 12.19-20)

अत: दु:खदायी मिथ्या वाग्व्यवहार का सर्वथा परित्याग कर सत्य-सम्भाषण करना चाहिये। सत्यवाणी के सन्दर्भ में ग्रन्थकार का मत है कि सत्य तेजों में प्रधान तेज है। नेत्रवानों का वह श्रेष्ठ चक्षु है, निर्धनों का वह अक्षुण्ण धन है और भूषणों का भी वह परमाभूषण है[2]।

---

1. चित्ताधीनानि वर्तन्ते सर्वकर्माणि देहिनाम्।
तस्माच्चित्तं सदा दान्तं नयते पदमच्युतम् ॥
(धर्मसमु० 11.30)

2. ज्योतिषां परमं ज्योतिश्चक्षुश्चक्षुष्मतामपि।
द्रविणेन विना सत्यं भूषणस्यापि भूषणम् ॥
न माता न पिता चाथ मित्राणि न च बान्धवा:।
त्राणमेव यथा श्रुत्वा तस्मात् सत्यपरो भवेत् ॥
(धर्मसमु० 12.15,18)

सत्य का अनुसरण करने वाले जीव सदैव परम पद को प्राप्त करते हैं। माता-पिता, बन्धु-बान्धव उतनी रक्षा नहीं करते, जितनी रक्षा सत्यनिष्ठ जीव करता है। 'सत्यमेव जयते' अर्थात् सत्य की ही सदैव विजय होती है। सत्य सुखकारक होता है। सत्य की महिमा का बखान करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

सत्यं स्वर्गस्य सोपानं निर्वाणद्वारमेव तत्।
तस्मात् सत्यपरो नित्यं नित्यं धर्मगतिः स्मृतिः॥
(धर्मसमु० 12.68)

## 13. कर्म वर्ग

देहधारी जीव कर्माधीन होता है। इहलोक में किया गया कर्म (शुभाशुभ) परलोक में भी प्राणी के पीछे-पीछे लगा रहता है। प्राणी अपने सत्कर्मों से देवलोक में और दुष्कर्मों से नरक में जाता है[1]। ग्रन्थकार ने यहाँ कर्म की तीन रूपों में व्याख्या की है। यथा—शुभ, अशुभ और निरर्थक। इन तीनों प्रकार के कर्मों का परिणाम अपनी नियति के अनुसार जीव को भुगतना पड़ता है। अतः इस परिवर्तनशील संसार में रहकर अपने पार्थिव शरीर का उपयोग सत्कर्मों में करना चाहिये। यथा ग्रन्थकार कहते हैं—

अनित्याः सर्वसंस्कारा जलबुद्बुदसन्निभाः।
तस्मात् सुचरितं कर्म लोके मर्त्ये परत्र च॥
(धर्मसमु० 13.34)

## 14. संयोजन वर्ग

संयोजन का अभिप्राय बन्धन है, जिसके क्षय होने पर ही साधक को शुभ की प्राप्ति होती है। पालित्रिपिटक स्थित सुत्तपिटक और अभिधम्मपिटक के अनुसार दस संयोजनों की गणना की गई है, किन्तु ये स्वरूपतः सात ही हैं। यथा—लोभ, द्वेष, मान, दृष्टि, विचि-कित्सा, औद्धत्य और मोह। ग्रन्थकार ने यहाँ इन्हीं सातों संयोजनों का विधिवत् विवेचन किया है।

क्रोध, ईर्ष्यादि दुर्गुणों से सद्धर्म में मन नहीं लगता, फलतः उसे निर्वाण की प्राप्ति नहीं होती है। मोहान्धकार से आवृत जीव सदैव संसार में दुःख भोगता रहता है। संयोजन (अविद्या)

---

1. सुकृतैः सुरलोकेषु दुष्कृतैश्च तथाप्यधः।
यद् दुःखं कर्मफलजं जायते कटुकोदयम्॥
(धर्मसमु० 13.6)

के रहते, जीव का अन्धत्व कभी भी नहीं जा सकता। अतः परम पद की प्राप्ति के लिये जीव को ज्ञानमार्ग का अनुसरण करना चाहिये। ज्ञान से ही मुक्ति संभव है[1]।

### 15. पाप वर्ग

शास्त्रों में जिन अशुभ और अकुशल कर्मों की गणना की गई है, उन्हें ग्रन्थकार ने इस वर्ग में 'पाप' शब्द से अभिहित किया है। पाप से मुक्ति के लिये अनेक प्रकार के तर्कनिष्ठ उपदेश दिये हैं। पाप चाहे छोटा हो या बड़ा, वह कटु फल ही प्रदान करता है। यथा—

क्रियमाणस्य पापस्य विज्ञेयं कटुकं फलम्।
यो न जानाति मूढात्मा पश्चात् स परितप्यते॥

(धर्मसमु० 15.1)

पापाचारी कभी भी सुखोपभोग नहीं कर सकता। पाप प्राणी का सबसे बड़ा शत्रु है। पापी नरकवासी होता है[2]। अतः यदि सुख की अभिलाषा है, तो पाप का वर्जन करे और सदैव पुण्य में संलिप्त हो।

### 16. नरक वर्ग

नरक अर्थात् घृण्य प्रदेश। सामान्यतया नरक के छः हेतु हैं—चपलता, पाप का संसर्ग, क्रूरता, व्यर्थवचन, मिथ्यादृष्टि और प्रमाद। किन्तु धर्मसमुच्चयकार ने आठ प्रकार के नरक गिनाये हैं। यथा—

सञ्जीवं कालसूत्रं च संघातं द्वौ च रौरवौ।
तमोऽपरं महाचित्रपतनं च प्रतापनम्॥

इत्येते नरका अष्टावाख्याता दुरतिक्रमाः।
रौद्रकर्माभिसंकीर्णाः प्रत्येकं क्षोभदा मताः॥

(धर्मसमु० 16.2, 3)

---

1. तमग्निं ज्ञानयोगेन निर्वाप्य सुखितो भवेत्।
तस्माज्ज्ञानाग्निना नित्यं निर्दहेत् क्लेशपर्वतम्।
क्लेशपर्वतदग्धस्य सुखं पदमवस्थितम्॥
(धर्मसमु० 14.50)

2. पापेन नरकं याति पापेन परिदह्यते।
पापेन नैति निर्वाणं नास्ति पापसमो रिपुः॥
पापाचारो हि पुरुषो न क्वचित् सुखमेधते।
पापं तस्मान्न सेवेत यदीच्छेत् सुखमात्मनः॥ (धर्मसमु० 15.5-6)

पाप करने वाले को नरक वास करना पड़ता है। ग्रन्थकार बतलाते हैं कि चार प्रकार की गतियों (नरक, प्रेत, तिर्यक् और मनुष्य) में नरक सबसे निकृष्ट है। धर्मवंचक ही नरकगामी होते हैं[1]। अतः कुशल कर्मों के द्वारा धार्मिक बनना चाहिये—

कर्माणि कुर्यात् कुशलानि नित्यं
परार्थबद्धेन मनोरथेन।
हितः सदैवं नरकस्य रोधी
सेव्योऽपवर्गो दशधर्म एषः॥
(धर्मसमु० 16.134)

## 17. प्रेत वर्ग

कुकर्मी प्रेतलोक में जाता है। अतः कुकर्मों का सर्वथा परित्याग कर सत्कर्मों में सन्नद्ध होना चाहिये। सत्कर्मों द्वारा ही जीव स्वर्ग में जाते हैं। कुकर्म अथवा अशुभ धर्मों का वर्जन करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

न भूयः पापकं कर्म करिष्यामि कथञ्चन।
उष्णान्युष्णविपाकानि महापीडाकराणि च॥
कुकर्मण्यशुभानीह तस्मात्तानि विवर्जयेत्।
(धर्मसमु० 17.35).

ग्रन्थकार के अनुसार प्रेतलोक अत्यन्त दारुण दुःखदायक होता है। यथा—

प्राप्तोऽसि तमसो घोरं यमलोकं दुरासदम्।
इहोपभोक्ष्यसे कर्म यत्त्वया कुकृतं कृतम्॥
(धर्मसमु० 17.13)

## 18. तिर्यग् वर्ग

ग्रन्थकार भिक्षु अवलोकितसिंह के अनुसार वे ही जीव तिर्यग्योनि में उत्पन्न होते हैं, जो दूसरों से द्रोह करते हैं। इस प्रकार द्रोहवर्जन के अनेक हेतुओं को यहाँ दर्शाया गया है[2]।

---

1. जननीगृहपापीया ये चान्ये धर्मवञ्चकाः।
तेषामिष्टकरा लोके नरकस्य च गामिनः॥ (धर्मसमु० 16.131)

2. भक्षणं भवदन्योन्यवधबन्धावरोधनम्।
तिर्यग्योनिं समासाद्य तस्माद् द्रोहं विवर्जयेत्॥
मोहोपहतचित्ताश्च शीलदानविवर्जिताः।
तिर्यग्योनौ च जायन्ते बालास्तृष्णाविडम्बिताः॥ (धर्मसमु० 18.1-2)

चार योनियाँ होती हैं—देव, मनुष्य, प्रेत और तिर्यक्। शुभ कर्म करने वाले जीव देवयोनि में, मिश्र कर्म ( शुभाशुभ ) करने वाले जीव मनुष्य योनि में और अशुभ कर्म करने वाले जीव प्रेत तथा तिर्यक् योनि में उत्पन्न होते हैं। अतः लोभ, मोह, क्रोध, ईर्ष्या, प्रतिग्रह आदि का सर्वथा परित्याग कर देना चाहिये। तृष्णापाश में आबद्ध जीव निश्चय ही तिर्यग् योनि में उत्पन्न होता है। अतः दुष्कर्मों का परित्याग कर सद्धर्मों में सन्नद्ध होना चाहिये, जिससे जीव की सार्थकता स्पष्ट हो सके—

तेषां हि सफलं जन्म तेषां बुद्धिरवञ्चिता।
ते च पूज्याः सदा सद्भिर्येषां धर्मे सदा मतिः॥

( धर्मसमु० 18.8 )

## 19. क्षुधा वर्ग

यह संसार दुःखमय है। दुःख अनिर्वचनीय है। क्षुधा जीवों को उसी प्रकार जलाती है, जिस प्रकार कल्पाग्नि ( प्रलयाग्नि )। इसका वर्णन अवर्णनीय है। ग्रन्थकार कहते हैं—

क्षुत्पिपासाविदग्धस्य दीप्यमानस्य वह्निना।
यद् दुःखं नष्टमनसो न तद् वर्णयितुं क्षमम्॥

( धर्मसमु० 19.14 )

अतः जीव को क्षुधा से पृथक् रहना और सत्कर्मों में प्रवृत्त होना चाहिये—

प्रतिदुष्कृतकर्माणि वर्जनीयानि सर्वदा।
सुकृतेषु मनः कार्यं दानशीलविभूषितम्॥

( धर्मसमु० 19.19 )

## 20. कौसीद्य वर्ग

कौसीद्य का अर्थ यहाँ सूदखोरी तथा आलस्य से है। ये दोनों ही ज्ञान के बाधक तत्त्व हैं[1]। सुखार्थी को इसका परित्याग कर देना चाहिये, क्योंकि कौसीद्यसेवी को दुःखमय जीवन जीना पड़ता है। यथा—

कौसीद्यं सर्वधर्माणां जरामरणकारकम्।
तेन दोषेण महता नरा दुःखस्य भागिनः॥

( धर्मसमु० 20.16 )

---

1. कौसीद्यमतिमाया च दम्भः पारुष्यमेव च।
निपातभूमयो दृष्टा ज्ञानस्य च विवर्जनम्॥ ( धर्मसमु० 20.1 )

ग्रन्थकार के अनुसार मानव कौसीद्य के कारण दीन-हीन, निर्धन, पशुतुल्य और सभी प्रकार के दुःखों का भाजन बनता है। यथा—

निर्धनाः पशुभिस्तुल्यास्ते नरा दुःखभागिनः।
परपिण्डाशिनो दीनाः कौसीद्यं तत्र कारणम्॥
( धर्मसमु० 20.25 )

## 21. करुणा वर्ग

इस वर्ग में ग्रन्थकार ने बतलाया है कि दया और कृपा करुणा के पर्याय हैं, जो सभी जीवों को मातासदृश सुख प्रदान करते हैं[1]। सभी सुखों का मूल करुणा है। करुणा-दृष्टि रखने वाले जीव अहिंसक होते हैं। उनकी यशःपताका समूचे संसार में लहराती है। ग्रन्थकार कहते हैं—

यस्य वाक् कायचित्ते च कारुण्येन विभूषिते।
तस्य मित्रमया लोका भवन्ति यशसा वृताः॥
( धर्मसमु० 21.6 )

करुणा की परिभाषा करते हुए भिक्षु अवलोकितसिंह कहते हैं—

गुणानामद्वयं श्रेष्ठं विना चित्तेन भूषणम्।
साधूनां दयितं नित्यं कारुण्यमिति कथ्यते॥
( धर्मसमु० 21.17 )

## 22. दान वर्ग

सौगत साधना पद्धति में पारमिताओं का विधिवत् विवेचन मिलता है। निर्वाणप्राप्ति के लिये पारमिताभाव अत्यन्त आवश्यक है। धर्मसमुच्चयकार ने यहाँ क्रम से षट् पारमिताओं का वर्णन किया है। इनमें दानपारमिता का महत्त्वपूर्ण स्थान है। शुद्ध दान के महत्त्व को उजागर करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

गुणद्वादशसंयुक्तं मलैर्द्वादशभिर्विना।
दानं भवति शुद्धं तद् विपरीतं सकल्मषम्॥
( धर्मसमु० 22.1 )

दानराहित्य के कुफल का निरूपण करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

देवानामथवा नृणां धनस्य बलमुत्तमम्।
दानेन रहिता पादे पतन्ति पुरुषाधमाः॥

---

1. कृपा सर्वेषु भूतेषु मातेव हितकारिणी।
यां समाश्रित्य पुरुषाः प्रयान्ति सुखमुत्तमम्॥ ( धर्मसमु० 21.1 )

लोभमात्सर्यमलिनाः पुत्रदारवशानुगाः।
मनुजा निधनं यान्ति केवलाहारकांङ्क्षिणः॥
( धर्मसमु० 22.2–3 )

और भी—

अदाने न मनः कार्यं नित्यं दानरतो भवेत्।
अदानात् क्षुत्पिपासाभ्यां दह्यते प्रेतभूमिषु॥
( धर्मसमु० 22.23 )

अतः दानी बनना चाहिये। दान के माहात्म्य का वर्णन करते हुए भिक्षु अवलोकितसिंह कहते हैं—

राजा भवति दानेन चक्रवर्ती सुधार्मिकः।
दानभूमिं समाश्रित्य शीलं रक्षन्ति पण्डिताः॥
तं विदित्वा महावीरो नित्यं दानरतो भवेत्।
अदानादपि देवेषु देवा हीनसुखा मताः॥
( धर्मसमु० 22.24, 26 )

### 23. शील वर्ग

अपना कल्याण चाहने वाले जीव को अपने में तीन दीप अवश्य जलाने चाहिये—दान, शील और ज्ञान। इस वर्ग में शीलपारमिता का विवेचन किया गया है। इन्हें तीन रूपों ( हीन, मध्य और विशिष्ट ) में विभक्त किया गया है। इनके फल भी त्रिविध हैं—हीन, मध्य और उत्तम। अतः जीव को दुःशील स्वभाव का परित्याग कर सुशील और सम्यक्दृष्टि वाला बनना चाहिये। ग्रन्थकार के मतानुसार शील सर्वोत्तम धन है[1]। यह अक्षुण्ण है। इससे स्वर्ग की सम्प्राप्ति होती है। अतः देवगुणसदृश शील का सदैव आचरण करना चाहिये। यथा ग्रन्थकार कहते हैं—

तस्माद् देवगुणं मत्वा शीलमेव सदाऽऽचरेत्।
न शीलसदृशं किञ्चिदन्यत् त्राणमिहास्ति वै॥
( धर्मसमु० 23.85 )

### 24. क्षान्ति वर्ग

क्षान्ति के दो अन्य पर्याय हैं—क्षमा और तितिक्षा। ये मोक्षगामी के लिये अत्यन्त आवश्यक साधन के रूप में स्वीकार किये गये हैं। जिसके पास क्षमारूपी धन है, वह संसार का

---

1. धनानामुत्तमं शीलं सूर्यो ज्योतिष्मतामिव।
विहाय गच्छति धनं शीलं स्थितमिवाग्रतः॥ ( धर्मसमु० 23.1 )

सबसे समृद्ध व्यक्ति है। क्रोधरूपी विष के शमन हेतु क्षमा परमौषधि है। क्षमावान् पुरुष संसार में सर्वप्रिय होता है। देवतागण भी क्षमावान् व्यक्तियों को अपना प्रिय पात्र मानते हैं। इनकी पूजा इहलोक एवं परलोक दोनों में होती है[1]। यथा—

क्षान्त्या विभूषितो जीवो भूषितो नेतरैर्धनैः।
धनं विना समायाति क्षान्ति चैव कथञ्चन॥
क्षमावान् पुरुषः सर्वप्रियो भवति देहिनाम्।
पूज्यते दैवतैर्नित्यं तस्मात् क्षान्तिः परं तपः॥
( धर्मसमु० 24.1–2 )

अतः क्षान्तिपारमिता का सदैव परिपालन करना चाहिये। यह माता की भाँति जीवन के हर क्षण और हर क्षेत्र में सुख, शान्ति और समृद्धि प्रदान करती है। ग्रन्थकार कहते हैं—

सा गुणौघैः सदा पूर्णा शिवा भवति देहिनाम्।
सा प्रशस्ते सुखे प्राप्ते क्षान्तिः कार्या प्रयत्नतः।
सर्वलोकस्य मातेव सन्मार्गामृतदीपिका॥
( धर्मसमु० 24.14 )

### 25. वीर्य वर्ग

वीर्य का अभिप्राय 'उत्साह' से है। जो इस पारमिता का आश्रय लेते हैं, निश्चय ही वे निर्वाणगामी होते हैं। वीर्य से ही बोधि की प्राप्ति होती है। ग्रन्थकार स्वयं कहते हैं—

वीर्येणावाप्यते बोधिः स्ववीर्येण यथा मही।
अर्हत्त्वं वीर्यवद्भिश्च तस्मान्नास्ति समा गतिः॥
( धर्मसमु० 25.8 )

ग्रन्थकार यह भी कहते हैं कि उत्तम पद की प्राप्ति के लिये वीर्यपारमिता में मन लगावे। यथा—

तस्माद् देवान् गुणान् मत्वा वीर्यवान् नियतेन्द्रियः।
वीर्यारम्भे मतिं कुर्यान्नास्ति वीर्यसमं धनम्॥
वीर्यार्थी स्मृतिमान् यश्च नरो ज्ञानपरायणः।
प्रयात्यनुत्तमं स्थानं जरामरणवर्जितम्॥
( धर्मसमु० 25.9–10 )

---

1. क्षमावान् पुरुषः सर्वैः क्रोधदोषैर्विवर्जितः।
यशसा पूज्यते नित्यमिह लोके परत्र च॥ ( धर्मसमु० 24.3 )

## 26. ध्यान वर्ग

ध्यान का अर्थ यहाँ ग्रन्थकार ने चित्त की एकाग्रता से लिया है। इससे जीव दोष-रहित होता है और विवेक का अनुसरण करता है। तत्पश्चात् उसकी इन्द्रियाँ निर्मल हो जाती हैं। निर्वाणप्राप्ति के लिये ध्यान सर्वोत्कृष्ट साधन है। ध्यानमग्न होने पर चित्त (जो स्वभावतः चंचल होता है) को वश में किया जा सकता है। चित्त को वश में कर लेने पर प्राणी विवेक-शील, संकटरहित और सदैव स्वस्थ रहता है। ग्रन्थकार कहते हैं—

यस्यैकाग्रकरं चित्तं तस्य दोषा न बाधकाः।
स दोषभयनिर्मुक्तः स्वस्थ इत्यभिधीयते॥
एकाग्राभिरतं चेतो विवेकमनुधावति।
सर्वतर्कविनिर्मुक्तः स्वस्थ इत्यभिधीयते॥

(धर्मसमु० 26.2–3)

मनोनिग्रह के फल को प्रदर्शित करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

एतदग्रं मनः क्षुत्वा हन्यादरिसमूहकम्।
मनो ह्रीदं विनिर्गृह्य स वेत्ति ध्यानजैर्दृढैः॥

(धर्मसमु० 26.11)

## 27. प्रज्ञा वर्ग

प्रज्ञा (ज्ञान) माता सदृश हितकारिणी होती है[1]। प्रज्ञा के द्वारा जीव पाँच प्रकार की गतियों (नरक, प्रेत, तिर्यक्, मनुष्य और देव) से मुक्ति प्राप्त कर बोधिसत्त्व बन जाता है। प्रज्ञाप्राप्ति के लिये चित्त की एकाग्रता आवश्यक होती है। अतः ज्ञान और शील से आवृत प्रज्ञा का परिपालन करना चाहिये। यथा ग्रन्थकार कहते हैं—

ज्ञानशीलयुता वृद्धा वीतरागा गतस्पृहाः।
सेवितव्याः सदा सन्तस्तत्त्वमार्गनिदर्शकाः॥

(धर्मसमु० 27.10)

इस परिवर्तनशील संसार में प्रज्ञाबल को धारण करने वाला जीवधारी सबसे अधिक बलशाली है। अतः प्रज्ञाबल सर्वोत्तम बल है। इसे ही मोक्ष का आठवाँ मार्ग माना जाता है। यथा ग्रन्थकार कहते हैं—

---

1. धर्मानुसारिणी प्रज्ञा वीर्येण परिबृंहिता।
समाधिबलसंयुक्ता मातेव हितकारिणी॥ (धर्मसमु० 27.1)

चक्षुषां च परा दृष्टा प्रज्ञोक्ता या सुनिर्मला।
मार्गाणां चाष्टमो मार्गः शिवः प्रोक्तस्तथागतैः॥
( धर्मसमु० 27.6 )

**28. निर्वाण वर्ग**

इस वर्ग में नाना प्रकार की युक्तियों के द्वारा यह सिद्ध किया गया है कि क्लेशों का क्षय ही निर्वाण मार्ग है। यह शाश्वत पद है। इसकी प्राप्ति के लिये सदैव शुभ कर्मों में संलिप्त रहना चाहिये। इससे सभी प्रकार के दुःख का दमन हो जाता है[1]।

ग्रन्थकार के अनुसार कौसीद्यविरहित व्यक्ति त्वरित गति से निर्वाण की प्राप्ति करता है। अतः शुभान्वेषी बनकर निर्वाण प्राप्ति के जिन-जिन साधनों को धर्मसमुच्चय में बतलाया गया है, उनका परिपालन करना चाहिये। जैसा कि ग्रन्थकार स्वयं कहते हैं—

पुरुषोऽपायभीरुश्च प्रमादबलवर्जकः।
शुभकारी शुभान्वेषी निर्वाणमधिगच्छति॥
( धर्मसमु० 28.9 )

**29. मार्ग वर्ग**

इस वर्ग में बुद्धोपदिष्ट चार आर्यसत्यों का विवेचन किया गया है। इन मार्गों का अनुसरण करने वाला जीव निश्चय ही भवसागर से पार उतरने में सफल होता है। यथा ग्रन्थकार ने स्वयं कहा है—

सत्यानि चत्वारि शिवानि तानि
सुभावितान्येव समीक्ष्य विद्वान्।
सुचिन्तको जातिजराभयेभ्यः
प्रमुक्तये पारमुपैति शान्तः॥
( धर्मसमु० 29.1 )

अतः वही मार्ग श्रेष्ठतम है, जिससे जीव की नश्वरता समाप्त हो जाय[2]। इस प्रकार सुगतोपदिष्ट त्रिशरण ( बुद्ध, धर्म और संघ ) में जाना चाहिये। इन मार्गों का अनुसरण करने वाला जीव ही अपना जन्म सफल समझे। ग्रन्थकार कहते हैं—

---

1. क्लेशक्षयात् परं सौख्यं कथयन्ति मनीषिणः।
एष निर्वाणगो मार्गः कथितस्तत्त्वदर्शकैः॥
तत्पदं शाश्वतं जुष्टं कथयन्ति तथागताः।
यत्र जन्म न मृत्युर्न विद्यते दुःखसम्भवः॥ ( धर्मसमु० 28.1–2 )

2. स मार्गो देशकः श्रेष्ठो यो मार्गो भाषितः शिवः।
येन मार्गेण प्राचीना ध्रुवं याता मनीषिणः॥ ( धर्मसमु० 29.15 )

सुजीवितं भवेत् तस्य यस्य बुद्धे स्थितं मनः।
नहि बुद्धविनिर्मुक्तं जीवितं जीवितं भवेत्॥

सुजीवितं भवेत् तस्य यस्य धर्मे स्थितं मनः।
नहि धर्मविनिर्मुक्तं जीवितं जीवितं भवेत्॥

सुजीवितं भवेत् तस्य यस्य सङ्घे स्थितं मनः।
नहि सङ्घविनिर्मुक्तं जीवितं जीवितं भवेत्॥

(धर्मसमु० 29.16–18)

### 30. भिक्षु वर्ग

षट् पारमिताओं का उपासक आर्यचतुष्टय मार्ग में अवस्थित त्रिशरणगामी (बुद्ध, धर्म और संघ) भिक्षु ही संसार में श्रेष्ठ है। जो अदत्तादान से विरत हो, जितेन्द्रिय हो और भवसागर पार करने में तत्पर हो, वस्तुतः वही भिक्षु है। जो मृत्तिका एवं कांचन में समान भाव रखते हुए वीतराग हो, सदैव समाधिनिष्ठ हो, वही जीवन-बन्धन से मुक्त होता है। ग्रन्थकार के अनुसार भिक्षु वही है, जो लाभ और अलाभ का विचार न करते हुए करणीय और अकरणीय पर ध्यान दिये रहता है[1]। भिक्षु के गुणों को प्रदर्शित करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

प्रहाय दोषान् यो भिक्षुरस्ति दर्शनतत्त्ववित्।
रूपादिस्कन्धतत्त्वज्ञो मोक्षाय यतते सदा॥

योनिशस्तु मतिर्यस्य कामक्रोधैर्न हन्यते।
स भिक्षुरिति विज्ञेयो विपरीतस्ततोऽन्यथा॥

शास्त्रे शास्त्रार्थविज्ञाने मतिर्यस्य सदा रता।
न पापभोजनरतः स भिक्षुः शान्तमानसः॥

(धर्मसमु० 30.68, 71, 76)

### 31. पुण्य वर्ग

शुभ कर्मों के शुभ फल को पुण्य कहा जाता है। पुण्य करने वाले प्राणी सदैव सुखपूर्वक जीवन यापन करते हैं। पुण्य का आत्यन्तिक फल निर्वाण है। अतः जीव को आजीवन पुण्यसंचय करना चाहिये, क्योंकि पुण्य के समान संसार में कोई सुखदायी कर्म नहीं है[2]। पुण्य की प्रशस्ति करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

---

1. अर्थानर्थौ समौ यस्य लाभालाभौ तथैव च।
सुखदुःखसमायुक्तो भिक्षुः स खलु कथ्यते॥ (धर्मसमु० 30.5)

2. पुण्याधिका हि पुरुषा भवन्ति सुखिनः सदा।
तस्मात् कुरुत पुण्यानि नास्ति पुण्यसमं सुखम्॥ (धर्मसमु० 31.4)

रमणीयानि पुण्यानि फलं तेषां परं शुभम् ।
तस्मात् कुरुत पुण्यानि नास्ति पुण्यसमं धनम् ॥
पुण्यं निधानमक्षय्यं पुण्यं रत्नमनुत्तमम् ।
प्रदीपसदृशं पुण्यं मातृवत् पितृवत् सदा ॥
पुण्यं कृत्वा गता देवाः पुण्यं नयति सद्गतिम् ।
पुण्यं कृत्वा नरा लोके मोदन्ते त्रिदिवे हि ते ॥
( धर्मसमु० 31.1-3 )

## 32. देव वर्ग

जीव शुभ कर्मवश इहलोक में सुख और समृद्धि को प्राप्त करता है तथा मृत्यु के अनन्तर देव बन कर पर ( स्वर्ग ) लोक में विचरण करता है। जिस प्रकार धर्म से अधर्म, सत्य से असत्य और ज्ञान से अज्ञान को जीता जाता है, उसी प्रकार देवगण अपने सत्कर्मों द्वारा असुरों को अपने वश में कर लेते हैं[1] । देवलोक का सुख अनुपम है, जहाँ सिर्फ ज्ञान, शील और प्रज्ञा का परिपालन किया जाता है। ग्रन्थकार के अनुसार देवलोक अत्यन्त मनोहारी होता है, अतः इसकी प्राप्ति के लिए सदैव शुभ कर्मों में तल्लीन रहना चाहिये। देवलोक का वर्णन करते हुए ग्रन्थकार भिक्षु अवलोकितसिंह कहते हैं—

यो मनोरथकृत्स्नस्य बहिरन्तश्च सर्वतः ।
सर्वालोकः सदालोको देवतागणसेवितः ॥
विराजते गिरिवरो रत्नमाणिक्यसन्निभः ।
प्रभूतसलिलो यश्च पद्मिनीभिः समावृतः ॥
( धर्मसमु० 32.85-86 )

## 33. सुख वर्ग

पाप का वर्जन और पुण्य का परिपालन ही सुख है। लौकिक सुख सुख नहीं है। इसे ग्रन्थकार अनित्य और दुःखसदृश स्वीकार करते हुए कहते हैं—

यदिदं दृश्यते सौख्यं मनोवाक्कायजं भृशम् ।
अनित्यं तद् विनाशत्वमचिरेण भविष्यति ॥
यदत्यन्तसुखं दृष्टं तत् सुखं सत्यमुच्यते ।
यत्र दुःखं विपाकं स्यात् तत् सुखं दुःखमेव तत् ॥
( धर्मसमु० 33.52,68 )

---

1. धर्मेण निर्जितोऽधर्मः सत्येनानृतिको जितः ।
ज्ञानेन वर्जितो मोहो देवैस्तु ह्यसुरा जिताः ॥ ( धर्मसमु० 32.21 )

ग्रन्थकार सुख के स्वरूप का निरूपण करते हुए कहते हैं—

उदयव्ययधर्माणामनित्यं कर्मजं हि तत् ।
तत् सुखं सास्रवं नित्यं न भूतं न भविष्यति ॥
( धर्मसमु० 33.37 )

इसी प्रकार श्रेष्ठ एवं निर्मल सुख के विषय में ग्रन्थकार कहते हैं—

सा बर्हिर्निहता येन नन्दिसंसारहेतुकी ।
स धीरः पारगः श्रेष्ठः सुखी निर्वाणमाश्रितः ॥
नैतत् सुखेन तृष्णानां यद् रागद्वेषसंयुतम् ।
यत्र रागादिनिर्मुक्तं तत् सुखं निर्मलं मतम् ॥
( धर्मसमु० 33.7-8 )

### 34. मित्र वर्ग

इस वर्ग में मित्र की परिभाषा इस प्रकार प्रदर्शित की गई है—

तन्मित्रं मित्रमित्युक्तं यन्मित्रं साम्परायिकम् ।
निवर्तयति यः पापाद् व्यसनाच्चापि रक्षति ॥
( धर्मसमु० 34.1 )

अतः सद्धर्मी को ही मित्र बनाना चाहिये । मित्र के संसर्ग का बहुत बड़ा प्रभाव पड़ता है । यथा—

अपूतिः पूतिसंश्लेषात् पूतिरेवोपजायते ।
न पूतिः पूतिसंश्लेषमपूतिं कर्तुमर्हति ॥
यादृशेन हि संश्लेषं कुरुते पुरुषः सदा ।
तद्दोषात् सदृशो दृष्टः शुभो वा यदि वाऽशुभः ॥
( धर्मसमु० 34.3-4 )

इस प्रकार ग्रन्थकार साधुसंगति पर विशेष बल देते हैं और कहते हैं कि श्रेष्ठ जन का सान्निध्य नित्य आनन्ददायी होता है । यथा—

एतत् सारं सदा कार्यं यदसाधुविवर्जनम् ।
साधुभिश्च सदा वासो दुष्टाणां च विवर्जनम् ॥
( धर्मसमु० 34.8 )

### 35. राजाववाद वर्ग

इस वर्ग में राजा के गुणों का विवेचन किया गया है और यह भी बतलाया गया है कि राजा कैसा हो । ग्रन्थकार के अनुसार धार्मिक राजा का शासन प्रजा के लिये उत्तम होता है ।

धार्मिक और जितेन्द्रिय राजा ही स्वर्गगामी होता है[1]। राजा के श्रेष्ठ स्वरूप का निरूपण करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

क्षमावान् प्रियवाक्यो यः क्रोधहर्षादिधारकः।
स महीं पालयेत्त्वेनां लोके हि श्रेष्ठतां गतः॥

दानशीलः सदा दक्षो धर्मवादी जितेन्द्रियः।
स मत्वार्यां महीं कृत्स्नां देवलोके महीयते॥

( धर्मसमु० 35.3,7 )

### 36. स्तुति वर्ग

इस वर्ग में भिक्षु अवलोकितसिंह ने भगवान् बुद्ध की मंगलमय स्तुति की है। ग्रन्थकार के अनुसार तथागत द्वारा उपदिष्ट सद्धर्मों का परिपालन ही परम पद को प्रदान करा सकता है। अतः भवबन्धनों के निवारक, समत्वभाव के संस्थापक और सद्धर्मों के उपदेशक, जगत् के नियन्ता भगवान् बुद्ध की वन्दना करनी चाहिये। इसी से सम्पूर्ण मानवसमाज का उद्धार हो सकेगा। यथा—

समसत्त्वाग्रवेदाय सर्वसत्त्वेषु बन्धवे।
सन्मार्गसार्थवाहाय भवबन्धनभेदिने॥

सर्वसङ्कटभेदाय त्रिदोषमलशोधिने।
नमो नक्षत्रभूताय सर्वबीजफलोरुहे॥

अक्षयः सर्वधर्माणां ज्ञानलोककरो महान्।
त्वमेवैको जगन्नाथो लोकोत्तरगुणार्णवः॥

( धर्मसमु० 36.1,3,16 )

इस प्रकार 36 वर्गों में विभक्त एवं चार उदानों में आबद्ध भिक्षु अवलोकितसिंह समुद्भावित धर्मसमुच्चय पूर्ण होता है। उदान लेखन तथा उसके समायोजन की प्रक्रिया ग्रन्थकार ने स्वयं संस्थापित की है[2]। इनके अनुसार प्रथम तीन उदान दश-दश तथा चतुर्थ उदान छः वर्गों में विभक्त है। पहले वर्गसमूह में उन सभी दुर्गुणों तथा त्याज्य कर्मों का प्रतिपादन किया गया है, जिन्हें उपासक को भिक्षु धर्म स्वीकार करने के प्रथम दिन ही परित्याग कर देना चाहिये। दूसरे,

---

1. भुवं परिजनं पश्यन् धर्मचारी जितेन्द्रियः।
स राजा धार्मिको धीमान् स्वर्गलोकोपपत्तये॥ ( धर्मसमु० 35.1 )
2. द्र० धर्मसमुच्चय पृ० 129, 191, 243 और 278. सम्पा० डॉ० विजयशङ्कर चौबे।

तीसरे और चौथे वर्गसमूह में उन सभी गुणों तथा दुर्गुणों का विशद विवेचन है, जो हेय तो हैं किन्तु जिनका हान ( परित्याग ) समयसाध्य एवं अभ्याससाध्य है।

वस्तुतः धर्मसमुच्चय में भारतीय धर्म और दर्शन के उन मूल तथ्यों को उजागर किया गया है, जो मानवजीवन के हर क्षण और हर क्षेत्र में उपयोगी सिद्ध होते हैं। इसे हम 'आचार-संहिता' के रूप में लेते हैं। इससे न केवल बहुजनहिताय बहुजनसुखाय की भावना बनती है, अपितु सर्वजनहिताय सर्वजनसुखाय की दृष्टि दृढ़ होती है। इसमें वर्णित धर्म के उन सभी पहलुओं को प्रतिपादित किया गया है, जिनकी सम्प्रति आवश्यकता है। यथा—जितेन्द्रिय बनना, सद्धर्म का श्रवण करना, मन, वचन और कर्म से पवित्र रहना, पाप-पुण्य का विचार करना, अप्रमादी होना, सुख-दुःख में समभाव रखना, सकुशल सहचर का सत्संग करना, धर्मानुशासन और समर्पण का भाव रखना आदि। इसी तरह दार्शनिक दृष्टि से भी भिक्षु अवलोकितसिंह ने इस ग्रन्थ को उपयोगी बनाने का प्रयत्न किया है। यथा परिवर्त अथवा परिणामवादी दृष्टि, अनित्यता का भान, संयोजन[1] ( अविद्या ) तथा तृष्णा की बन्धन एवं दुःख की कारणता और षट्पारमिताओं का विवेचन प्रमुख है। अतः प्रतिपाद्य विषयों के आधार पर 'धर्मसमुच्चय' का अध्ययनाध्यापन और अनुसंधान न केवल महत्त्वपूर्ण, बल्कि सम्प्रति आवश्यक भी प्रतीत होता है॥

•

1. 'संयोजेन्ति बघ्नन्तीति संयोजनानि' अभिधम्मत्थसंगहो–6.

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के 13वें अंक में 46 हस्तलिखित तन्त्र ग्रन्थों की सूचना दी गई थी। प्रस्तुत अंक में 68 अन्य महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी जा रही हैं, जिनमें नामसंगीति की टीका-टिप्पणियाँ भी हैं। ]

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अमनसिकारक्रम Amanasikārakrama | | IASWR | MBB-II-144 |
| | | PC. PROF. J. UPA. | 1 |
| अमृतकणिका ( नामसंगीतिटिप्पणी ) | रविश्री | RAK | 4/21 |
| Amṛtakaṇikā ( Nāmasaṅgīti- | Raviśrī | ,, | 5/169 |
| tippaṇī ) | | ,, | Reel No. C. 14/10 |
| No. 1395 ( Pha. 36a⁵—96b¹ ) | | NEPAL. II | |
| Ḥphags—pa mtshan yaṅ-dag-par | | CAMBRIDGE | Add. 1108 |
| brjod-paḥi mdor-bśad bdud-rtsiḥi | | | |
| thigs-pa shes bya-ba. | | RASGBI | 35 |
| A. Ñi-maḥi dpal ye—śes. | | IASWR | MBB-I-152 |
| T. Nor-bu dpal ye-śes, | | | |
| Ñi-maḥi dbaṅ poḥi ḥod-zer. | | | |
| Chos-rje dpal. | | | |
| अमृतकणिकोद्योतनामनिबन्ध | विभूतिचन्द्र | RAK | 3/655 |
| Amṛtakaṇikodyotanāmanibandha. | Vibhūticandra | SMTUL | 18 |
| | | MCBMBLJ | DH. 366 |
| | | IASWR | MBB-I-22 |
| आचार्य लुई विधि Ācārya lui vidhi | | RAK | Reel No. E. 1256/10 |
| | | ,, | 1/294 |
| आदिबुद्धमन्त्रसाधन Ādibuddhamantrasādhana | | ASHA | D 626 |
| आदिवाग्वज्रत्रिरत्नबिम्ब Ādivāgvajratriratnabimba | | RASB | 53 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 5 | Comp. | |
| ,, | Bhujimol | 6 | ,, | In M. Fische |
| ,, | ,, | 101 | ,, | |
| | Dev. | 48 | | |
| ,, | N | 70 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 95 | | |
| ,, | ,, | 53 | | |
| Paper | | 62 | | |
| NP | | 40 | | A.D. 1880. M.F. CIHTS |
| ,, | Dev. | 95 | Comp. | |
| PL | Siddhānta | 90 | Incomp. | Fols. 1,2,3,4, 88 are damage. |
| NP | | 56 | | |
| ,, | | 55 | | Pc. Prof. J. Upa. M.F. CIHTS |
| ,, | N | 32 | Comp. | |
| ,, | ,, | 11 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 3 | Incomp. | |
| PL | ,, | 2–7 | ,, | Incomplete in the beginning. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| आयुसिद्धि Āyusiddhi | | MCBMBLJ | CH. 367 |
| उत्पातलक्षणशान्ति Utpātalakṣaṇaśānti | | RAK | 5/282 |
| कलशन्यास Kalaśanyāsa | | MCBMBLJ<br>„ | CH. 121-C<br>DH. 286-C |
| गणचक्रगाथा Gaṇacakragātha | | „ | CH. 201-C |
| गणमण्डल Gaṇamaṇḍala | | „ | CH. 61 |
| गुरुपञ्चाशिका चर्पटिपादीयपद्धति Gurupañcāśikā Carpaṭipādīyapaddhati | | RAK | 5/135 |
| गुह्यचक्रविलासिनीसाधन Guhyacakravilāsinīsādhana | | „ | Reel No. E. 1484/7 |
| गुह्येश्वरीशतक Guhyeśvarīśataka | | SMIUL | 344 |
| गूढपदा ( नामसंगीतिटीका ) Gūḍhapadā ( Nāmasaṅgītiṭīkā ) | | RASGBI | 34 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 14 ( 1b–14b ) | | |
| ” | ” | 14 | | |
| ” | ” | 54 | | |
| ” | ” | Folding Book | | |
| ” | ” | ” | | |
| ” | ” | 8 | | |
| PL | Bhujimol | 7 | | |
| NP | N | 44 | Incomp. | |
| ” | ” | ($198b^{3}$–$199a^{5}$) | | |
| PL | ” | 180 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| जलयज्ञादिनागसाधन Jalayajñādināgasādhana | | MCBMBLJ | DH. 155 |
| ज्योतिर्मञ्जरी Jyotirmañjarī | | RAK | Reel No. B. 24/37 |
| ज्योतिर्मञ्जरीनामोपायिका Jyotirmañjarīnāmopāyikā | | ,, | 1/1697 2/16 |
| तत्त्वज्ञान Tattvajñāna | | MCBMBLJ<br>RAK | DH. 393<br>3/364 |
| तत्त्वज्ञानटीका Tattvajñānaṭīkā | | MCBMBLJ | DH. 379 |
| तत्त्वज्ञानसमाधि Tattvajñānasamādhi | | RAK<br>,,<br>SMTUL | 3/364<br>Reel No. E. 14/8 |
| तत्त्वज्ञानसंसिद्धिटिप्पणी Tattvajñānasaṁsiddhiṭippaṇī | | RASGBI | 43 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 112 | | NS. 1068. |
| ,, | ,, | 1 | | |
| ,, | Bhujimol | 9 | | |
| NP | N | 3 | Incomp. | Missing F. 4. |
| ,, | ,, | 43 | ,, | |
| ,, | ,, | 13 | | |
| ,, | ,, | 41 | | |
| ,, | ,, | 6 | | |
| Paper | ,, | 15 | | |
| PL | ,, | 8 | Incomp. | Incomplete at the end. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| तत्त्वज्ञानावबोधन<br>Tattvajñānāvabodhana | | RAK | 1/1697 K2 |
| तत्त्वदशक<br>Tattvadaśaka<br>No. 2236 ( wi. 112b7–113a6 )<br>De-Kho-na-ñid bcu-pa.<br>A. Gñis-Su-med-paḥi rdo-rje.<br>T. Phyag-na, Mtshur. | अद्वयवज्र<br>Advyavajra | IASWR<br>RAK<br>„<br>SMTUL | MBB–I–50<br>3/360<br>5/46<br>151 |
| तत्त्वविधिज्ञानचर्या<br>Tattvavidhijñānacaryā | | RAK<br>GOS | Reel No. E. 258/13<br>13131 |
| तान्त्रिकप्रमाणानि Tāntrikapramāṇāni | | RAK | Reel No. G. 223/30 |
| ताराधर्म Tārādharma | | IASWR | MBB–II–101 |
| तारासाधन Tārāsādhana | | RAK | 5/2017 |
| त्रिरत्नमङ्गलगाथा Triratnamaṅgalagāthā<br>No. 4414 ( Ña 349b7–350a4 )<br>Dkon-mchog gsum-gyi-bkra—<br>śis-kyi tshigs–su-bcad-pa | | MCBMBLJ | CH. 505 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 5 | Incomp. | |
| NP | ,, | 26 | | |
| ,, | Bhujimol | 38 | ,, | |
| ,, | Dev. | 36 | Comp. | |
| ,, | Siddhānta | 36 | ,, | |
| ,, | Dev. | 51 | | |
| Paper | ,, | 47 | | |
| NP | N | 4 | ,, | |
| ,, | ,, | 24 | | M.F. CIHTS. |
| ,, | ,, | 5 | ,, | |
| ,, | ,, | 2 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| त्रिस्कन्ध<br>Triskandha | | RAK<br>SMTUL<br>NEPAL II. | Reel No. E.612/4<br>420–VIII–2<br>— — |
| दशदिग्लोकपालगीत<br>Daśadiglokapālagīta. | | MCBMBLJ | CH. 122–F |
| दानगाथा Dānagāthā | | IASWR<br>MCBMBLJ | MBB–II–81<br>CH. 402 |
| द्वाविंशति-अशीतिव्यञ्जनविशुद्धि<br>Dvāviṁśati-aśītivyañjana-viśuddhi | | " | A. 135 |
| दीर्घसिन्धु(न्दू)रार्चनक्रिया<br>Dīrghasindhu(dū)rārcanakriyā | | " | CH. 162 |
| दीर्घसिन्धु(न्दू)रार्चनगुह्यपूजा<br>Dīrghasindhu(dū)rārcanaguhyapūjā | | " | KA 25 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 5 | Comp. | |
| Paper | N | 10 | | |
| NP | ,, | ( $178^{a}$–$178^{b}$ ) | | |
| ,, | ,, | 34 | | |
| ,, | ,, | 13 | | 1875 A.D. M.F. CIHTS. |
| ,, | ,, | 16 | | |
| ,, | Dev. | 11 | | |
| ,, | N | 132 | | |
| ,, | ,, | 176 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| नाममन्त्रार्थावलोकिनीपरमार्थं | विलासवज्र | RAK | Reel No. E. 387/19 |
| ( नामसंगीतिटीका ) | Vilāsavajra | ,, | Reel No. E. 370/17 |
| Nāmamantrārthāvalokinī | | ,, | 5/168 |
| Paramārtha ( Nāmasṁgītitīkā ) | | | |
| No. 2533 ( Khu. 27b[1]-115b[3] ) | | ,, | 3/590 |
| Ḥphags-pa mtshan yaṅ-dag- | | ,, | Reel No. E. 360/16 |
| par-brjod-paḥi rgya-cher | | ,, | 4/989 |
| ḥgrel-pa mtshan gsaṅ-sṅags- | | ,, | Reel No. E. 1369/3 |
| kyi don-du rnam-par lta-ba. | | IASWR | MBB-I-117 |
| | | GOS | 13297 |
| | | CAMBRIDGE | Add. 1708 |
| A. Sgeg-paḥi rdo-rje | | PCHVV | 2 kha |
| T. Smṛti jñānakīrti | | ,, | 58 |
| निर्वाणदीक्षाविधि Nirvāṇadīkṣāvidhi. | | RAK | Reel No. G. 37-25 |
| निर्वाणाष्टक Nirvāṇāṣṭaka | | ,, | Reel No. G. 95-18 |
| नैरात्मदेव्या मण्डलसमाधि Nairātmadevyā maṇḍalasamādhi | | MCBMBLJ | DH. 74-1 |
| परमार्थतन्त्रोत्तरम् Paramārthatantrottaram | | RAK | 3/750 |
| पूजाविधान Pūjāvidhāna | | ,, | Reel No. E. 287/7 |
| प्रेतवलिविधान Pretavalividhāna | | ,, | Reel No. E. 127/7 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 73 | Comp. | |
| " | " | — | " | |
| " | " | 77 | " | |
| " | N | 102 | " | |
| " | Dev. | 72+13=85 | " | |
| " | | 85 | | |
| " | " | 194 | " | |
| " | | 112 | | M. F, CIHTS. |
| " | | 76 | | |
| PL | | 115* | Incomp. | *Leaves 4, 5, 8, 9, 19-22, 26, 42, 43, 47, 49, 50, 59, 63, 80, 91, 92, 94, 97, 99, 109, 110, 112-3 are missing. |
| NP | N | — | " | |
| " | " | 56 | " | |
| " | " | 24 | Comp. | |
| " | " | 2 | " | |
| " | " | 9 ( 2–10a) | Incomp, | Missing F. 1. |
| " | Dev | 30 | Comp. | |
| " | N | 17 | " | |
| " | Dev. | 7 | " | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| बोधिसत्त्वपिटक Bodhisattvapiṭaka | | RAK | 3/645 |
| No. 543 ( Na 105a¹—351a⁶ ) | | ,, | 5/814 |
| Ḥphags-pa ḥjam-dpal | | ,, | Reel No. B. 106/32 |
| -gyi rtsa-baḥi rgyud. | | ,, | ,, ,, E. 446/8 |
| Taisho No. 1191, 1215, 1216 | | SMTUL | 275 |
| Nj No. 1056, 1423, 1424 | | | |
| T. Kumārakalaśa, Śākya | | | |
| blo-gros. | | | |
| बौद्धदीक्षाविधि Bauddhadīkṣāvidhi | | RAK | — |
| बौद्धदेवतालक्षणशास्त्र Bauddhadevatālakṣaṇaśāstra | | ,, | 4/1033 |
| बौद्धदेवोत्पत्तिक्रम Bauddhadevotpattikrama | | ,, | 5/276 |
| बौद्धयानीयधर्मशास्त्र Bauddhayānīyadharmaśāstra | | ,, | 5/4306 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| NP | Dev. | 39 | Incomp. | |
| ,, | N | 69 | ,, | |
| ,, | ,, | 5 | ,, | |
| ,, | ,, | 14 | ,, | |
| Paper | ,, | 47 | | Fragment ch. 19,49, and 50. |
| NP | ,, | 44 | | |
| ,, | ,, | | Folding Book Incomp. | |
| ,, | Dev. | 58 | | |
| ,, | N | 169 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| मञ्जुश्रीबुद्धपादुका<br>Mañjuśrībuddhapādukā | | RAK | 3/669 |
| मध्ययोगाम्बरसाधन<br>Madhyayogāmbarasādhana | | ,, | 3/366 |
| महाप्रतिसराशान्तिक्रिया<br>Mahāpratisarāśāntikriyā | | PCHVV | 1 |
| महाप्रत्यङ्गिरामङ्गलविधान<br>Mahāpratyaṅgirāmaṅgala-vidhāna | | RAK | Reel No. E. 126/15 |
| महासंवर्तनकथा<br>Mahāsaṁvartanakathā | सर्वरक्षित<br>Sarvarakṣita | ,,<br>,,<br>,, | 4/247<br>3/362<br>3/650 |
| महासंसारदीपक<br>Mahāsaṁsāradīpaka | | ,, | 5/331 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 5 | Comp. | |
| PL | Bhujimol | 15 | ,, | |
| NP | N | 108 | ,, | |
| ,, | Dev. | 30 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 48 | Comp. | |
| PL | N | 26 | Incomp. | |
| NP | Dev. | 38 | Comp. | |
| PL | N | 14 | Incomp. | Damage. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| मैत्रेयव्याकरण<br>Maitreyavyākaraṇa | | RAK | Reel No. B. 90/15 |
| मोहमुद्गर<br>Mohamudgara | भव्यघोष<br>Bhavyaghoṣa | ,,<br>,, | 4/50<br>4/1606 |
| यत्नप्रवरीविद्या<br>Yatnapravarīvidyā | | ,, | 2/266 |
| रत्नत्रयपरीक्षा<br>Ratnatrayaparīkṣā | बुद्धभट्ट<br>Buddhabhaṭṭa | RAK<br>RASGBI | 4/23<br>10 |
| रत्नत्रयपरीक्षाटीका<br>Ratnatrayaparīkṣāṭikā | | RAK | 2/242 |
| रत्नन्यासविधि<br>Ratnanyāsavidhi | | MCBMBLJ | DH, 158 |
| लोकोत्तरधर्मदान<br>Lokottaradharmadāna | | ,,<br>,,<br>,, | 5/154<br>4/1031<br>5/554 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 6 | | |
| PL | ,, | 11 | Comp. | 2nd Chapt. |
| ,, | ,, | 24 | ,, | ,, ,, |
| NP | Rañjanā | 1 | ,, | |
| PL | N | 20 | ,, | |
| Paper | ,, | 35 | | AD. 1644. |
| NP | ,, | Folding Book | ,, | |
| ,, | ,, | 76 | | NS 992. |
| ,, | Dev. | 7 | | |
| ,, | N | 16 | | |
| ,, | ,, | — | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| वज्रवाराहीमुख्याख्यानसंक्षिप्तसाधन Vajravārāhīmukhyākhyāna-saṁkṣiptasādhana. | | RAK | Reel No. E. 666/2 |
| वज्रवाराहीमूलध्यान Vajravārāhīmūladhyāna | | MCBMBLJ | DH. 211 |
| वसुन्धराधर्मपद्धति Vasundharādharmapaddhati | | RAK | 1/1696 |
| वसुन्धराविधान Vasundharāvidhāna | | IASWR | MBB-II-200 |
| वसुन्धराव्रतकथाविधि Vasundharāvratakathāvidhi | | NEPAL-II | III, 290 D |
| | | SMTUL | 359 |
| वसुन्धराव्रतपद्धति Vasundharāvratapaddhati | | RAK | 4/2160 |
| | | ,, | 4/2160 ka |
| वसुन्धरासाधनविधि Vasundharāsādhanavidhi | | ,, | 4/953 |
| वसुन्धरोद्देश Vasundharoddeśa | | RASB | 82 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 35 | | |
| ,, | Dev. | 12 | | |
| ,, | N | Folding Book | Incomp. | Damage. |
| ,, | ,, | 24 | | M. F. CIHTS. |
| ,, | ,, | 13 | | |
| Paper | Dev. | 14 | | |
| NP | N | 19 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 33 | Comp. | |
| ,, | ,, | 14 | Incomp. | |
| PL | ,, | 6 | | 18th Century. |

# बौद्ध तन्त्रों में वर्णित नाड़ी, धातु एवं पीठों का विवेचन

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ 'धीः' के 13वें अंक में 'वज्रयान का अभ्युदय' इस विषय पर प्रकाश डाला गया था। प्रस्तुत अंक में बौद्ध तन्त्रों में वर्णित नाड़ी, धातु एवं पीठों का विवेचन किया जा रहा है। बौद्ध तन्त्र के प्रायः सभी ग्रन्थों में नाड़ी, धातु एवं पीठों का वर्णन बहुधा मिलता है। इन्हीं के स्वरूप को यहाँ तुलनात्मक परीक्षा करते हुए प्रस्तुत किया जा रहा है। ]

बौद्ध तन्त्रों में, विशेषकर वज्रवाराहीरहस्य, संवरोदय, ज्ञानोदय, वसन्ततिलक आदि तन्त्रों में यह प्रतिपादित किया गया है कि जो 24 पीठ बाह्य मण्डल में हैं, वे देहस्थ भी हैं[1]। संवरोदयतन्त्र के नाडीचक्रक्रमोपाय नामक सप्तम पटल में नाड़ियों के साथ पीठों की व्यवस्था का वर्णन है—

"नाडी स्थानं च पीठं च चतुर्विंशतिप्रमाणतः"

उक्त तन्त्रों में जिस प्रकार 24 पीठों के प्रभेद से 24 प्रधान नाड़ियों की संख्या निश्चित की गई है, ठीक उसी प्रकार 24 धातुओं और डाकिनियों[2] की निरन्तर ( प्रबन्ध ) स्थिति तथा अनिरन्तर स्थिति पीठ इत्यादि के प्रभेद पर आश्रित होने के कारण बाह्याभ्यन्तर पीठ निश्चित हैं। इस प्रकार बाह्य मण्डल[3] के साथ अध्यात्म मण्डल, दश भूमि, दश

---

1. एताः स्वदेहजाः सर्वा भिद्यन्ते स्थानभेदतः ॥
सबाह्याभ्यन्तरस्थास्तु बुद्धानां दश भूमयः।
कायवाक्चित्तचक्रेषु चतुर्विंशतिभेदतः ॥
( वसन्ततिलक 5.13-14 )

2. स्थानानि सर्वनाडीनां समाख्यातानि सर्वतः।
एषु स्थानेषु डाकिन्यो नाडीरूपेण संस्थिताः ॥
( वसन्ततिलक 5.15 )

3. अथातः सम्प्रवक्ष्यामि कायमण्डलमुत्तमम्।
पीठादिक्रमभेदेन दशभूमिविशुद्धितः ॥
( लूयीपादाभिसमय )

ज्ञान, उन पीठों में स्थित डाकिनियाँ-वीरेश्वरियाँ एवं दश पारमिता आदि को त्रिचक्रों में विभाजित किया गया है। तदनुसार प्रत्येक चक्र में भावनाविधि बताई गई है। इसी क्रम में इन पीठों के बोधक बीजाक्षर भी वर्णित हैं[1]।

इस तरह प्रत्येक चक्र, नाड़ी और धातुओं के भावनाक्रम में भूमियाँ, पारमिताएँ, ज्ञान, पीठ, स्थान, वीरेश्वरियाँ एवं डाकिनियाँ व्यवस्थित हैं, जिनके स्वरूप का वर्णन आगे किया जा रहा है। शास्त्रों में यह वर्णन दो प्रकार से मिलता है—

1. सामान्य देशना, 2. प्रत्येक देशना।

1. सामान्य देशना में आधारभूत 24 महानाडियों में 24 कषाय धातुओं के आश्रित ( आधेय ) होने के कारण आधार-आधेय का यदि सहज वर्णन किया जाय, तो आधार के रूप में पाताललोक ( नागलोक ) के आठ कायचक्र पीठ स्थान, पृथ्वीलोक ( भूलोक ) के आठ वाक्चक्र पीठ स्थान और आकाशलोक ( व्योमचर्या ) के आठ चित्तचक्र पीठ स्थान हैं। मुख्य नाडियों की संख्या 24 निश्चित की गई है। धातु तथा डाकिनी ( वीर-वीरेश्वरी ) की निरन्तर स्थिति ( प्रबन्ध स्थिति ) तथा अनिरन्तर स्थिति के पीठस्थान इत्यादि के प्रभेद पर आश्रित होने के कारण बाह्य तथा आभ्यन्तर पीठस्थान निश्चित होते हैं। तत्पश्चात् बाह्य पीठस्थानों पर आश्रित होने से वीर-योगिनी ( वीर-वीरेश्वरी ) तथा आभ्यन्तर पीठ स्थानों पर आश्रित होने के कारण 24 कषाय धातुओं का और पूर्व प्रधान नाडियों के निर्देश के समय इन 24 नाडियों का भी बाह्य-आभ्यन्तर ( आधार-आधेय ) के विभेद द्वारा निर्देश किया गया है।

2. प्रत्येक देशना में पीठ, उपपीठ, क्षेत्र, उपक्षेत्र, छन्दोह, उपछन्दोह, मेलापक, उपमेलापक, श्मशान, उपश्मशान के भेद से अनेक पवित्र तीर्थस्थानों ( सिद्ध पीठों ) का उल्लेख हेरुकतन्त्र, सम्पुटोद्भवतन्त्र, वज्रवाराहीरहस्य आदि अनेक तन्त्र-ग्रन्थों और उनकी टीकाओं में समान रूप से मिलता है। यद्यपि इन सभी तन्त्र-ग्रन्थों में 24 पीठों का ही वर्णन है, सभी ग्रन्थों में पीठादि दश भूमियों में 24 पीठ स्थानों को विभाजित किया है और सभी ने 24 पीठ स्थानों की संख्या स्वीकार की है, तथापि इनके नामों में आंशिक भेद भी है। इससे कुछ भिन्न पीठादि भूमियों की संख्या और उनकी व्यवस्था हेवज्रतन्त्र में पाई जाती है। अन्य ग्रन्थों में जब दश पीठादि भूमियों का वर्णन है, तो हेवज्रतन्त्र में 12 भूमियों का वर्णन किया गया है। यहाँ अन्य ग्रन्थों से भिन्न पीलव और उपपीलव की गणना अधिक की गई है। मेलापक और उपमेलापक के अवान्तर भेद यहाँ वर्णित नहीं है, किन्तु उनके स्थान पर पीलव और उपपीलव के छः अवान्तर भेद वर्णित हैं। इस प्रकार यहाँ कुल पीठों की संख्या 32 हो जाती है।

---

1. पुं जां ओं अं गों रां दें मां कां ओं त्रि कौं कं लं कां हिं प्रें गृं सौं सुं नं सिं मं कुं—इति बीजाक्षराणि पश्येत्। ( लूयीपादाभिसमय )

हेवज्रतन्त्र में कहा है—

पीठं चैवोपपीठं च क्षेत्रोपक्षेत्रमेव च।
छन्दोहं चोपच्छन्दोहं मेलापकोपमेलापकस्तथा॥
पीलवं चोपपीलवं श्मशानोपश्मशानकम्।
................................ एता द्वादश भूमयः॥

वज्रगर्भ के पूछने पर भगवान् उनका विस्तार से वर्णन करते हैं—

पीठं जालन्धरं ख्यातम् ओडियानं तथैव च।
पीठं पौर्णगिरिश्चैव कामरूपं तथैव च॥
उपपीठं मालवं प्रोक्तं सिन्धु नगरमेव च।
क्षेत्रं मुन्मुनि प्रख्यातं क्षेत्रं कारुण्यपाटकम्॥
देवकोटं तथा क्षेत्रं क्षेत्रं कर्मारपाटकम्।
उपक्षेत्रं कुलुता प्रोक्तमर्बुदश्च तथैव च॥
गोदावरी हिमाद्रिश्च उपक्षेत्रं हि संक्षिपेत्।
छन्दोहं हरिकेलं च लवणसागरमध्यजम्॥
लम्पाकं काञ्चिकं चैव सौराष्ट्रं च तथैव च।
कलिङ्गमुपच्छन्दोहं द्वीपं चामीकरान्वितम्॥
कोङ्कणं चोपच्छन्दोहं समासेनाऽभिधीयते।
पीलवं ग्रामान्तस्थं पीलवं नगरस्य च॥
चरित्रं कौशलं चैव विन्ध्यं कौमारपौरिका।
उपपीलवं तत्सन्निवेशं वज्रगर्भ महाकृप॥
श्मशानं प्रेतसंघातं श्मशानं चोदधेस्तटम्।
उद्यानं वापिकातीरमुपश्मशानमुच्यते॥[1]

इन पवित्र स्थानों की सीमा भारतवर्ष, मध्य एशिया एवं पश्चिम एशिया तक फैली हुई थी। इस प्राचीन तान्त्रिक संस्कृति का विस्तार दक्षिणपूर्व एशिया में भी हो चुका था। सामान्यतया पीठ से पवित्र स्थान, डाक-डाकिनियों, देव-देवियों का निवास स्थान या सिद्धाचार्यों

---

1. उपर्युक्त 24 एवं 32 पीठों का संक्षिप्त परिचय 'धीः' प्रथम अंक ( पृ० 137–148 ) में प्रकाशित "बौद्ध तन्त्रों में पीठोपपीठादि का विवेचन" शीर्षक निबन्ध में दी गई तालिकाओं की सहायता से प्राप्त किया जा सकता है।

का तपःस्थल स्वीकार किया जाता है। इसीलिये बौद्ध तन्त्रों में इन पीठस्थानों का अत्यधिक महत्त्व है। प्रस्तुत निबन्ध में हेवज्रतन्त्र वर्णित पीठों पर विचार न कर हेरुक, सम्पुटोद्भव आदि तन्त्रों में वर्णित 24 पीठों से सम्बद्ध नाडियों, धातुओं आदि के स्वरूप पर ही प्रकाश डाला जा रहा है।

### ललना नाडी पर आश्रित प्रज्ञास्वभाव 14 नाड़ियाँ

**पीठ**

1. **अजा नाडी**—शिरोभाग पर स्थित बाह्य महादेश पुल्लीरमलय में वीर खण्डकपाल तथा लक्ष्मी चण्डालिका अवस्थित हैं। इस नाड़ी में प्राण तथा डाकिनी युगनद्ध अवस्थित होने के कारण वह कषाय के दाँत तथा नाखून आदि धातुओं को उत्पन्न करती हैं[1]।

2. **हता नाडी**—मूर्धा में स्थित बाह्य महादेश जालन्धर में महाकंकाल तथा चण्डिका अवस्थित है। यह पहले के समान केश तथा रोम उत्पन्न करती है[2]।

---

1. ततः पुल्लीरमलयशिरसि खण्डकपाली नखदन्तवहा अजा नाडी प्रचण्डा।
(ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 2)

पुल्लीरे तु प्रचण्डाख्यायं वा नखदन्तवहा स्मृता। अजा नाडी शिरोदेशे खण्डकपालिना सह॥
(वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र, चतुर्थ निर्देश)

पुल्लीरे तु प्रचण्डाख्या नखदन्तवहा स्मृता। (वसन्ततिलक 6.18)
पुल्लीरमलये शिरसि नखदन्तवहा स्थिता।
(महासंवरोदय तन्त्र, सेलेक्टेड चेप्टर, सं० शिनिचि तुसुदा, जापान)

2. जालन्धरशिखायां महाकङ्कालकेशरोमवहा नाडी चण्डाक्षी।
(ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 2)

जालन्धरे तु चण्डाक्षी केशरोमवहा तथा।
हता नाडी शिखादेशे महाकङ्कालिकेन तु॥
(वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र)

जालन्धरशिखास्थाने केशरोमसमावहा।
(संवरोदयतन्त्र)

जालन्धरे तु चण्डाक्षी केशरोमवहा तथा॥
(वसन्ततिलक 6.19)

**3. महा नाडी**—दक्षिण कर्ण पर आश्रित है तथा बाह्य महादेश ओडियान में कंकाल तथा प्रभामती में अवस्थित है। यह चर्म तथा मल उत्पन्न करती है[1]।

**4. बला नाडी**—कृकाटिका के पृष्ठ भाग में स्थित बाह्य महादेश अर्बुद में विकट-दंष्ट्रिन् तथा महानासा में अवस्थित है। यह नितम्ब के मांस को उत्पन्न करती है[2]।

इस प्रकार पुल्लीरमलय आदि बाह्य महादेशों में डाकिनी सर्वदा स्थित होती है तथा अजा नाडी इत्यादि चार नाडियों के श्वेतांश धातु भी नित्य स्थित हैं। अतः इन्हें बाह्य तथा आभ्यन्तर पीठ कहा गया है।

**उपपीठ**

**5. रजा नाडी**—वाम कर्ण में स्थित बाह्य महादेश गोदावरी में सुरावैरिण में स्थित है। यह स्नायु उत्पादक धातुओं को उत्पन्न करती है[3]।

---

1. ओडियानदक्षिणकर्णे कङ्कार(ल) त्वङ्मलवहा महानाडी प्रभामती। ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 2 )
ओडियाने महानाडी सव्यकर्णे प्रभामती।
कङ्कालेन सुशोभाङ्गी स्थिता त्वङ्मलधारिणी ॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
ओडियाने महापीठे प्रभावती व्यवस्थिता।
दक्षिणकर्णमाश्रित्य स्थिता त्वङ्मलधारिणी ॥ ( वसन्ततिलक 6.19-20 )
ओडियाने दक्षिणकर्णे नाडी त्वङ्मलवाहिनी। ( संवरोदयतन्त्र )

2. मस्तकपृष्ठेऽर्बुदविकटदंष्ट्रि(ष्ट्री) मांसवहा बला नाडी महानासा। इति पीठप्रमुदिताभूमिपीठदानदुःख-ज्ञानम्। ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 2 )
अर्बुदे पृष्ठवंशे तु विकटदंष्ट्रिणी वरा। पिशितवहा बला नाडी महानासा चत्वारो(रः) पीठसंज्ञया ॥
दानपारमिता दुःखज्ञानप्रमुदिता परा। ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
अर्बुदे तु महानासा डाकिनी पिशिताशिनी। चतस्रस्तु समाख्याता डाकिन्यः पीठनायिकाः ॥
( वसन्ततिलक 6.20-21 )
अर्बुदे पृष्ठवंशे तु नाडी पिशितवाहिनी। ( संवरोदयतन्त्र )

3. गोदावरी वामकर्णे स्वरवैरिणस्नायुवहा रजा नाडी वीरमती। ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )
गोदावरी श्रुतेर्वामे श्रीसुरावैरिना( णा ) सह.। रजानाडी स्नायुवहा वीरमती सुखावती ॥
( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
महोरुस्था तु या नाडी गोदावर्यां व्यवस्थिता।
वीरमतीति विख्याता स्थिता सा दृढरूपतः ॥ ( व० ति० 6.21-22)
गोदावरी तथा ज्ञेया वामकर्णस्वरूपिका। ( वसन्ततिलक 5.3 )
गोदावरी वामकर्णे नाडी स्नायुप्रवाहिनी। ( संवरोदयतन्त्र )

**6. पटा नाडी**—बाह्य महादेश रामेश्वर में अमिताभा यह नाड़ी भ्रूमध्य में स्थित होकर धातुएँ उत्पन्न करती हैं[1]।

**7. भगा नाडी**—बाह्य महादेश देवीकोट तथा वज्रप्रभा में अवस्थित होकर प्लीहा ( वृक्क ) का मांस उत्पन्न करती है[2]।

**8. उद्धता नाडी**—बाह्य महादेश मालव में तथा वज्रदेह में स्थित होते हुए वृक्ष की छाया के सदृश है। इसका बाहुमूल से सम्बन्ध होने के कारण हृदय का मांस उत्पन्न करती है[3]।

---

1. रामेश्वरभ्रूमध्ये अमिताभा अस्थिवहा पटा नाडी खर्वरी। ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ॰ 3 )
रामेश्वरे भ्रुवोर्मध्ये खर्वर्यस्थिवहा वरा।
पटा नाडी समाख्याताऽमिताभेन समाकुला॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
रामेश्वरे तु या नाडी प्रसिद्धा खर्वरीति सा।
अस्थिमालाव्यवस्था हि स्थिता कठिनभावतः॥ (वसन्ततिलक 6.22-23 )
रामेश्वरस्तथा ख्यातो भ्रूमध्ये त्वथ चक्षुषी। ( वसन्ततिलक 5.4 )
रामेश्वरे भ्रुवोर्मध्ये अस्थि वहति सर्वदा। ( संवरोदयतन्त्र )

2. देवीकोटे चक्षुर्द्वये वज्रप्रभा बुक्कवहा भगा नाडी लङ्केश्वरी ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ॰ 3 )
वज्रप्रभेन(ण) संयुक्ता देवीकोटेऽपि चक्षुषि।
लङ्केश्वरी भगा नाडी मृद्वीति बुक्कवाहिनी॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
देवीकोटे तु या नाडी मृद्वी लङ्केश्वरी मता।
बुक्कं वहति या नित्यं सर्वदेहाधिवासिनी॥ ( वसन्ततिलक 6.23-24 )

3. मालवस्कन्धद्वयोर्वज्रदेहहृदयवहा चोद्धता नाडी द्रुमच्छाया ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ॰ 3 )
मालवे बाहुमूले तु वज्रदेहेन रञ्जिता।
उद्धता नाडी द्रुमच्छाया हृद्वहा तु जिनेश्वरी॥
उपपीठैः समाख्याता डाकिन्यो योगमातरः।
विमलचित्तचक्रेण शीलपारमिता परा॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
मालवे तु द्रुमच्छाया हृदयस्था जिनेश्वरी।
उपपीठसमाख्याता डाकिन्यो लोकमातरः॥
चित्तचक्रे तु खेचर्यः पीठोपपीठसंस्थिताः। ( वसन्ततिलक 6.24-25 )
मालवे स्कन्धद्वयस्थाने नाडी हृदयवाहिनी। ( संवरोदयतन्त्र )

इस प्रकार बाह्य गोदावरी इत्यादि चार महादेशों में डाकिनियाँ कदाचित् स्थित होती हैं तथा आभ्यन्तर रजा नाडी इत्यादि चार नाडियों में श्वेतांश कदाचित् स्थित होने के कारण पीठ और उपपीठ है, ऐसा आगमों द्वारा कहा है। अतः ये आठ नाडियों में स्थित चित्तचक्र के वीर तथा योगिनियाँ हैं।

**क्षेत्र**

9. **महा नाडी**—बाह्य महादेश कामरूप में अंकुरित तथा ऐरावती में स्थित होती हुई द्विकक्षपुट से सम्बद्ध होकर प्लीहा द्वारा कनीनक ( आँख की पुतली ) के मांस को उत्पन्न करती है[1]।

10. **पित्तवहा नाडी**—बाह्य महादेश ओडियान में वज्रजटिल तथा महाभैरवी एवं स्तनयुगल की सीमा में स्थित होकर पक्वाशय तथा चित्त धातु को उत्पन्न करती है[2]।

**उपक्षेत्र**

11. **प्रभा नाडी**—बाह्य महादेश त्रिशकुनि में महावीर तथा वायुवेगा नाभि में स्थित होकर फुफ्फुस को उत्पन्न करती है[3]।

---

1. कामरूपं कक्षद्वयम् अङ्कुरिका अक्षिवहा महानाडी ऐरावती। ( ज्ञानो०, पृ० 3 )
चक्षुर्वहति या नाडी कामरूपे व्यवस्थिता।
ऐरावतीति विख्याता रूपदर्शनभाविता ॥ ( वसन्ततिलक 6.26 )
कामरूपकक्षयोः स्थाने चक्षुर्वहति सर्वदा। ( संवरोदयतन्त्र )

2. ओड्रे स्तनयुगले वज्रजटिले पित्तवहा महानाडी महाभैरवी। ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )
ओड्रे च कुचयुग्मके पित्तवहा वहा नाडी महाभैरवी(वि)का स्मृता। ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
ओड्रे पित्तवहा नाडी महाभैरविका स्मृता।
एते क्षेत्रसमुद्दिष्टे डाकिन्यौ योगमातरौ ॥ ( व० ति० 6.27 )
स्तनावोड्रः प्रकीर्तितः ( वसन्ततिलक 5.6 )
ओड्रे स्तनयुगले नाडी पित्तवहा सदा।
( संवरोदयतन्त्र )

3. त्रिशकुनिनाभौ महावीरा फुफ्फुसवहा प्रभा नाडी वायुवेगा।
( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )
नाभौ त्रिशकुनौ चैव वायुवेगा प्रभा स्मृता।
महाभैरवयुक्ताङ्गी श्रीमती फुफ्फुसावहा ॥
( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )

12. **हला ( बला ) नाडी**—बाह्य महादेश कौशल में वज्रहूँकार एवं सुराभक्षी तथा आँत द्वारा नासिकाग्र से सम्बद्ध होने के कारण अन्त्रमाला तथा उदर का विकास करती है[1] ।

इस प्रकार बाह्य महादेश कामरूप तथा ओडियान में वीर डाकिनियाँ सर्वदा निकाय का उपभोग ( परिभोग ) करती हैं तथा महानाडी एवं वहानाडी में नित्य धातु का उपभोग करने के कारण ये दो बाह्याभ्यन्तर के क्षेत्र हैं ।

बाह्य महादेश त्रिशकुनि तथा कौशल में कर्म तथा ज्ञानडाकिनी कदाचित् निकाय का उपभोग करती हैं तथा प्रभा एवं हला नाडी द्वारा कदाचित् धातु का उपभोग करने के कारण ये दो बाह्याभ्यन्तर के उपक्षेत्र हैं ।

**छन्दोह**

13. **महा नाडी**—बाह्य महादेश कलिंग में सुभद्रा तथा श्यामादेवी गण्ड ( मुख ) तथा पार्श्वादि कुक्षि से सम्बद्ध होकर उदर ( जठर ) का विकास करती है[2] ।

---

त्रिशकुनौ समुद्भूता वायुवेगा सफुफ्फुसा । ( व० ति० 6.28 )
एते क्षेत्रे समुद्दिष्टे नाभिस्त्रिशकुनिर्मतः ॥ ( वसन्ततिलक 5.6 )
नाभौ त्रिशकुनिसंस्थाने नाडी फुफ्फुसावहा ।
( संवरोदयतन्त्र )

1. कौशले नासिकाग्रे वज्रहूँकार-अन्त्रमालावहा हला नाडी सुराभक्षी ।
( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )
अन्त्रमालावहा घ्राणे सुराभक्षीति कौशले । बला नाडी समाख्याता वज्रहूँकाररञ्जिता ॥
उपक्षेत्रसमुद्दिष्टे डाकिन्यौ योगमातरौ । ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
अन्त्रमालाकुला दिव्या सुराभक्षी तु कोशले । उपक्षेत्रसमुद्दिष्टे डाकिन्यौ योगमातरौ ॥
( व० ति० 6.28-29 )
अन्त्रमालाकुला दिव्या सुराभक्षी तु कोशले । उपक्षेत्रसमुद्दिष्टे डाकिन्यो योगमातरः ॥
कौशलो नासिकाग्रं तु तदुपक्षेत्रमुच्यते । ( वसन्ततिलक 5.7 )
कौशले नासिकाग्रे तु अन्त्रमालावहा स्थिता ।
( संवरोदयतन्त्र )

2. कलिङ्गे मुखे सुभद्रगुणवर्तिवहा महा नाडी श्यामा देवी ।
( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )

14. **सौख्यदा नाडी**—बाह्य महादेश लम्पाक में वज्रभद्रा तथा सुभद्रा कण्ठ के मध्य से नाभि में स्थित होकर उदर तथा आंत का विकास करती है[1]।

इन दो महादेशों में कर्म तथा ज्ञान डाकिनियाँ सम्मिश्रित रूप में स्थित होकर नित्य स्नान करती हैं तथा इन दो ( महा नाडी एवं सौख्यदा नाडी ) में विकल्प स्नान ( प्रक्षालन ) के रस तथा कषाय धातु के सम्मिश्रित होकर स्थित होने के कारण बाह्याभ्यन्तर को छन्दोह कहा है।

इस प्रकार उपर्युक्त 14 नाडियाँ वाम दिशा के भागांश को उत्पन्न करने के कारण प्रज्ञास्वभाव हैं।

### रसना पर आश्रित उपाय स्वभाव 10 नाडियाँ

**उपछन्दोह**

15. **तना( घना ) नाडी**—बाह्य महादेश कांची में महाभैरव तथा हयकर्ण हृदय से मल ( गूढ ) मार्ग तक सम्बन्धित होकर पुरीष ( मल ) का प्रपात करती है।[2]

---

श्यामा देवी कलिङ्गे तु व को सुभद्रभद्रिता। महानाडीतिविख्याता गुणवर्तिवहा सदा॥
( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )

श्यामादेवी कलिंगे तु पार्श्वतस्तु समाश्रिता।
कलिङ्गं तु मुखं प्रोक्तम्। ( व० ति० 6.26 )
मुखस्थाने कलिङ्गे तु गुडवर्तिः सदा स्थिता।
( संवरोदयतन्त्र )

1. लम्पाककण्ठे वज्रभद्रा बलवहा सौख्यदा नाडी सुभद्रा।
( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )

लम्पाके कण्ठदेशे तु सुभद्रा चोदरे वहा।
वज्रप्रभेन भद्राङ्गी सौख्यनाडीत्युदाहृता॥
छन्दोहेषु च विख्यातौ डाकिन्यौ योगमातरौ।
अभिमुखी क्षयज्ञाने ध्यानपारमिता परा॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
उदरस्था सुभद्रा वै लम्पाके परिकीर्तिता।
छन्दोहाविति विख्यातौ( ते ) डाकिन्यौ योगमातरौ॥ ( वसन्ततिलक 6.30 )
लम्पाके कण्ठदेशे तु नाड्य उदरवहा सदा। ( संवरोदयतन्त्र )

2 काञ्चिद्वय(पायु)महाभैरवपुली(रो)षवहा घना नाडी हयकर्णा।
( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )

16. **सिता नाडी**—बाह्य देश हिमालय में विरूपाक्ष तथा खगानना औदरीयक से सम्बद्ध हो उसके सीमान्त के मध्य, अर्थात् इन दोनों के बीच पूर्ण मज्जा उत्पन्न करती है[1]।

इस प्रकार बाह्याभ्यन्तर के उन दो देशों में कदाचित् रस कषाय की मिश्रित स्थिति तथा कदाचित् स्नान ( प्रक्षालन ) करने के कारण आगमों में इसे उपछन्दोह कहा गया है। ये अन्य आठ नाडियों में वाक्चक्र के वीर तथा वीरेश्वरी ( योगिनी ) हैं।

**मेलापक**

17. **वहा नाडी**—बाह्य देश प्रेतपुरी में महाबला तथा चक्रवेगा लिंग में स्थित होकर नित्य ( सदा ) श्लेष्म धातु का प्रपात करती हैं[2]।

---

काञ्चिपुर्यां हृदि स्थाने महाभैरवभूषिणी।
हयकर्णा घना नाडी पुरीषवाहिनी स्मृता॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
छन्दोहाविति विख्यातौ हृदयं काञ्चिरुच्यते॥ ( वसन्ततिलक 6.30 )
हयकर्णा तु काञ्चीस्था विष्टां वहति सर्वदा।
काञ्चि हृदयस्थाने तु नाडी विड्वाहिनी मता॥ ( संवरोदयतन्त्र )

1. हिमालये मेढ्रे विरूपाक्षां( क्षा ) सीमान्तवहा सिता नाडी खगानना।
( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )
हिमालये सिता नाडी मेढ्रे सीमान्तवाहिणी(नी)।
विरूपाक्षेण भूषाङ्गी योगिनीति खगानना।
उपछन्दोह इत्युक्तौ डाकिन्यौ योगमातरौ।
वाक्चक्रेण समुद्भूता भूचर्यो दूतयः संस्थिताः॥
प्रज्ञापारमितातत्त्वानुत्पादज्ञानसुदुर्जया। ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
सीमान्तमध्यगा चापि हिमालये खगानना।
उपछन्दोहौ विख्यातौ डाकिन्यौ योगमातरौ॥
वाक्चक्रे संस्थिता नाड्यो भूचर्यो दूतयः स्थिताः। ( व० ति० 6.31-32 )
मेढ्रे हिमालयं चैव उपच्छन्दोह इत्यपि॥ ( वसन्ततिलक 5.8)
हिमालये मेढ्रे स्थाने नाडी सीमान्तमध्यगा। ( संवरोदयतन्त्र )

2. प्रेतपुर्यां लिङ्गे महाबला श्लेष्मवहा नाडी चक्रवेगा। ( ज्ञानोदयतन्त्र पृ० 3 )
प्रेताधिवासिनी लिङ्गे महाबलेन शोभिता।
श्लेष्मवहा वहा नाडी चक्रवेगा जिनेश्वरी॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )

18. **नटी नाडी**—बाह्य देश गृह देवता में रत्नवज्र तथा शंखपाली मल ( गुद ) मार्ग में स्थित होकर पूय का प्रपात करती है[1] ।

इस प्रकार इन दो बाह्य देशों में डाकिनियाँ ( वीरेश्वरियाँ ) गणचक्र में संगृहीत होती है तथा अभ्यन्तर की इन दो नाडियों में रस कषाय धातु का संग्रह होने के कारण आगमों में इनको बाह्याभ्यन्तर मेलापक कहा गया है ।

**उपमेलापक**

19. **स्फुटा नाडी**—बाह्य देश सौराष्ट्र पें हयग्रीव तथा शौण्डिनी उरू द्वय में स्थित होकर रक्त बल को उत्पन्न करती है[2] ।

---

प्रेताधिवासिनीसंस्था श्लेष्मला चक्रवेगिनी ।

( वसन्ततिलक 6.33 )

प्रेताधिवासिनी लिङ्गे नाडी श्लेष्मवाहिनी । ( संवरोदयतन्त्र )

1. गृहदेवतायां गुदे रत्नवज्रपूयवहा नटी नाडी खण्डरोहा । ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )
खण्डरोहा गुडस्थाने गृहदेवता संस्थिता ।
पूयवहा नटी नाडी रत्नवज्रेन( ण ) संकुला ॥
मेलापकेषु विख्यातौ योगिन्यौ योगमातरौ ।
धर्मज्ञानोपायपारमिता दूरंगमा वनी ॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
गुदं तु गृहदेवता । एतौ मेलापकः ( व० ति० 5.10 )
पूयं वहति सा नित्यं गृहदेवतसंस्थिता ॥
खण्डरोहेति विख्याता डाकिनी परमेश्वरी ।
मेलापकौ हि विख्यातौ डाकिन्यौ योगमातरौ ॥ ( वसन्ततिलक 6.33-34)
गृहदेवतागुदस्थाने सामान्यं पूयवाहिनी । ( संवरोदयतन्त्र )

2. सौराष्ट्रे ऊरुद्वयोर्हयग्रीवलोहितवहा स्फुटा नाडी शौण्डिनी ।
( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )
सौराष्ट्रे शौण्डिनी रक्तवहा स्फुटा नाडी शिला स्मृता ।
योगिनी चोरुयुग्मे तु हयग्रीवानुगामिनी ॥
( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
सौराष्ट्रे लोहिताख्या तु शौण्डिनी डाकिनी मता । ( वसन्ततिलक 6.35 )
सौराष्ट्रे ऊरुयुगले शोणितं च सदावहा । ( संवरोदयतन्त्र )

**20. लता नाडी**—बाह्य देश सुवर्णद्वीप में आकाशगर्भ तथा चक्रवर्मिणी जंघा में स्थित स्वेद प्रपात करती है[1]।

इस प्रकार इन दो बाह्य देशों में डाकिनियाँ कदाचित् गणचक्र में संगृहीत होती हैं तथा आभ्यन्तर की इन दो नाडियों में रस तथा कषाय धातु का संग्रह होने के कारण आगमों में इन्हें बाह्याभ्यन्तर उपमेलापक कहा गया है।

**श्मशान**

**21. बला नाडी**—बाह्य देश नगर में श्रीहेरुक तथा सुवीरा पाद की अँगुलियों पर स्थित होकर मेद का उत्पाद करती है[2]।

---

1. सुवर्णद्वीपे जङ्घायामाकाशगर्भस्वेदवहा लता नाडी चक्रवर्मिणी।
(ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3)

स्वर्णद्वीपे लता नाडी जङ्घायां स्वेदवाहिनी।
नभोगर्भेण शोभाङ्गी डाकिनी चक्रवर्तिनी॥

उपमेलापके प्रोक्तौ डाकिन्यौ योगमातरौ।
अचलाख्ये द्वये ज्ञानं प्रणिधिज्ञानं योगिनी॥ (वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र)

प्रस्वेदवाहिनी नाडी सुवर्णद्वीपसंस्थिता॥
समाकुला सुदीप्ताङ्गी मता सा चक्रवर्मिणी।
उपमेलापके प्रोक्ता(क्तौ) डाकिन्यौ योगमातरौ॥ (व० ति० 6.35-36)

जङ्घाद्वयं तु विख्यातं सुवर्णद्वीपसंज्ञकम्॥ उपमेलापकश्चैव....
(वसन्ततिलक 5.11)

सुवर्णद्वीपे जङ्घास्थाने नाडी प्रस्वेदवाहिनी। (संवरोदयतन्त्र)

2. नगरपादाङ्गुलिषु श्रीहेरुकमेदोवहा बला नाडी सुवीरा।
(ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3)

नगरे च वरा नाडी सुवीरा मेदवाहिनी।
पादाङ्गुलिस्थावस्था वै श्रीहेरुकसमाकुला॥ (वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र)
नगरे तु सुवीराख्या मेदवसावहा स्थिता। (वसन्ततिलक 6.37)
नगरे पादांगुलौ ज्ञेया नाडी मेदवहा सदा। (संवरोदयतन्त्र)

22. **शठा नाडी**—बाह्य देश सिन्धु में पद्मनर्तेश्वर तथा महाबला पादपृष्ठ पर स्थित होकर अश्रु उत्पन्न करती है[1]।

इस प्रकार इन दो बाह्य देशों में कषाय धातु का निःसरण ( परित्याग ) तथा विकल्प का प्रतिषेध करती है। इन दो नाडियों में प्रमुख होने के कारण आगमों में इन्हें बाह्याभ्यन्तर श्मशान कहा गया है।

**उपश्मशान**

23. **गणा नाडी**—बाह्य देश मरु में वैरोचन तथा चक्रवर्तिनी पादांगुष्ठ पर स्थित होकर श्लेष्मा तथा खेट उत्पन्न करती है[2]।

24. **समा नाडी**—कुलूत देश में वज्रसत्त्व तथा महावीर्या जानुद्वय में स्थित होकर नित्य सिंघाणक का उत्पाद करती है[3]। इन दो देशों में कषाय धातु कदाचित् निःसरण

---

1. सिन्धौ पादपृष्ठं पद्मनर्तेश्वर-अश्रुवहा शठा नाडी महाबला। ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 3 )
सिन्धावश्रुवहा पद्मनृत्येश्वररूपिणी।
पादपृष्ठे शठा नाडी श्रीमती श्रीमहाबला॥
श्मशाने संस्थितावेतौ योगिन्यौ योगमातरौ।
बलपारमिता साधुमती संवृतिरेव च॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
सिन्धौ महाबला ख्याता सशोका चाश्रुवाहिनी।
श्मशाने संस्थिते चैते डाकिन्यौ योगमातरौ॥ ( व० ति० 6.37-38 )
सिन्धुस्तु पादपृष्ठं वै श्मशानं समुदाहृतम्। ( वसन्ततिलक 5.12 )
सिन्धौ पादपृष्ठस्थाने अश्रु वहति रूपिणी। ( संवरोदयतन्त्र )
2. मरौ अङ्गुष्ठयोर्वैरोचन(श्वेत)वहा गणा नाडी चक्रवर्तिनी। ( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 4 )
मरावङ्गुष्ठदेशे तु वैरोचनविराजिता।
खेटवहा गणा नाडी श्रीचक्रवर्तिनीश्वरी॥ ( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )
खेटं वहति या शुष्का मरौ तु चक्रवर्तिनी। ( वसन्ततिलक 6.38 )
मरावङ्गुष्ठयोः स्थाने खेटं वहति सर्वदा। ( संवरोदयतन्त्र )
3. कुलतायां जानुद्वयं(ये) वज्रसत्त्वबालसिंघावहा समा नाडी महावीर्या।
( ज्ञानोदयतन्त्र, पृ० 4 )

( परित्याग ) और कदाचित् विकल्प का समुच्छेद करती है। इन दो नाडियों में कदाचित् असुख उत्पन्न होने के कारण आगमों में इन्हें उपश्मशान कहा गया है। इस प्रकार ये आठ कालचक्र के वीर तथा योगिनियाँ ( वीरेश्वरियाँ ) हैं।

उपर्युक्त 24 नाडियों, धातुओं तथा स्थान ( पीठ ) योग इत्यादि का वर्णन भोट साहित्य में विशेष रूप से योगिनीसंचर्या तथा सम्पुटतन्त्र के आधार पर किया गया है तथा देह और स्थान ( पीठ ) योग का वर्णन वज्रमाला तन्त्र के अनुसार किया गया है। यहाँ प्रदर्शित स्वरूप भी ऊपर की प्रक्रिया से पूरी तरह मिलता है।

इस प्रकार ऊपर वर्णित बाह्य और आभ्यन्तर पीठ आदि से सम्बद्ध महासंवरोदय तन्त्र का निम्न वचन इस प्रसंग में विशेष रूप से अवधेय है—

बाह्यपीठं तथा ख्यातमध्यात्मं देह उच्यते।
स्वदेहे नाडिकारूपं पीठनामेति कीर्तितम्॥
तद्रूपं देवताकारं तेनाध्यात्मव्यवस्थितिः।
तेन तत्पिण्डमयं देहं सर्वबुद्धसमो ह्यसौ॥

---

कुलूतायां महावीर्या बालसिंघानवाहिनी।
उपश्मशानसंस्थौ(स्थे) च डाकिन्यौ योगमातरौ॥ ( वसन्ततिलक 6.39 )
कुलूता जानुदेशे तु वज्रसत्त्वोपशोभिता।
समा नाडी महावीर्या बालसिंघानवाहिनी॥
उपश्मशानसंस्थौ च डाकिन्यौ योगमातरौ।
ज्ञानपारमिता धर्ममेघा प्रथितरूपिणी॥
सितपद्मावली वृक्षा प्रणवाशनितावता।
कायचक्रे तु डाकिन्यो बाह्यपातालवासिनी॥
देहमण्डलमेतत्तु पीठाद्या दशभूमयः।
एताः स्वदेहजाः सर्वा भिद्यन्ते स्थानभेदतः।
सबाह्याभ्यन्तरं स्थातुं बुद्धानां दशभूमयः।
कायवाक्चित्तचक्रे तु चतुर्विंशतिभेदतः॥
स्थानानि सर्वनाडीनां समाख्यातानि सर्वतः।
एषु स्थानेषु डाकिन्यो नाडीरूपेण संस्थिताः॥
( वज्रवाराहीरहस्य तन्त्र )

भूमिपीठादिसंशुद्धिं कथयामि यथाक्रमम् ।
पीठोपपीठसेवनान्निर्मलो भवति मानवः ॥

भ्रमन्निमित्तं संलक्ष्य निर्विकल्पेन धीमता ॥
नानारूपविरूपिण्यो घोराट्टहासं लक्षयेत् ।
स्वाधिदैवतयोगेन हूँकारनादनादितम् ॥

सिंहवद् विचरेद् योगी सर्वशङ्काविवर्जितः ।
दर्शनं स्पर्शनं प्राप्य शीघ्रं सिद्धिः प्रजायते ॥

( संवरोदयतन्त्र, 20.21, 25–27 )



# अनुत्तरतन्त्र में उत्पत्तिक्रम की व्यवस्था

—डा० वङ्छुग दोर्जे नेगी—

[ 'धी:' के 13 वें अंक में क्रमद्वय का सामान्य परिचय दिया गया था। प्रस्तुत अंक में उपर्युक्त शीर्षक के अन्तर्गत अनुत्तरतन्त्र की साधना विधि अर्थात् मातृ-तन्त्र, पितृ-तन्त्र तथा अद्वय-तन्त्र के उत्पत्ति-क्रम पर प्रकाश डालने का प्रयास किया जा रहा है। ]

अनुत्तरतन्त्र के अन्तर्गत पितृतन्त्र, मातृतन्त्र और अद्वयतन्त्रों के भेद से उत्पत्तिक्रम की भावना में कुछ नामों की भिन्नता आई है। वह इस प्रकार है—

## ( क ) पितृतन्त्र

गुह्यसमाज पितृतन्त्र का प्रधान ग्रन्थ माना जाता है। इसमें उत्पत्ति-क्रम में सेवा आदि चार भेदों द्वारा उत्पन्नक्रम की भावना-विधि बताई गई है। गुह्यसमाज उत्तरतन्त्र में कहा है[1]—

चतुर्विधमुपायं तु बोधिवज्रेण वर्णितम्।
योगतन्त्रेषु सर्वेषु शस्यते योगिना सदा॥ ( 18.134 )

इन चार योगों ( उपायों ) के नाम वहीं दिये गये हैं—

सेवाविधानं प्रथमं द्वितीयमुपसाधनम्।
साधनं तु तृतीयं वै महासाधनं चतुर्थकम्॥ ( 18.135 )

सेवा, उपसाधन, साधन और महासाधन—ये चार क्रमशः उत्पत्तिक्रम के साधन हैं।

**सेवा**

सेवा के पुनः उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम के भेद से दो प्रकार हैं। समाजोत्तरतन्त्र में कहा है[2]—

सामान्योत्तमभेदेन सेवा तु द्विविधा भवेत्।
वज्रचतुष्केण सामान्यमुत्तमं ज्ञानामृतेन च॥ ( 18.136 )

चार साधनों की व्याख्या करते हुए चन्द्रकीर्ति ने—"सेव्यते मुमुक्षुभिरभ्यस्त इति सेवा। किं तत्? परिशुद्धदेवतामूर्तिः। सा ज्ञानामृतैनैव षडङ्गयोगेनैव कर्तव्या निष्पाद्या" आदि कह

1. बौद्ध-संस्कृत ग्रन्थावली 9, मिथिला संस्करण, पृ० 132.
2. वहीं, पृ० 132.

कर सेवा की निष्पन्नक्रम की भावना-विधि पर प्रकाश डाला है[1]। उत्पत्तिक्रम में सेवा का अभिप्राय तथता एवं बोधिचित्त में समाहित होना है। मूलतन्त्र में कहा है—

सेवा समाधिसंयोगं भावयेद् बोधिमुत्तमम् ॥ ( 12.61 )

इसकी व्याख्या करते हुए चन्द्रकीर्ति ने कहा है—"सेव्यते[2] आलम्ब्यत इति सेवा तथता, सैव समयः, भूभागादीनां संयोजनं निष्पादनं सेवा समयसंयोगं प्रथममङ्गम्"। इसके भाव को स्पष्ट करते हुए प्रदीपोद्योतन की टीका में भव्यकीर्ति ने कहा है कि शून्यताभावना, ज्ञानभूमि और परमार्थ-मण्डल की भावना ही सेवा है[3]। आचार्य चोङ्खापा ने भी कहा है कि बोधिचित्त का शून्यता में आलम्बन करना सेवा है और उसमें एकाग्र होकर स्थित होना समाधि है[4]। आचार्य बोधिश्रेष्ठ के वचनों को उद्धृत कर उन्होंने कहा है कि तत्त्व बोधि है, उसकी भावना करना ही सेवा है[5]। विमान भावना करना आदि सेवा के अंग हैं। आचार्य दगपो टशी नमग्यल ने भी सेवा को स्पष्ट करते हुए कहा है कि सर्वधर्मशून्यता में परिवर्तित कर भावना करने से लेकर विमान, आसन तक की भावना सेवा कहलाती है[6]।

**उपसाधन**

गुह्यसमाज में कहा है—"उपसाधनसिद्ध्यग्रे वज्रायतनविचारणम्" ( 12.62 )। इसकी व्याख्या करते हुए प्रदीपोद्योतन में कहा है—"शून्यतालम्बनं सूर्याद्यालम्बनमुपसाधनम्। तदेव मन्त्रविन्यासपर्यन्तं संभवतीत्युपसाधनसंभवो द्वितीयः"[7]। शून्यता की भावना करते हुए सूर्यमण्डल, चन्द्रमण्डल, बीजाक्षर आदि के क्रमशः न्यास द्वारा महामुद्राकाय को निष्पन्न करना ही उपसाधन कहलाता है[8]। निष्पन्नक्रम की उच्च अवस्था में सूक्ष्म प्राण चित्त से उत्थापित होकर संभोगकाय

---

1. प्रदीपोद्योतन, काशी० जाय० संस्करण, पृ० 116.
2. वहीं, पृ० 114–115.
3. तो० 1793, प्रदीपोद्योतनाभिसन्धिप्रकाशिका, प० 51 ख.
4. महामन्त्रक्रम, प० 339 ति० सं० धर्मशाला से प्रकाशित।
5. वहीं उद्धृत, प० 339.
6. मणिरश्मि, ति० सं० दिल्ली से प्रकाशित।
7. प्रदीपोद्योतन, पृ० 115.
8. "सूर्यचन्द्रपद्मानि क्रमेणैवोपर्युपरि व्यवस्थाप्य तदुपरि त्र्यक्षरं विन्यस्य सर्वोपमर्दनेन शशाङ्कमण्डलं तदुपरि पुनस्त्र्यक्षरं तत्परावृत्त्या चिह्नं चिह्नपरावृत्त्या महामुद्रारूपनिष्पादनम् उपसाधनम्" (प्रदीपोद्योतन, पृ० 115 )।

के रूप में प्रकट होता है, जो शुद्ध निष्पन्न ज्ञानकाय कहलाता है। उत्पत्तिक्रम में यह अशुद्ध काय कहलाता है, क्योंकि यह मन्त्र द्वारा उत्थापित निष्पन्नकाय है[1]। गुह्यसमाजपंजिका, कृष्ण-यमारितन्त्र आदि में आये चार योगों में तीसरे अतियोग तक की साधना उपसाधन में संगृहीत होती है। मूलतन्त्र का "उपसाधनसिद्धयग्रे वज्रायतनविचारणम्" का शाब्दिक अर्थ करते हुए प्रदीपोद्योतन में कहा गया है[2]—"उप समीपे साध्यं निष्पाद्यत इति कृत्वा सिद्धिर्महामुद्रासिद्धिः, तस्या अग्रा आदिभूताः प्रणवादयो मन्त्रा यस्मिन्, तदुपसाधनसिद्धयग्रं विन्यस्तसमस्तमन्त्राक्षरं महामुद्रारूपं यस्मिन्, वज्रा वैरोचनादिसप्तपर्यन्ताः, तेषामायतनानि रूपस्कन्धादयः, तेषां तृतीय-व्यवस्थालिक्रमेण निर्वीर्यकार्यकारणपरिज्ञानविचारणा साध्यतेऽधिष्ठानायाऽऽराध्यते येन, तत्साधन-चोदनम्" इत्यादि। अन्य ग्रन्थों में पाँच अभिसम्बोधियों से लेकर आयतन अधिष्ठान तक का साधन उपसाधन कहलाता है[3]। यहाँ आयतन अधिष्ठान का अभिप्राय कायमण्डल में बीजाक्षर या देवताओं का न्यास करना है।

### साधन

गुह्यसमाज मूलतन्त्र में कहा है—"साधने चोदनं प्रोक्तं मन्त्राधिपतिभावनम्" (12.62)। चन्द्रकीर्ति इसकी व्याख्या करते हुए कहते हैं—"साधनोपस्थापनायार्थोऽध्येषणं साधनार्थः, समयः समेति गच्छतीति समयः। समाधिसत्त्वो ज्ञानसत्त्वश्च साधनार्थश्च समयश्च तृतीयम्"[4]। मन्त्राधिपति ॐकार आदि के द्वारा कायवाक्चित्त के अधिष्ठान हेतु त्रिवज्र को चोदित कर अपने साथ अभिन्न एकरस चर्यासमय में स्थित होना साधना है। इससे त्रिद्वारा (काय-वाक्-चित्त), त्रिवज्र से अभिन्न तथा समाधि, ज्ञानसत्त्व, मन्त्राधिपतिसत्त्व—इन तीनों की सिद्धि होने से यह साधन कहलाता है[5]।

### महासाधन

महासाधनकालेषु बिम्बं स्वमन्त्रवज्रिणः।
मुकुटेऽधिपतिं ध्यात्वा सिद्धयते ज्ञानवज्रिणः॥ (12.63)

मन्त्रवज्री, अर्थात् साधक स्वयं साधन (साधना) में (12.63) आये क्रम के अनुसार अधिदेव वज्रपद्माभिसमापत्ति 'वज्रधृग्' द्वारा अपनी देह में 32 देवों को महामुद्रा के

---

1. महामन्त्रक्रम, प. 339 ख..
2. प्रदीपोद्योतन, पृ० 115.
3. महामन्त्रक्रम, प० 340.
4. प्रदीपोद्योतन, पृ० 115.
5. ॐकारादयः समाधिसत्त्वा अधिपतयो ज्ञानसत्त्वा मन्त्राधिपतीनां कुलभेदेन यथासंभवं ध्यानमन्त्राधिपति-विभावनमिति (पृ० 115)।

रूप में उत्पन्न करता है और स्वयं अधिदेव के सिर पर वज्रधर आदि को तथा अपने शरीर में न्यासित देवों के सिर पर वैरोचन आदि की भावना करता है और उनसे अभिषेक प्राप्त कर महामुद्राकाय की सिद्धि की भावना करता है। इस प्रकार की भावना ही महासाधन कहलाती है, जैसा कि प्रदीपोद्योतन में कहा गया है[1]।

संक्षेप में इन सेवा आदि चार योगसाधनों को स्पष्ट करते हुए आचार्य दगपो टशी नमग्यल ने कहा है कि सर्वधर्मशून्यता में परिवर्तित कर विमान और आसन तक को भावनाविधि सेवा योग है। प्रधान देवता की भावना कर आयतन अधिष्ठान तक का क्रम उपसेवा योग है। काय-वाक्-चित्त ( त्रि-वज्र ) में अभिन्न अधिष्ठान करने तक की विधि साधन योग है और अभिषेक स्तुति आदि का योग महासाधन है। सेवा आदि चार योगों में प्रथम तीन स्वार्थसिद्धि योग तथा अन्तिम परार्थसिद्धि योग कहलाता है। उसी प्रकार त्रि-ध्यान में प्रथम तीन योग आदियोग ध्यान कहलाते हैं और अन्तिम महासाधनयोग मण्डलराजाग्र और कर्मराजाग्र में सम्मिलित होता है[2]। त्रि-ध्यान को स्पष्ट करते हुए आचार्य कोङ्टुल ने कहा है कि मण्डल के प्रधान निर्माणकर्ता युगनद्धकाय की अन्य दो ध्यानों की निष्पन्नता के पूर्व की भावना करने से यह 'आदि' कहलाता है और प्रज्ञोपाय का अद्वययोग होने से 'योग' कहलाता है। इस प्रकार त्रि-ध्यान के पहले आदियोग ध्यान में विमानमण्डल से प्रधान युगनद्धकाय की भावना तक की विधि सम्मिलित होती है। युगनद्धकाय में बोधिचित्त द्वारा मन्त्रदेव-न्यास कर मण्डल की परिनिष्पन्नता तक का योग द्वितीय मण्डलराजाग्र ध्यान कहलाता है। उसके पश्चात् देवों की क्षेत्र-परिशुद्धि आदि देवों के सदृश कृत्य करना अन्तिम एवं तीसरा कर्मराजाग्र ध्यान कहलाता है[3]।

कृष्णयमारितन्त्र के अनुसार भी उत्पत्तिक्रम की भावना चार योगविधियों के द्वारा की जाती है[4]—

प्रथमं भावयेद् योगमनुयोगं द्वितीयकम्।
अतियोगं तृतीयं तु महायोगं चतुर्थकम् ॥ ( 17.8 )

---

1. "स्वाधिदैवतयोगवान् मन्त्री वज्रपद्मसंस्कारपूर्विकां समापत्तिं कृत्वा स्वमन्त्रा वज्रधृगादयस्तत्संभूतास्तथागताः स्वमन्त्रवज्रिणस्तेषां बिम्बं महामुद्राख्यं ध्यात्वा मुकुटेऽधिपतिं ध्या त्वेति पञ्चतथागतानां महामुद्रारूपस्य जटामुकुटमहावज्रधरमधिपतिं परिशिष्ठे तत्कुलीनानां मुकुटे वैरोचनादीन् ध्यात्वा सिध्यते सिद्धिमाप्नोति" ( प्रदीपोद्योतन, पृ० 115 )
2. तो० 1803 प० 51 ख, ( आर्यदेव रचित चर्यामेलाप )
3. ज्ञेयकोश, जि० 3, प० 172 ति० सं०।
4. कृष्णयमारितन्त्र, पृ० 123, दु० बौ० ग्र० शो० योजना।

चार योगों की स्थिति को स्पष्ट करते हुए वहीं कहा गया है—

वज्रसत्त्वस्य निष्पत्तिर्योग इत्यभिधीयते।
तन्निष्यन्दोदयो देव अनुयोगः प्रगीयते॥
निष्पत्तिः सर्वचक्रस्य अतियोगो विभावितः।
दिव्यचक्ष्वाद्यधिष्ठानं कायवाक्चित्तमेव च॥
ज्ञानचक्रप्रवेशश्च अमृतास्वाद एव च।
महापूजा स्तुतिश्चापि महायोग इति स्मृतः॥ (17.9–11)

योग, अनुयोग, अतियोग और महायोग को स्पष्ट करते हुए कृष्णयमारितन्त्र की पंजिका रत्नमाला में वनरत्न ने इनका विस्तार से विवेचन किया है।[1]

**योग**

सप्तविधानुत्तरपूजा[2] से लेकर पंचाकाराभिधान[3] द्वारा वज्रसत्त्व की निष्पत्ति तक की विधि को योग कहते हैं।[4]

**अनुयोग**

पंचाकाराभिसंबोधि द्वारा वज्रसत्त्व की, जो कृष्णयमारिस्वरूप है, श्वेत वर्ण, तीन मुख (मध्य में श्वेत, दक्षिण कृष्ण, वाम लोहित वर्ण) के चन्द्रमण्डल के ऊपर स्थित है, भावना करने

---

1. कृष्णयमारितन्त्रपंजिका (सप्तदश पटल) पृ० 123-129. द्र० बौ० ग्र० शो० यो० सारनाथ, वाराणसी।
2. वन्दनपूजनदेशनताय मोदनध्येषणयाचनताय।
यच्च शुभं मयि संचितु किञ्चिद् बोधयि नामयमी अहु सर्वम्॥
(गण्डव्यूहसूत्र, 56.12; मिथिला संस्करण, सन् 1960)।
3. "पञ्चाकारमित्यादि। तत्र अकारादिस्वरैः षोडशभिर्द्विगुणितैश्चन्द्र आदर्शज्ञानमेक आकारः। ककारादिभिरधिकै''''तत्र चन्द्रादेः सर्वद्रवीभूय समरसाभावः सुविशुद्धधर्मधातुज्ञानं पञ्चम आकारः।
(कृ० त० टी०, पृ० 121)
आदर्शज्ञानवांश्चन्द्रः समतावान् सप्ताश्विकः।
बीजैश्चिह्नैः स्वदेवस्य प्रत्यवेक्षणमुच्यते॥
(हे० त० 1. 8. 6-7)
4. "सप्तविधानुत्तरपूजातः प्रभृति यावद्वज्रसत्त्वनिष्पत्तिपर्यन्तं योग इत्यर्थः" (कृ० त० टी०, पृ० 123)।

के बाद, "यह वज्रवाराही लोहित वर्ण के साथ समाहित है" ऐसी भावना के बाद, उनको अपने हृदयकमल में 'हूँ' अक्षर द्वारा स्फुरित करने, कृष्णयमारि मण्डल को आकृष्ट कर मुख में प्रवेश करने, राग-अनुराग से द्रवीभूत ( स्रवित ) वज्रमार्ग से देवीकमल में प्रवेश करने, बोधिचित्त से मण्डल उत्पन्न करने तथा उस मण्डल में बीजाक्षरों का न्यास करने तक की विधि अनुयोग विधि है[1]।

### अतियोग

अनुयोग के बाद आभ्यन्तर क्रम, अर्थात् न्यासित बीजाक्षरों से देवोत्थापन करना पड़ता है। यथा—'क्षे' से मोह कृष्णयमारि श्वेत, 'म' अक्षर से कृष्णयमारि आदि का उत्थापन करना अतियोग है।

### महायोग

वज्रसत्त्व की निष्पत्ति, बीजाक्षर न्यास और उन बीजों से इष्टदेव का प्रकट होना, सम्पूर्ण प्रधान देव, अनुचर देव आदि के मण्डल का परिपूर्ण होना, सम्पन्न देवों का [2]चक्षु, प्राण, घ्राण, जिह्वा आदि अधिष्ठित करना, इष्टदेव के हृदय-कमल से पंच रश्मिमय 'हूँ' अक्षर का स्फुरित होना, तथागतों की पूजा कर उनको अभिषेक के लिये आमन्त्रित करना, उनसे अभिषेक प्राप्त करना, ज्ञानचक्र को आकृष्ट करना,

रागवज्रस्वभावस्त्वं रागधर्माकरः प्रभुः।
सर्वघोषवरागाग्र वाग्वज्र नमोऽस्तु ते ॥ ( पृ० 129 )

आदि वचनों द्वारा स्तुति करना और अमृतास्वाद करना आदि महायोग कहलाता है। कृष्णयमारितन्त्र के 17वें पटल में इन्हीं चार योगों की विस्तार से व्याख्या हुई है[3]।

यहाँ यह जान लेना अत्यन्त आवश्यक है कि प्रत्येक तन्त्र में मण्डल, प्रधान देवता, अनुचर देवता, बीजाक्षर आदि सभी एक स्वभाव, अर्थात् एक संतति के होते हैं, अलग अलग नहीं। अतः स्पष्ट शब्दों में हम कह सकते हैं कि सम्पूर्ण देवी-देवता, बीजाक्षर आदि स्वचित्त (निजचित्त) वज्रसत्त्व का ही विस्तृत रूप है।

---

1. "पञ्चकाराभिसंबोधिना वज्रसत्त्वं""इति अनुयोगः" ( पृ० 133–136 )
2. "ॐवज्रचक्षुः, वज्रश्रोत्र"""""महायोगस्तु कथ्यते" ( पृ० 127–129 )
3. बहुत शीघ्र ही कृष्णयमारितन्त्र का मूल और वनरत्न रचित इसकी पंजिका "दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना" केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ से प्रकाशित होने वाली है। यहाँ अंकित पृष्ठसंख्या वहीं की है।

## (ख) मातृतन्त्र

मातृतन्त्र के प्रधान तन्त्र हेवज्र में चार अंगों द्वारा उत्पत्तिक्रम की भावना-विधि बताई गई है। जैसे कि—

प्रथमं शून्यताबोधिं द्वितीयं बीजसंग्रहम्।
तृतीयं बिम्बनिष्पत्तिं चतुर्थं न्यासमक्षरम्॥ ( हेवज्र० 1.3.2 )

अर्थात् पितृतन्त्र में आये सेवा आदि की ही भाँति यहाँ भी सर्वप्रथम सभी धर्मों को शून्यता प्रभास्वर बोधिचित्त में परिवर्तित करना चाहिये, यह उत्पत्तिक्रम की भावना का आधार है। उस प्रभास्वर चित्त ( स्वभाव ) के मध्य जिस इष्टदेव में अपने को उत्थापित करना हो, उसके बीजाक्षर को, जैसे हेरुक के लिये 'हूँ' अक्षर की भावना कर प्रकाश की स्फरण-संहरण विधि का या पंचाकाराभिसंबोधि क्रिया द्वारा इष्टदेव में उत्थापित होना अथवा अनुकरण करना द्वितीय अंग है। बीजाक्षर के स्फुरण-संहरण या पंचाकाराभिसंबोधि की परिपूर्णता पर इष्टदेव के प्रतिबिम्ब की परिपूर्ण भावना बिम्बनिष्पत्ति नामक तृतीय अंग है। मात्र बीजाक्षर से इष्टदेव के उत्थापित होने पर यह उपपादुक सदृश उत्पन्न होता है। इष्टदेव के आयतन और त्रिस्थान को अक्षरन्यास द्वारा अधिष्ठित कर अभिषेक आदि की प्राप्ति चौथा अंग कहलाता है।

सम्पुटतन्त्र में भी यही क्रम आया है[1]—

पुनरपि शून्यताबोधिं द्वितीये बीजसंग्रहम्।
तृतीये बिम्बनिष्पत्तिश्चतुर्थे न्यासमक्षरम्॥ ( 2.3 )

इसके अतिरिक्त शून्यता ( बोधिचित्त ) भावना के बाद पंचाकाराभिसंबोधि द्वारा वज्रसत्त्व की भावना की विधि भी वहाँ बताई गई है—

सर्वैरेकमनुष्ठानं बिम्बनिष्पत्तिशुद्धितः।
आकारं भावयेदित्थं विधानैः कथितैर्बुधः॥

स्थितालिश्चन्द्ररूपेण कालिरूपेण भास्करः।
चन्द्रसूर्यद्वयोर्मेला गौर्यादयः प्रकीर्तिताः॥

आदर्शज्ञानवांश्चन्द्रः समतावांस्तु भास्करः।
बीजे चिह्नं स्वदेहस्थं प्रत्यवेक्षणमुच्यते॥

1. सम्पुटतन्त्र, राष्ट्रीय अभि०, काठमाण्डू, पाण्डुलिपि संख्या 3828/62.

आलिकालिसमायोगे वज्रसत्त्वस्य विष्टरः ॥
( नैरात्म्यसाधना पटल )

हेवज्रतन्त्र प्रथम कल्प के देवता पटल में यह विषय विस्तार से वर्णित है।

वज्रपंजर में छः अंगों द्वारा उत्पत्तिक्रम की भावनाविधि बताई गई है[1]। प्रभास्वर शून्यता द्वारा विशुद्ध रूपस्कन्ध से विमान की उत्पत्ति वैरोचन-कुलांग है, पंचाकाराभिसंबोधि द्वारा आश्रित समयचक्र ( देवता ) की भावना वज्रसत्त्व कुलांग है, अष्टविद्या देवी द्वारा अक्षोभ्य स्वरूप जल का अभिषेक अभिषेक-कुलांग है, वाग्वज्र सन्तुष्टिहेतु अमृतास्वाद पद्म कुलांग है, मण्डल के सभी देवों की स्तुति करना रत्नकुलांग तथा पूजा अमोघसिद्धि कुलांग है[2]।

गुह्यसमाज में भी कहा है—

"पञ्चस्कन्धाः समासेन पञ्चबुद्धाः प्रकीर्तिताः" ( 17.50 )

इसकी व्याख्या करते हुए चन्द्रकीर्ति ने कहा है कि जो साधक अद्वय तत्त्व को न समझकर अपने से अलग कोई तथागत या बोधिसत्त्व है, ऐसा मान कर अभिनिवेशवश उसकी प्राप्ति करना चाहता है, उसके इस अभिनिवेश के प्रहाणहेतु बताया जाता है कि वह स्वयं ही सब कुछ है, स्वयं ही आत्मदेव है और अपना पंचस्कन्ध ही पंचतथागत रूप है। उसके अतिरिक्त बाह्य ग्राह्य और साध्यहेतु बोधिसत्त्व, क्षितिगर्भ या कोई तथागत नहीं है। जो तथागत कुल आदि का विधान है, वह सब वैरोचन आदि इन्हीं पाँच बुद्धों में सन्निहित होता है। पंच तथागत अपने रूप आदि पंच-स्कन्ध ही हैं, अन्य कुछ नहीं। उसी प्रकार हम त्रिधातु से बाहर जो क्षिति, जल, पावक आदि देखते हैं, वह सब भी वैरोचनरूपी चित्त का ही विस्तार है, जो लोचना आदि देवियाँ कहलाती हैं[3]।

इस प्रकार वैरोचन आदि पंचस्कन्ध (पंचतथागत) उपायस्वरूप विषयी प्रभास्वर हैं और लोचना आदि बाह्य पंचधातु प्रज्ञास्वरूप विषय प्रभास्वर है। इनकी स्थिति अद्वयभाव में है। यही आत्मसत्त्व है, यही वज्रसत्त्व या वैरोचन आदि है। सम्पुटोद्भव तन्त्र में भी ऐसा ही कहा है—

---

1. तो० 419, प० 30–65.
2. आचार्य सेरतोगपा रचित वज्रयान भूमिफल व्यवस्था, प० 61 ख.
3. ये पञ्चस्कन्धाः, ते रूपस्कन्धादयो नान्ये तद्व्यतिरिक्ता इति ग्राह्याः, नान्यद् बोधिसत्त्ववृन्दमिति। यो लोचनादिः''''नान्या लोचनादयः। ( प्रदीपोद्योतन, पृ० 214 )।

देहादन्यत्र बुद्धत्वमज्ञानेनावृतैर्मतम् ।
स्वदेहस्थं महाज्ञानं सर्वसंकल्पवर्जितम् ॥
( बोधिचित्तावतार द्वितीय पटल )

व्यावृत्ति(ई॔ग) के अनुसार मात्र नाम भिन्न है, तत्त्व तो एक ही है। यहाँ वैरोचन को रूपस्कन्ध कहा है। रूप का तात्पर्य यहाँ प्रभास्वर से है, जो अन्य कुलों का आश्रय है[1]। यह काय और चित्त दोनों का आधार है। वसन्ततिलक में भी कहा है कि धातु, आयतन, स्कन्धस्वरूप यह सम्पूर्ण चराचरात्मक जगत् आत्मदेव का रूप है। यथा रूपबुद्ध वैरोचन है, वज्रसूर्य वेदना है, संस्कार पद्मनर्तेश्वर आदि है[2]। वज्रडाकार्णवतन्त्र में भी यही कहा गया है[3]।

मायाजाल में तीन योग-विधियाँ बताई गई हैं[4]—

योगस्तु त्रिविधो ज्ञेयोऽधिष्ठानः परिकल्पितः ।
निष्पन्नो चित्तत्रिम्बस्य योगो बुद्धैस्तु वर्णितः ॥

अधिष्ठानमात्राहङ्कारयोगोऽधिष्ठान उच्यते ।
बोधिचित्तविशुद्धिस्तु मन्त्रबीजोदयो महान् ॥

क्रमनिष्पन्नबिम्बस्तु मुद्रागणैस्तु कल्पितः ।
तत् कल्पितेति कथितो योगः कल्पित उच्यते ॥

सर्वाकारवरोपेतः स्फरेत् संहारकारकः ।
झटिति ज्ञाननिष्पन्नो योगो निष्पन्न उच्यते ॥

---

1. कायं विहाय चित्तस्य नान्यत्र ललितं भवेत् ।
तस्माद् वैरोचनश्चित्तं कायं चित्तेन मुद्रयेत् ॥ ( हेवज्र० 2.4.80 )

2. रूपं वैरोचनो बुद्धो वज्रसूर्यस्तु वेदना ।
पद्मनर्तेश्वरः संज्ञा संस्कारो वज्रराट् तथा ॥ ( वसन्ततिलक 2.2 )
तुलनीय—रूपं वैरोचनो बुद्धो वज्रसूर्यस्तु वेदना ।
पातनी पृथ्वी.....इत्येवं देहिनां देहः स्कन्धादिदेवतात्मकः ॥
( सम्पुटतन्त्र स्कन्धायतनविशुद्धि पटल )

3. तो० 370, प० 2ख.

4. प्रदीपाद्योतन में उद्धृत, पृ० 119.

यहाँ वर्णित अधिष्ठानयोग, परिकल्पितयोग और परिनिष्पन्नयोग नामक तीन योगों का क्रम आचार्य कोङ्टुल ने[1] परिकल्पित, अधिष्ठान और परिनिष्पन्न रखा है। उन्होंने इन तीन योगों में उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम दोनों विधियों को बताते हुए कहा है—1. शून्यताज्ञान से बीजाक्षर, आयुध आदि से उत्पन्न मुख-भुजवान् देवोत्पत्तिक्रम देवयोग कहलाता है। हृदयकमल में स्थित बीजाक्षर और तिलक से प्रकाश का स्फुरण और संहरण आदि सनिमित्त निष्पन्नक्रम है। 2. मन्त्र को शून्यता-महासुख में अधिष्ठित कर उसमें झटिति रूप से देवमण्डल की भावना उत्पत्तिक्रम है। वायु और मन्त्र के अभिन्न स्वरूप और झटिति रूप में देव रूप की भावना का परित्याग कर चित्तविवेक आदि की परीक्षा किये बिना स्थित होना निष्पन्नक्रम है। 3. मुख-भुजवान् युगनद्ध मायाकाय या मुख-भुज आदि का परित्याग कर प्रभास्वर महासुख में स्थित होना परिनिष्पन्नयोग है। इन तीनों योगों में पितृतन्त्र के निष्पन्नक्रम की भावनाविधि के पाँच क्रम भी सम्मिलित हो जाते हैं।

महामायातन्त्र[2] में संस्थान, मन्त्र और धर्म नामक तीन योग वर्णित हैं। वज्रसत्त्व की निष्पत्ति के पश्चात् मण्डलराजाग्र तक की विधि संस्थानयोग कहलाती है। कर्मराजाग्र मण्डल मन्त्रयोग और धर्मयोग निष्पन्नक्रम योग है, अर्थात् सूक्ष्म तिलकयोग धर्मयोग है[3]। पूर्ण निष्पन्नक्रम के साथ भी इसे जोड़ा जा सकता है। यथा—

1. संस्थानयोग झटितिदेवभावना, अर्थात् कायविवेक है।
2. मन्त्रयोग वज्रजाप, अर्थात् वाग्विवेक है।
3. धर्मयोग प्रभास्वर में प्रवेश, स्थिति और उत्थापन द्वारा मायाकाय, प्रभास्वर और युगनद्ध की भावनाविधि है।

वज्रमाला आदि कुछ शास्त्रों में त्रिध्यान—आदियोग ध्यान, मण्डलराजाग्र ध्यान, और कर्मराजाग्र ध्यान द्वारा उत्पत्तिक्रम की भावनाविधि बताई गई है। इसे स्पष्ट करते हुए आचार्य सेरतोगपा ने कहा है कि शून्यताभावना से लेकर स्वयं मण्डलचक्र में युगनद्ध रूपकाय तक की भावना आदियोग ध्यान है। समापत्ति द्वारा बोधिचित्त से मण्डल का निर्माण कर उसमें मन्त्र-देवन्यास कर देवों की उत्पत्ति करना मण्डलराजाग्र ध्यान है और इष्टदेव ( तथागतों ) के कृत्य-सदृश कर्म करना कर्मराजाग्र ध्यान कहलाता है[4]। अभिधानोत्तरतन्त्र[5] में चार योग वर्णित हैं—

---

1. ज्ञेयकोश, जि० 3, पृ० 173.
2. "स योगस्त्रिविधस्त्रिप्रकारः, मन्त्रसंस्थानधर्मात्मा" ( महामायाटीका गुणवती, पृ० 27 )।
3. ज्ञेयकोश, जि० 3, पृ० 172.
4. वज्रयान भूमिमार्ग व्यवस्था, प० 61.
5. लोकेशचन्द्र सपादित शतपिटक सिरीज, जि० 263, पृ० 297.

योगातियोगमहायोगज्ञानयोगविधिक्रमम् ।
बिन्दुयोगविधानज्ञः सूक्ष्मयोगं च दृश्यते ॥ ( 61 वाँ पटल )

### (ग) अद्वयतन्त्र

कालचक्र में भी चार योग द्वारा उत्पत्तिक्रम की भावना विधि वर्णित हैं। यथा मण्डलराजाग्र सेवा योग है, कर्मराजाग्र उपसेवा योग है, तिलक की परिनिष्पन्नता तिलक योग है, महासुख की परिनिष्पन्नता सूक्ष्म योग है।

इस प्रकार मातृतन्त्र, पितृतन्त्र और अद्वयतन्त्र तीनों में यद्यपि क्रमों की विधियों के क्रम और नाम में अनेक भेद दिखाई देते हैं, लेकिन इनमें आपस में विरोध नहीं है। किसी भी विधि द्वारा अनुत्तरतन्त्र को उत्पत्तिक्रम की भावना की जा सकती है। [1]बुस्तोन कहते हैं कि जो साधक संक्षेप में अनुत्तरतन्त्र के उत्पत्तिक्रम की भावना करना चाहता है, वह हेवज्रतन्त्र में कहे चार वज्रयोगों के द्वारा और जो साधक मध्य विस्तार विधि द्वारा और जो विस्तार से भावना करना चाहता है, वह गुह्यसमाज में आये चार सेवा आदि उपायों के द्वारा या कालचक्र में आये मण्डलराजाग्र आदि चार योगों द्वारा कर सकता है। वहीं उन्होंने यह भी कहा है कि उत्पत्तिक्रम दो प्रकार का होता है। एक मात्र इष्टदेव की भावना करना और दूसरा विमानमण्डल, अनुचरदेव सहित मन्त्रदेवी-देवता की भावना करना।

### उत्पत्तिक्रम की भावना में अनिवार्य योग्यता

साधक को सामान्य और असामान्य दोनों मार्गों का सम्यक् पूर्वाभ्यास होना चाहिये। विशेष कर जिस इष्टदेव की साधना करनी हो, उसका अभिषेक प्राप्त हो तथा उसके समय और संवर का यथावत् पालन करता हो, वही उत्पत्तिक्रम की भावना करने का अधिकारी होता है। मण्डलप्रवेश के अभाव में समय से च्युत होने पर तथा साधना की गुह्य विधियों को जाने बिना, जितनी भी साधना करे, वह सिद्ध नहीं हो सकती।

### स्थान

आदिकर्मिक को पहले ऐसे मनोहर स्थान में जाकर साधना करनी चाहिये, जहाँ किसी भी प्रकार का सांसारिक विक्षेप साधना को प्रभावित न करे। महान् गुरुओं द्वारा अधिष्ठित किये तीर्थ-स्थानों में की गई साधना विशेष फलवती होती हैं। गुह्यसमाज मूलतन्त्र में भी कहा है—

---

1. बुस्तोन, जि० 14, पृ० 888.

महाटवीप्रदेशेषु विजनेषु महत्सु च।
गिरिगह्वरकुञ्जेषु सदा सिद्धिरवाप्यते॥ (12.65)

अभिधानोत्तरतन्त्र[1] में भी कहा है कि कन्दराओं या पर्वतों की चोटी पर, महा नदी के किनारे, महासागर के किनारे, एकवृक्ष, पुण्य स्थान, श्मशान, देवालय, स्तूप या चतुष्पथ आदि स्थानों में रहकर साधना करने से सिद्धि की प्राप्ति शीघ्र होती है। हेवज्रतन्त्र में भी कहा है—

प्रथमाभ्यासकालस्य स्थानं वै कल्पितं शुभम्।
यत्रस्थः सिद्ध्यते मन्त्री एकचित्तः समाहितः॥
स्वगृहेषु निशाकाले सिद्धोऽहमिति चेतसा॥ (2.2.3.)

आदिकर्मिक को कहीं मनोरम स्थान उपलब्ध न हो, तो निशा काल में सभी परिवारों के सो जाने पर घर के किसी एकान्त कोने में भी साधना की जा सकती है।

## विशेष उत्पत्तिक्रम की भावनाविधि

इसको तीन भागों में विभक्त किया जा सकता है—(क) उत्पत्तिक्रम का पूर्व कर्म, (ख) मौल उत्पत्तिक्रम की साधनाविधि और (ग) मध्यान्तरयोग।

### (क) उत्पत्तिक्रम का पूर्व कर्म

इसके पुनः तीन भेद हैं—1. विघ्नशमन हेतु बलिपूजा, 2. कार्य की सिद्धि के लिए पुण्यद्वय का संचय और 3. संभावित विघ्न की रक्षा के लिये रक्षाचक्र की भावनाविधि।

1. साधना में विघ्न-बाधा न आवे, इसके लिये बलिविधि को करना चाहिये। हेवज्र में कहा है कि भगवान् से नैरात्म्या द्वारा सत्त्वों के कल्याण के लिये विघ्न से रक्षा की विधि पूछने पर भगवान् ने कहा था—

तत्र पृच्छति नैरात्म्या सत्त्वार्थाय महाबलिम्।
एवंकारे समासीनो वज्रसत्त्वो दिशेद् बलिम्॥
सत्त्वानां प्राणरक्षाय विघ्नाद् विनायकादपि। (हे० त० 2.4.83–84)

---

1. गिरिगह्वरकुञ्जेषु नदीतीरेषु संगमे।
महोदधितटे रम्ये एकवृक्षे शिवालये॥
मातृगृहे श्मशाने वा उद्याने विविधोत्तमः।
विहारचैत्यायतने गृहे वाथ चतुष्पथे।
साधयेत् साधको योगं सर्वकामफलप्रदम्॥
(कायसंवरविधि पटल, शतपिटक सिरीज–263, पृ० 19, लोकेशचन्द्र द्वारा प्रकाशित, 1981)

वहीं आगे—"अनेन बलिना यदि सर्वभूतानां पूजां प्रकुर्वन्ति शुभाय योगिन:" कहा है। वश्याभिचार, पुष्टि, उच्चाटन, मारण आदि में दक्षताहेतु भी बलिपूजा वर्णित है[1]।

2. किसी भी कार्य की सिद्धि के लिये व्यक्ति का पुण्यवान् होना जरूरी है। भाग्यवान् के ही सभी कार्य सिद्ध होते हैं, भाग्य के अभाव में कार्य सम्पन्न नहीं हो सकते। यह भी सत्य है कि भाग्य का हेतु अपने हाथ में होता है, उसका निर्माण करना होता है। बौद्धों में प्रारब्ध की सिद्धि पुण्यसंभार और ज्ञानसंभार के संचय से होती है। पुण्यसंभार को स्पष्ट करते हुए भगवान् ने हेवज्रतन्त्र में कहा है—

प्रथमं भावयेन्मैत्रीं द्वितीये करुणां तथा।
तृतीये भावयेन्मोदमुपेक्षां सर्वशेषतः॥ ( 1.3.1 )

चतुर्ब्रह्मबिहार और वन्दन आदि सप्तांग अनुत्तरपूजा[2] पुण्यसंभार है। ज्ञानसंभार को स्पष्ट करते हुए आचार्य दगपो टशी नमग्यल[3] ने कहा है कि "ॐ स्वभावशुद्धाः सर्वधर्माः स्वभावशुद्धोऽहम्" के उच्चारण द्वारा विषय-विषयी में अद्वैत की भावना करनी चाहिये। ॐ त्रिकायात्मक है, स्वभाव का तात्पर्य ग्राह्य-ग्राहक सर्वधर्म-प्रकृति से विशुद्ध शून्यता की भावना तथा शून्यता, विषयविषयीज्ञान अद्वय, अभिन्न प्रकृत्यात्मक है, जो अनादि काल से सर्वप्रपंचरहित अनुत्पन्न है, ऐसी स्मृति करते हुए अद्वय तत्त्व की भावना करनी चाहिये। दीपंकर श्रीज्ञान ने भी कहा है कि "ॐ स्वभाव······" आदि मन्त्र का तीन बार उच्चारण कर उसके अर्थ को सोचने से शून्यता का बोध करने की सामर्थ्य प्राप्त करना, शून्यता की पुनः पुनः स्मृति होना, उसमें दृढ़ता हासिल करना तथा ज्ञानसंभार का संचय करना और आश्रय-आश्रित देवता एवं मण्डल यह सब शून्यता का विकुर्वित रूप है, ऐसी दृढ़ भावना करनी चाहिये[4]।

3. रक्षाचक्र की भावना—सामान्य रक्षाचक्र की भावना में साधक जिस स्थान में साधना करता है, वह स्थान विश्ववज्र द्वारा निर्मित भूमि और विश्ववज्र से ही निर्मित मण्डप है, ऐसा ध्यान करता है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—

रेफेण सूर्यं पुरतो विभाव्य तस्मिन् रवौ हूंभवविश्ववज्रम्।
तेनैव वज्रेण विभावयेच्च प्राकारकं पञ्जरबन्धनं च॥ ( 1.3.3 )

---

1. हेवज्रतन्त्र, 2.4.87
2. वन्दनपूजनदेशनताय मोदनध्येषणयाचनताय।
यच्च शुभं मयि संचितु किंचिद्बोधयि नामयमी अहु सर्वम्॥
( गण्डव्यूहसूत्र, 56.12 ) मिथिला संस्करण सन् 1960.
3. मणिरश्मि, प० 38 ति० सं०।
4. मणिरश्मि, प० 38 ख, ति० संस्करण।

विशेष रक्षाचक्र में दशाक्षरयुक्त चक्र की भावना करनी चाहिये तथा प्रत्येक अर के मध्य हयग्रीव, विद्यान्तक, अक्षोभ्य आदि दश क्रोध-देवों[1] की भावना कर उनको विघ्नों का नाश करने की आज्ञा देनो चाहिये। इस विशेषता के कारण ही इस असामान्य रक्षाचक्र को आज्ञाचक्र भी कहते हैं[2]।

**(ख) मौल उत्पत्तिक्रम**

इसको दो भागों में बाँटा जा सकता है। 1. प्रथम है आश्रय विमान की उत्पत्तिविधि, और दूसरी है 2. आश्रितदेव की उत्पत्तिविधि।

**1. आश्रयविमान की उत्पत्तिविधि**

विमान का अभिप्राय है, जिसमें अनन्त असंख्य बुद्धसत्त्व विहार करें। आश्रयविमान उत्पत्तिक्रम की भावना के तीन प्रयोजन हैं—आधार ( आश्रय ) की अवस्था में जगत् की सभी वस्तुओं के उपयोग करने की क्षमता को प्राप्त करना, मार्ग अवस्था में मायाद्वयकाय का आश्रय, विमान निर्माण कर शुभ के परिपाक का सामर्थ्य प्राप्त करना और फल अवस्था में ज्ञान के आभास मण्डल की सिद्धि का सोपान स्थापित करना, अर्थात् स्वयं बोधिप्राप्ति के बाद उपभोग के स्थान का संस्कार करना।

आश्रयविमान भावना के पूर्व "ॐ शून्यताज्ञानवज्रस्वभावात्मकोऽहम्" का उच्चारण कर सम्पूर्ण अशुद्ध जगत् को शून्यता में परिवर्तित करना चाहिये। इस मन्त्र का अर्थ शास्त्रों में इस प्रकार बताया गया है—ॐ, अ, उ, म से वह निष्पन्न है, जो काय-वाक्-चित्त का बोधक है। शून्यता सर्वधर्म स्वभाव से, हेतु और प्रत्ययों से रहित है, अर्थात् शून्यहेतु प्रत्ययानुत्पन्न है। ज्ञान-शून्यता अनिमित्त, अप्रणिहित लक्षण शून्य में समरस चित्त का बोधक है। वज्र विषयशून्य और विषयी ज्ञान का अभिन्न रूप है, जो विपक्ष के नाश के रूप में आद्यन्तरहित स्थित है। इसका स्वभाव आगन्तुक मलों से रहित है, यह परिशुद्ध स्वभाव वाला है। अहम् ऐसा मैं हूं, जो स्वभाव से शुद्ध है। मनोमय रूप में अथवा कल्पनामात्र से ऐसा मान लेना ही इसका अर्थ नहीं है, अपितु आभ्यन्तर अतिचेतन स्वरूप में स्थित होना है, जो एक अत्यन्त परम शान्त अवस्था है। बोधिचर्यावतार में कहा है—

यदा न भावो नाभावो मतेः संतिष्ठते पुरः।
तदाऽपगत्यभावेन निरालम्बा प्रशाम्यति ॥ ( 9.35 )

---

1. यमान्तक, प्रज्ञान्तक, पद्मान्तकृत्, विघ्नान्तकृत्, अचल, टक्किराज, नीलदण्ड, महाबल, उष्णीष, सुम्भराज ये 10 क्रोधदेव कहलाते हैं।

2. वज्रयान भूमिमार्ग व्यवस्था, पृ० 68.

इससे एक बात यह भी स्पष्ट हो जाती है कि हम अनादि काल से भवचक्रपतित वस्तुओं की वास्तविक स्थिति को न जान कर मैं और मेरा के प्रति अभिनिवेश से अभ्यस्त हो चुके होते हैं, अतः तुरन्त हमें शून्यता व दज्रज्ञानात्मक प्रभास्वर का बोध नहीं हो पाता और साधक पुनः आत्मग्रह में आसक्त हो सकता है, अतः पहले माध्यमिककारिका में प्रदर्शित अनेक युक्तियों द्वारा शून्यता और नैरात्म्य, अर्थात् मैं नहीं हूँ, मेरा नहीं है, इसकी दृढ़ता से ध्यानभावना करना आवश्यक है, क्योंकि मैं नहीं हूँ और मेरा नहीं है, यह मैं और मेरे का साक्षात् प्रतिपक्ष है, अतः पहले साधक को निषेधात्मक कुछ नहीं है, कुछ नहीं है, ऐसी भावना करनी पड़ती है। उसका बोध होने पर वह भी विकल्प है, अथवा चित्त की ऊपरी लहर है, अतः उसका भी त्याग आवश्यक है। यथा—

किञ्चिन्नास्तीति चाभ्यासात् सापि पश्चात् प्रहीयते । ( बो० च० 9.33 )

जब भावना का विश्लेषण करेंगे, तो उसका स्वभाव प्राप्त नहीं होगा और निःस्वभाव निरालम्बन हो जायेंगे, तो पुनः निरालम्बन तथा नहीं का बोध भी, आलम्बन के अभाव में वह नहीं का भाव भी गिर जायेगा। बोधिचर्यावतार में कहा है—

यदा न लभ्यते भावो यो नास्तीति प्रकल्प्यते ।<br>
तदा निराश्रयोऽभावः कथं तिष्ठेन्मतेः पुरः ॥ ( 9.34 )

उसी समय परम शान्त, निर्द्वन्द्व, निर्विकल्प चतुष्कोटिविनिर्मुक्त ज्ञान का उदय होगा। इस अवस्था को यथावत् जान लेने पर ही तन्त्र में आये आश्रयदेवों की भावना द्वारा युगनद्धकाय की प्राप्ति का साधक भागी बन सकता है, अन्यथा यह ( उत्पत्तिक्रम ) सब मात्र काल्पनिक उड़ान होगी। यही कारण है कि तन्त्र में साधक स्वभाव को मुद्रित करता है और प्रभास्वर-सम्प्रजन्य से युक्त हो स्थित हो जाता है। काय को चित्त से मुद्रित करने पर चित्तरूपी काय बन जाता है। जैसे कि गुह्यसमाज में—"कायवाक्चित्तवज्रेण भेद्याभेद्यस्वभावतः" (18.38) और नामसंगीति में भी "ज्ञानमूर्तिस्तथागतः" (श्लो० 100) कह कर इसका उल्लेख किया गया है। चित्त को भी काय से मुद्रित किया जा सकता है। हेतु को फल से मुद्रित कर संभोगकाय में साधक उत्थापित होता है। फल को भी हेतु से मुद्रित किया जाता है। जैसे नामसंगीति में कहा है—"अनादिनिधनो बुद्ध आदि-बुद्धो निरन्वयः"। उसी प्रकार तन्त्रशास्त्रों में जहाँ स्वयं हेवज्र आदि देवता के रूप में उत्थापित होने के बावजूद अक्षोभ्य आदि से अभिषेक प्राप्त करने की बात कही गई है, उसे स्वभाव से स्वभाव को मुद्रित करना कह सकते हैं[1]। सम्पूर्ण त्रिलोकधातु प्रभास्वर चित्त का विस्तार है, अतः जितने भी रूप, काय आदि हैं, वे सभी चित्त के अतिरिक्त कुछ नहीं हैं। इसीलिये रूप को वैरोचन कहा

1. ज्ञेयकोश, जि० 3, पृ० 144.

है, भूमि आदि को लोचना आदि देवियों का रूप दिया गया है। ईर्ष्या, मात्सर्य आदि को वज्रईर्ष्या आदि कह कर स्वभाव से स्वभाव को मुद्रित करने को कहा गया है। रक्षाचक्र और विमान मण्डल आदि कूटागार रूप हैं तथा विश्वचक्र और वज्र जो मण्डप रूप हैं, वे सभी चित्त रूप में प्रकट होते हैं। इससे यह सिद्ध होता है कि यह सब अपने चित्त को समझने के लिये है। परमार्थ में साधक, साध्य, साधन; या पूज्य, पूजक, पूजा सामग्री इन सबमें एकरस समता को दिखाना और संवृति में यह बताना कि वृक्ष का जितना भाग पृथ्वी के बाहर है, उतना ही पृथ्वी के अन्दर है और पृथ्वी के गर्भ में स्थित वृक्ष की जड़ के अभाव में बाहर का अस्तित्व नहीं है, उसी प्रकार बाहर जितने भी रंग-रूप, आकार आदि हैं, वे सब जड़सदृश चित्त के ही विस्तार हैं।

प्रायः सभी अनुत्तरतन्त्र के ग्रन्थों में उत्पत्तिक्रम की विमानभावना धर्मोदय और भूतों के छदन-पर्याय द्वारा की जाती है[1]। धर्मोदय के अन्दर भूतों के क्रमशः विलीन किये बिना विश्वपद्म, विश्ववज्र के ऊपर विमान की भावना या भूतों के ऊपर क्रमशः सुमेरु उसके ऊपर विश्वपद्म और वज्र, उसके मध्य विमान की भावना की जाती है। विमान और देव को उत्पन्न करने की एक विधि नहीं है[2]। विमान की उत्पत्ति 'भ्रूँ' आदि बीजाक्षरों से, चक्रभावना से और वैरोचन आदि की स्रवित विधि से की जा सकती है। कृष्णयमारितन्त्र की टीका रत्नावली में विमानमण्डल की भावनाविधि इस प्रकार बताई गई है—

"ॐ शून्यताज्ञानवज्रस्वभावात्मकोऽहमिति मन्त्रमुच्चार्य आकाशसमं चित्तं कृत्वा,

रेफेण सूर्यं पुरतो विभाव्य तस्मिन् रवौ हूंभवविश्ववज्रम्।
तेनैव वज्रेण विभावयेच्च प्राकारकं पञ्जरबन्धनं च॥

तेन भूमिवाडं च तदभ्यन्तरावस्थितविश्ववज्रस्योपरिस्थिताकाशात्मकाकाशे कृष्णयंकारज-वायुमण्डलं धनुराकारं कृष्णं कोटिद्वये चलत्पताकाद्वयान्वितम्, तदुपरि रक्तरंकारेणाग्निमण्डलं त्रिकोणं रक्तं कोणेषु च रेफाङ्कितम्, तदुपरि सितवंकारेण जलमण्डलं घण्टाङ्कं सितमधोमुखम्, तदुपरि पीतलंकारेण चतुरस्रं पृथ्वीमण्डलं पीतं कोणेषु त्रिशूकवज्राङ्कितं विभाव्य, झटिति वायुमण्डलादिसर्वपरिणामेन कूटागारं द्विपुटं विश्वदलकमलस्योपरि यथास्वं स्थितचन्द्रसूर्यासनं चतुरस्रं चतुर्द्वारम् अष्टस्तम्भोपशोभितं चतुस्तोरणभूषितं हारार्धहारघण्टापताकादिसहितं सर्वसम्पूर्णलक्षणं ध्यात्वा" (17.1।, पृ० 124) आदि। अभिधानोत्तर तन्त्र में भी इसी प्रकार आया है[3]। गुह्यसमाजोत्तर तन्त्र में भी कहा है—

---

1. मणिरश्मि, प० 39.
2. मणिरश्मि, प० 39.
3. तत्परावृत्तसच्चक्रं कूटागारं विभावयेत्।
   चतुरस्रं चतुर्द्वारं चतुस्तोरणभूषितम्॥

योजनशतविस्तारं भावयेत् चक्रमण्डलम् ।
कुलानां तु प्रकुर्वीत सदा ध्यानविचक्षणः ॥
पद्मं वज्रं तथा खड्गमुत्पलं भावयेद् बुधः ।
योजनकोटिविस्तारं चतुरस्रं सुशोभनम् ॥ ( 18.15-16 )

हेवज्रतन्त्र में विमान के चारों ओर श्मशान लिखने के लिये कहा है—"श्मशानेनाष्टकेनापि श्मशानाङ्गारकैस्तथा" ( 2.5.50 ) । संवरोदय तन्त्र में भी विमानमण्डल के बाहर अष्टश्मशानों की भावना बताई गई है । आठ श्मशान ये हैं—

वज्रपञ्जरमध्ये तु श्मशानाष्टकभूषितम् ।
चण्डोग्रं गह्वरं चैव वज्रज्वालं करङ्किणम् ॥
अट्टहासकमैशान्यां लक्ष्मीवनहुताशनम् ।
घोरान्धकारं नैर्ऋत्यां वायव्यां किलिकिलारवम् ॥
( संवरोदयतन्त्र मण्डलसूत्रपटल 17.36-37 )

हेवज्रसाधनवज्रप्रदीपटिप्पणी[1] मे सरोरुहवज्र ने आठ श्मशानों की स्थिति को इस प्रकार स्पष्ट किया है—

"अथ श्मशानानि कथ्यन्ते यथानुक्रमयोगतः । पूर्वे चण्डोग्रं नाम महाश्मशानं शिरीषवृक्षे गजमुखो महर्द्धिकः सितः । इन्द्रो दिक्पतिर्गौरः सहस्राक्षः शुक्ल ऐरावतासनासीनः । वासुकिर्नागराजः पीतो गर्जितो मेघो विश्ववर्णः सुमेरुपर्वतश्च भूरत्नमयः सितवज्रो नाम चैत्यः श्वेतः । दक्षिणे करङ्कभीषणं नाम महाश्मशानम् । अम्बवृक्षे महिषमुखो महर्द्धिकः कृष्णो यमो दिक्पालो महिषारूढः कृष्णः । पद्मो नागः सितः । आवर्तको मेघो विश्ववर्गः । मलयपर्वतो गौरः पिशुनवज्रो नाम चैत्यः कृष्णः । पश्चिमे ज्वालाकुलं नाम महाश्मशानम् । अशोकवृक्षे मकराननो महर्द्धिकः श्वेतः । वरुणो दिक्पतिः सितः कर्कोटको नागो रक्तः । घोरो मेघो विश्ववर्णः । कैलासपर्वतः सितः । संज्ञावज्रो नाम चैत्यः सितः । उत्तरे गह्वरं नाम महाश्मशानम् । अश्वत्थवृक्षे मनुष्यमुखो महर्द्धिको गौरः । कुबेरो दिक्पतिः । गौरो नरवाहनः । तक्षको नागः कृष्णः । घूर्णितो मेघो विश्ववर्णः । मन्दरपर्वतः श्यामश्चित्तवज्रो नाम चैत्यो गौरः । ऐशान्यां लक्ष्मीवनं नाम महाश्मशानं वटवृक्षे गोमुखो महर्द्धिकः सितः । महेश्वरो दिक्पतिः सितो गोवाहनः । शङ्खपालो नागः पीतः ।

---

हारार्धहाररचितं पट्टस्रग्दाममण्डितम् ।
कोणभागेषु सर्वेषु द्वारनिर्यूहसन्धिषु ।
खचित्तं वज्ररत्नं तु सूत्रयेद्वाह्यमण्डलम् ॥
( कायसंवर विधिपटल, श० पि० सि०, लोकेशचन्द्र द्वारा प्रकाशित, पृ० 26-27 )

1. राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमाण्डू, नेपाल, पत्र सं० 45, ल० स० 5.87.

चण्डो मेघो विश्ववर्णः। माहेन्द्रपर्वतः कृष्णश्चित्तवज्रो नाम चैत्यः श्वेतः। आग्नेय्यामट्टहासो नाम महाश्मशानम्। करञ्जवृक्षे छागाननो महर्द्धिको रक्तः। हुताशनो दिक्पती रक्तश्छागासनः। महापद्मो नागः श्यामः। घनो मेघो विश्ववर्णः। गन्धमादनपर्वतः पीतः कायवज्रो नाम रक्तचैत्यः। नैर्ऋत्यां घोरान्धकारो नाम महाश्मशानं लतापर्कटीवृक्षे शवमुखो महर्द्धिकः कृष्णः। राक्षसो दिक्पतिः शवासनः कृष्णः। अनन्तो नागः पाण्डुरः। पूरणो मेघो विश्ववर्णः। हेमपर्वतः श्वेतः। रत्नवज्रो नाम चैत्यः कृष्णः। वायव्यां किलिकिलारवनाम महाश्मशानम्। पार्थिववृक्षे मृगाननो नाम महर्द्धिकः श्यामः। मारुतो दिक्पतिः श्यामो मृगारूढः। कुलिको नागः कर्बुरो वर्षणमेघो विश्ववर्णः। श्रीपर्वतो नीलः। धर्मवज्रो नाम चैत्यः श्यामः"।

## आश्रितदेवोत्पत्ति विधि

देवोत्पत्ति की दो प्रधान विधियाँ हैं—पञ्चाकाराभिसम्बोधि द्वारा देवोत्पत्ति और चतुर्गीतिसंचोदना द्वारा देवोत्पत्ति। पञ्चाकाराभिसम्बोधि द्वारा उत्पत्तिक्रम की भावनाविधि सम्पुटतन्त्र के नैरात्म्यसाधना पटल के और कृष्णयमारितन्त्र की टीका रत्नावली के सत्रहवें पटल के अनुसार ऊपर कही जा चुकी है। यहाँ उसकी प्रक्रिया को स्पष्ट किया जायगा। यथा सम्पुट-तन्त्र में कहा है—"स्थितालिश्चन्द्ररूपेण कालिरूपेण भास्करः" ( 3.3 )। इसके अनुसार साधक को सर्वप्रथम शून्यता बोधिचित्त में स्थित होना चाहिये। तत्पश्चात् आलि अर्थात् सोलह स्वरों की भावना कर उसको चन्द्र में परिणत करना चाहिये। यहाँ चन्द्र शुक्र का बोधक है। सम्पुट-तन्त्र और कृष्णयमारितन्त्र में स्वर को [1]द्विगुणित कर एक का दक्षिण की ओर आवर्तन करे तथा दूसरे का वाम भाग में निवर्तन ( परिक्रमा ) करते हुए उसकी भावना करनी चाहिये[2]। स्वर को द्विगुणित कर भावना करने का अभिप्राय यह है कि यह 32 लक्षणों का बोधक है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—

शुक्राकारो भवेद् भगवान् तत्सुखं कामिनी स्मृतम्॥

यहाँ प्रज्ञोपाय के भेद से 16 स्वर 32 हो जाते हैं। आलि सम्पूर्ण शरीर में शुक्र आदि 16 स्वरों के रूप में स्थित रहती है, जो शुक्ल पक्ष में शरीर के बायें से ऊर्ध्व की ओर विस्तृत होती हुई क्रमशः पैर के अंगुष्ठ में अ, जंघा में आ, ऊरु में इ, योनि में ई, नाभि में उकार और हृदय में ऊकार आदि के रूप में स्थित है[3]। कृष्ण पक्ष में दायें से क्रमशः अधोगति करती हुई स्थित

---

1. तत्राकारादिस्वरैः षोडशभिर्द्विगुणितैः। ( कृ० त० टी०, 17 वाँ पटल, पृ० 121 )

2. महामन्त्रक्रम, पृ० 357, चोंखापाकृत, धर्मशाला से प्रकाशित।

3. अथान्यतमं वक्ष्ये क्रमं बिन्दुरूपिणम्। शुक्लप्रतिपदमारभ्य पूर्णमासीति यावत्। शुक्लप्रतिपद्यङ्गुष्ठेऽकारः, जङ्घायां द्वितीयायामाकारः, ऊरौ तृतीयायाम् इकारः, योनौ चतुर्थ्याम् ईकारः, नाभौ पञ्चम्याम् उकारः, हृदये षष्ठ्याम् ऊकारः, स्तने सप्तम्याम् ऋकारः, गलेऽष्टम्याम् ॠकारः, करतले नवम्याम्

होती है। संवरोदयतन्त्र में कहा है[1]—

"तथैव कृष्णप्रतिपदमारभ्य यावदमावासी तावत् संक्रमणं भवेत्। वामे चन्द्र आलिः सूक्ष्मस्वभावा" (31.35)।

हेवज्रतन्त्र में तथागत के 32 लक्षण और 80 व्यञ्जन शुक्र और रक्त के रूप में काय में स्थित हैं, ऐसा कहा है, यथा—

द्वात्रिंशल्लक्षणी शास्ता अशीतिव्यञ्जनी प्रभुः।
योषिद्भगे सुखावत्यां शुक्रनाम्ना व्यवस्थितः॥ (2.2.54)

आम्नायमञ्जरी में बताया गया है कि शुक्र और सुख से व्यावृत्त 16 अंग, जिनका ऊपर वर्णन किया जा चुका है, उन-उन स्थानों में शुक्ल और कृष्ण पक्ष के भेद से भिन्नतया स्थित होने के कारण स्वरों की द्विगुणित भावना को जाती है। चन्द्रमण्डल के ऊपर—"कालिरूपेण भास्करः" 34 व्यञ्जनों के ऊपर ड ध य र ल व इन 6 अक्षरों[2] को जोड़ कर 40 व्यञ्जनों की भावना की जाती है। 34 अक्षरों के ऊपर जिन 6 अक्षरों को जोड़ा जाता है, उनमें कुछ मतभेद हैं। यथा कृष्णयमारितन्त्र की टीका रत्नावली में त थ द ध य ल जोड़ा है[3]। व्यञ्जनों को द्विगुणित कर 80 बनाने का अभिप्राय 80 अनुव्यञ्जनों को स्पष्ट करना है, जो शरीर में शोणित स्वरूप में स्थित रहते हैं। उसके पश्चात् चन्द्र और सूर्य के मध्य बीजाक्षरों में आयुध की भावना करनी चाहिये। शान्तिपाद ने हेवज्र की साधनोपायिका में पितृ-मातृ के द्विविध आयुधों की भावना करने को कहा है[4]। प्रायः सभी साधनाओं में एक ही आयुध की भावना द्वारा रश्मि-स्फरण और संहरण विधि का अनुकरण करने के पश्चात् आयुध वज्रसत्त्व या जिस देव की भावना करनी हो, उसमें परिणत हो जाता है। पञ्चाकाराभिसम्बोधि द्वारा देवता की भावना करते समय क्रमशः शून्यता, चन्द्रमण्डल, सूर्यमण्डल और आयुध तक की चार भावनाएँ हेतुवज्र-

---

लृकारः, गण्डे दशम्याम् ॡकारः, चक्षुष्येकादशभ्याम् एकारः, कर्णमूले द्वादश्याम् ऐकारः, त्रयोदश्यां ललाटे ओकारः, मूर्धनि चतुर्दश्याम् औकारः, मदस्य वामदक्षिणे पूर्णमास्याम् अं अः स्वभावाः।

(संवरोदयतन्त्र, संक्रमण पटल, 36.33-34)

1. शीनची तुसुदा द्वारा टोक्यो, जापान से प्रकाशित, 1974.

2. महामन्त्रक्रम, पृ० 357.

3. ककारादिभिरधिकैः त थ द ध य ल सहितैश्चत्वारिंशद्व्यञ्जनैर्द्विगुणितैरर्कः।

(कृ० त० टी०, 17 वाँ पटल, पृ० 121)

4. महामन्त्रक्रम में आचार्य चोड्खापा ने उद्धृत किया है—आलिकालि को द्विगुणित कर उसके ऊपर कपाल और कर्तरी (आयुध) की भावना करनी चाहिये (पृ० 357)।

सत्त्व की भावना कहलाती हैं। पञ्चम वज्रसत्त्व में परिनिष्पन्नता को फलवज्रसत्त्व कहा जाता है।

चतुर्गीतिसंचोदना द्वारा वज्रसत्त्व की भावना करनी हो, तो पञ्चाकाराभिसम्बोधि द्वारा वज्रसत्त्व की भावना को निष्पन्न कर, उस वज्रसत्त्व-युगनद्धकाय में अन्तराभव सत्त्वसदृश ओं आ: हूं इन तीन बीजाक्षरों में प्रवेश करना पड़ता है, उससे उत्थापित वज्रसत्त्व ही हेतुवज्रसत्त्व कहलाता है। हेतुवज्रसत्त्व की उत्पत्ति होने पर चर्चिका आदि देवियाँ गीति के द्वारा प्राणियों के हित के लिये उनको उत्थापित होने के लिये प्रेरित करती हैं। चर्चिका आदि देवियों का अभिप्राय बुद्धों द्वारा पहले पुण्यसंचय के समय मैत्री आदि चार ब्रह्मविहार और नैरात्म्यभावना आदि के बल से प्रेरित होकर प्राणियों के हित के लिये अनुरागवश देवता के उत्थापन से है। गीति द्वारा प्रेरित कर देवता का उत्थापन जरायुज परिशोधन विधि द्वारा उत्पत्ति क्रम की भावना से किया जाता है। हेतुवज्रसत्त्व को फलवज्रसत्त्व में आने की विधि को परिशोध्य के साथ जोड़े, तो मनुष्य जाति में जन्म लेने के लिये कुशल कर्म होना चाहिये। कुशल कर्म सम्पन्न हेतुवज्रसत्त्व के लिये चार ब्रह्मविहार, रक्षाचक्र, गण-पूजा आदि पूर्व कर्म एवं सम्भार मार्ग हैं। शून्यता भावना मृत्युसदृश है, जो अधिमुक्ति चर्या भूमि के सदृश है। नये जन्म के लिये सन्धि करने वाला चित्त अभिमुखी अवस्था प्रयोग-मार्ग का अन्तिम चरण अग्र धर्म है। सन्धि करना एवं गर्भप्रवेश लेना प्रथम ( दर्शन मार्ग ) प्रमुदिता सदृश है। क्रमशः नौ माह तक वृद्धि को पाना विमला आदि व भावना मार्गों के अनुगमन सदृश है। उत्पन्न होना सम्बोधि को प्राप्त करना है। यही फलवज्र-सत्त्व स्वरूप है। यह क्रिया पुत्र की शादी कर पुनः सन्तानोत्पत्ति सदृश है।

**(ग) मध्यान्तर योग**

आश्रय-आश्रित देवों को पिण्डग्राहक्रम और अनुभेदक्रम विधि द्वारा क्रमशः प्रभास्वर में विलीन कर समाहित होना चाहिये। पुनः विकल्प उठने पर स्वयं प्रधान इष्टदेव उत्थापित होकर लोकलोकोत्तर में स्थित देवी-देवताओं की बलि, पूजा तथा परिणामना आदि करनी चाहिये। अर्थात् तन्त्र के साधक को चाहिये कि वह तन्त्र में प्रवेश एवं साधना प्रारम्भ कर लेने के पश्चात् प्रति-क्षण पूर्ण रूप से सभी बाह्य भाजन लोकों को विमान-मण्डल में देखे तथा सत्त्वलोक को इष्टदेव एवं उसके पार्षद के रूप में तथा ध्वनि को मन्त्र के रूप में देख कर चर्या करे, लोक को शुद्ध लोक में परिवर्तित कर स्थित रहे। यही तन्त्र के साधक की मध्यान्तर साधना-विधि है।



# कार्ग्युद् सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना

—डॉ० टशी सम्फेल—

[ भोट देश के प्रमुख चार बौद्ध सम्प्रदायों की परम्परा, दर्शन एवं साधना विषय पर प्रकाश डालने के क्रम में 'धीः' के 13वें अंक में कार्ग्युद् सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना पर संक्षिप्त प्रकाश डाला गया था। उस निबन्ध का कुछ भाग यहाँ प्रकाशित किया जा रहा है। इसमें कार्ग्युद् सम्प्रदाय की अवशिष्ट विभिन्न परम्पराओं का परिचय दिया गया है। ]

( 13वें अंक का अवशिष्ट भाग )

**स्तगलुङ् कार्ग्युद्**—स्तगलुङ् थङ्पा छेन्पो ( 1142–1210 ) के परम्परावादी स्तगलुङ्पा या स्तगलुङ् कार्ग्युद् कहलाते हैं। इनका गोत्र ग्वाजी था। यङ्शोद् बोङ्रा नामक स्थान पर इनका जन्म हुआ। उपाध्याय ( खन्पो ) नस्तोन लस्गङ्वा शेसरब दोर्जे से ये प्रव्रजित होकर श्रामणेर बने। इनका नाम टशी पल रखा गया। कई बार भारतवर्ष आने का प्रयत्न करने पर भी मित्र सम्बन्धियों ने इन्हें नहीं भेजा। तदुपरान्त फगडु दोर्जे ग्यालपो की प्रसिद्धि से प्रभावित होकर 24 वर्ष की अवस्था में फगमोड्रुवा के पास अन्तेवासी बनने के लिए गये। उन्होंने विशेष अनुकम्पा कर इन्हें सम्पूर्ण शास्त्रों का उपदेश किया। एक बार ये जब थेल नामक बाग में आराम कर रहे थे, तब समाधि में लीन होने पर इन्हें विशेष ज्ञान की प्राप्ति हुई। वहीं डोगोन फगमोड्रुवा ने आकर इन्हें महामुद्रा पर गम्भीर प्रवचन किया। वहाँ इन्हें महामुद्रा की प्राप्ति भी हुई। वे बाद में मलडो में आये तथा छङ्कापल से कादम परम्परा का श्रवण किया। जङ् शराबा से इन्होंने उपसम्पदा प्राप्त की। अपनी 39 वर्ष की अवस्था में इन्हें स्तगलुङ् नामक स्थान पर आमन्त्रित किया गया। डोगोन फगमोड्रुवा के व्याकरण के अनुसार वहाँ पर इन्होंने एक विहार की स्थापना की। बाद में ये स्तगलुङ् थङ्वा नाम से प्रसिद्ध हुए। इन्होंने डगचन् थुवोछे नामक प्रेत का दमन भी किया। प्रव्रजित होने के बाद ये कभी गृहस्थ के घर नहीं गये। मांस, मदिरा का सेवन कभी नहीं किया और न ही अतिथियों की इन भोज्य पदार्थों से सेवा की। इन्होंने विनय के नियमों पर विशेष बल दिया तथा स्वयं भी विनय के सूक्ष्म रूपों का पालन करते रहे। जब ये निर्वाण के समीप थे, तो इनके शिष्य भिक्षुओं की संख्या 3000 से ऊपर थी। उस समय इन्होंने अभूतपूर्व ऋद्धि बल का प्रदर्शन किया। ये 69 वर्ष की आयु में निर्वाण को प्राप्त हुए।

इनके बाद अनरिन्छेन गोन्पो ने पीठ का कार्य भार सँभाला। इन्होंने विहारों को विस्तृत किया। इसके बाद संग्यास यरचोन पीठ पर आसीन हुए। पीठ की समृद्धि में विशेष रूप से सहायता प्रदान करने वाले ओन टशी लामा ( मंगल गुरु ) तथा संग्यास पोन (बुद्ध अधिकारी),

इन दो के काल में इन्होंने खम्स क्षेत्र में जाकर रिवोछे विहार की स्थापना की। इसके बाद स्तगलुङ् यथाङ् मथाङ् इन दो भागों में विभाजित हो गया। प्रत्येक विहार में 38000 भिक्षु रहते थे। इसके बाद उसच्याङ् तथा दोखम्स क्षेत्रों में स्तगलुङ्पा विहारों का तथा इस धार्मिक सम्प्रदाय का विशेष प्रचार-प्रसार हुआ। जितने भी उत्तराधिकारी इन पीठों पर आसीन हुए वे सभी महान् विद्वान् और साधक पुरुष थे। विशेषकर बाद के समय में स्तगलुङ् ङगवाङ् टग्सपा नामक एक महान् एवं सिद्ध पुरुष हुए, जिन्होंने पुनः काग्र्युद् सम्प्रदाय के प्रचार-प्रसार में बहुत बड़ा योगदान दिया।

**बारोम काग्र्युद्**—बारोम काग्र्युद् के संस्थापक बारोम दरमा वाङ्छुग (तरुणेश्वर) हैं। इनका जन्म फनयुल में हुआ था। अल्पायु में ही इनके पास एक बार एक लघुमन्त्रयानी (युवा साधक ?) आया तथा उसने स्गम्पोपा की विशेष प्रशंसा की तथा कहा कि ऐसे सिद्ध पुरुषों के पास जाना उचित है। उसी के साथ वे स्गम्पो में गये। वहाँ पहुँचने के बाद वे वहीं अन्तर्धान हो गए। शायद यह स्गम्पोपा की ही कृपा थी। इसके बाद इन्होंने स्गम्पोपा के पास रहकर विस्तृत उपदेशों को सुना तथा साधना पद्धति के अनुसार ध्यान भावना की, जिससे इन्हें विशेष ज्ञान प्राप्त हुआ। इन्होंने बारोम विहार की स्थापना की तथा अपनी परम्परा के अनुसार अनेक शिष्यों को एकत्र कर विशेष शिक्षा व्यवस्था भी की। इनके शिष्यों में तिश्री रसपा प्रमुख हैं। इनके विद्यापीठ को इन्हीं के गोत्र वालों ने क्रमशः धारण किया। वर्तमान समय में भी भोट देश में बारोम काग्र्युद् के अनेक विहार एवं साधना केन्द्र हैं, जहाँ काफी संख्या में भिक्षु तथा भिक्षुणियाँ अध्ययन व साधना में लगे हैं।

**यज़ाङ् काग्र्युद्**—डोगोन फगमोड्रुवा के शिष्य स्कलदन येशेस सेङ्गे इस परम्परा के संस्थापक हैं। इनका जन्म मोनगर में हुआ था। युवावस्था में यह एक बार डोगोन फगमोड्रुवा के दर्शन के लिए गये तो दूर से ही फगमोड्रुवा के विहार के पास के पहाड़ की चोटी के दर्शन मात्र से ही इन्हें समाधि-भावना की उत्पत्ति हो गई। इसके बाद ये वहाँ विहार में पहुँचे और फगमोड्रुवा के दर्शन किये। प्रथम परिचय के समय ही इनका नाम स्कल्दन येशेस सेङ्गे (भव्य ज्ञानसिंह) रखा गया।

स्कल्दन येशेस सेङ्गे के शिष्य यज़ाङ् छोसर्जे थे। इनका गोत्र नुब्स था। इन्होंने छोस स्तोन नाम के उपाध्याय से प्रव्रज्या प्राप्त की। उन्होंने इनका नाम 'छोस स्मोनलम' (धर्म प्रणिधान) रखा। शमि स्मोनलमओद के शिष्य ल्हुबकार छुल्टीम्सटग्स से इन्होंने विनय की शिक्षा प्राप्त की तथा विनय के अनुसार अपना आचरण भी बनाया। इसके कारण ये नुब्स विनयधर नाम से प्रख्यात हुए। स्कलदन येशेस सेङ्गे की प्रसिद्धि सुनकर ये उनके दर्शन के लिए गये। मात्र दर्शन से ही इन्हें अद्वितीय ज्ञान की प्राप्ति हुई। तथा ये गुरु के साथ एकरूप हो गये। 38 वर्ष की अवस्था में इन्होंने यज़ाङ् विहार की स्थापना की। ऋषि राहुल का इन्होंने साक्षात् दर्शन किया

तथा उनसे "ग्रह रक्षण" का उपदेश भेंट स्वरूप प्राप्त किया। इन्होंने मानव तथा अमानव दोनों सत्त्वों को मुक्ति मार्ग पर आरूढ़ किया तथा सद्धर्म के अनुसार जगत् का विपुल कल्याण किया। 65 वर्ष की आयु में इन्होंने निर्वाण को प्राप्त किया।

इनके शिष्यों में चार महापुत्र नाम से प्रसिद्ध हुए, यथा—ञस्माद पालग्यी रिवा संग्यंस चास्गोम, गोरादोङ्वा संग्यंस लास्गोम, सेरदेवा संग्यंस लेस्गोम तथा गोनसरवा संग्यंस ग्यंस्गोम। इन्हीं की परम्परा यजाङ् कार्ग्युद् हैं।

**ठोफु कार्ग्युद्**—ठोफु कार्ग्युद् भी फगमोड्वा के शिष्य रिन्पोछे ग्यलिछा और कुन्दन-रसपा[1] भाइयों की परम्परा से शुरू होती है। अर्थात् इन्हीं दो भाइयों की परम्परा, जो आगे बढ़ती है, वह ठोफु कार्ग्युद् कहलाती है।

रिन्पोछे ग्यलिछा का जन्म शबस्माद नामक स्थान में हुआ। युवावस्था से ही ये धर्म के प्रति विशेष आस्थावान् थे। नुर ञीमा आदि अनेक गुरुओं के चरणों में बैठकर इन्होंने धर्मदर्शन का अध्ययन किया। 19 वर्ष की अवस्था में ये ऊरु ( मध्य तिब्बत ) गये। पुह्लङ् लोचावा के प्रत्यक्ष शिष्य मरछोसक्यी ग्यलिपो आदि से इनकी भेंट हुई। इन्हीं के परामर्श से फगमोड्वा के पास आये। यहाँ पर इन्होंने महामुद्रा का विशेष अध्ययन किया तथा साधना के बल से विशेष ज्ञान की प्राप्ति की। मचीग लबडोन के पुत्र थोदञोन समडुब से इन्होंने चोंद की शिक्षा प्राप्त की। 78 वर्ष की अवस्था में इनका निर्वाण हुआ।

कुन्दनरस्पा रिन्पोछे ग्यलिछा के अनुज हैं। जब इनके बड़े भाई रिन्पोछे ग्यलिछा फगमोड्वु में थे, तो ये एक बार उनके पास खाद्य सामग्री पहुँचाने के लिए गये। उस समय जब वे वहाँ पहुँचे, तो जेचुन मिलारस्पा की जीवनी सुनाई जा रही थी। उसके श्रवण मात्र से वे इतने प्रभावित हुए कि उन्होंने मिलारस्पा की तरह ही साधना तथा सद्धर्म चर्या में अपने जीवन को समर्पित करने का निश्चय किया तथा वहीं फगमोड्वा से उपदेश को प्राप्त किया और साधना द्वारा विशेष ज्ञान प्राप्त कर महान् सिद्धि की प्राप्ति भी की। एक बार दुर्भिक्ष के समय ठोफु के पूजागृह के पास उन्होंने योगिनियों से भिक्षा की माँग की। कहा जाता है कि पूजागृह के द्वार से पाँच दिनों तक जौ की वर्षा होती रही तथा सभी क्षेत्रवासियों ने पाँच दिन तक इतना जौ प्राप्त कर लिया कि दुर्भिक्ष का आभास तक नहीं हुआ। यहीं पर इन्होंने अनेक ऋद्धियों को भी प्रदर्शित किया। 70 वर्ष की अवस्था में इन्होंने निर्वाण को प्राप्त किया।

ग्यलिछा और कुन्दनरस्पा के पीठाधिकारी ठोफु लोचावा थे। इनके पिता का नाम जोफन तथा माता का नाम स्रेगमो सलजेद था। छः वर्ष की अवस्था में इन्होंने पढ़ना प्रारम्भ

---

1. 1148-1217 तिब्बती चीनी कोष, पेकिंग संस्करण, भाग प्रथम, पृ० 19-20.

किया। आठ वर्ष की आयु में ग्यलिछा से इनकी भेंट हुई। दस वर्ष की उम्र में ही ग्यलिछा और कुन्दन के आचार्यत्व में इन्होंने श्रामणेर संवर ग्रहण किया। इस वक्त इनका नाम चम्सपापल ( मैत्रेय श्री ) रखा गया। उन्नीस वर्ष की अवस्था में ये उपसम्पन्न हुए। ग्यलिछा और कुन्दन के पास जितनी भी साधना विधि तथा उपदेश थे, उन सबका उन्होंने अध्ययन तथा श्रवण किया। 24वें वर्ष में ये नेपाल गये। यहाँ पर इनकी भेंट पण्डित बुद्धश्री से हुई। इन्होंने 'मित्र जोकि' को तिब्बत में निमन्त्रित किया। इन्होंने ठोफु क्षेत्र को विशेष रूप से प्रभावित किया तथा बाद में बुद्धश्री को भी यहाँ निमन्त्रित किया। इसके उपरान्त इन्होंने कश्मीर के विद्वान् पण्डित शाक्यश्री को भी निमन्त्रित किया। इन्होंने जगत् के हित के लिए अभूतपूर्व कार्य किया।

ग्यलिछा और कुन्दन के शिष्य चेगोम और मचिग रेमाति थे। इनके परम्परावादी भी ठोफु कार्ग्युद् नाम से प्रसिद्ध हुए।

ऐसा लगता है कि चम्सपापल के सिद्धान्त इनसे थोड़े भिन्न हैं। फिर भी इसमें कोई सन्देह नहीं कि अल्प भिन्नता के बावजूद भी इनके सिद्धान्त महामुद्रा से अलग नहीं दीखते तथा चित्तविशुद्धि का ज्ञान कराना ही इन सिद्धान्तों का मूल उद्देश्य रहा है।

ठोफु लोचावा के बाद लाछेन सोदवङ् ( महागुरु भाग्येन्द्र ) तथा सेम्पाछेन्पो ( महासत्त्व ) इनके शिष्य याँचेवा रिन्छेन सेङ्गे और इनके भी शिष्य बुस्तोन रिन्पोछे आदि हुए।

निष्कर्ष—इस प्रकार हम पाते हैं कि कार्ग्युद् सम्प्रदाय आन्तरिक रूप में एक होने पर भी बाह्य रूप से अनेक उपशाखाओं में बँटता चला गया। ये सभी उपशाखाएँ महामुद्रा की विशेष साधना को महत्त्व देती हैं तथा चित्तविश्लेषण ही इनकी प्रधान साधना है। ऐसी साधना व्यवस्था होने पर भी इनकी ध्यान-भावना तथा साधना-पद्धति में प्रत्येक शाखा के अनुसार कुछ महत्त्वपूर्ण भिन्न पद्धतियों पर विशेष जोर दिया जाता है। इस बात को स्पष्ट करते हुए स्तगलुङ्-ङ्वाङ् नामग्याल अपने 'बौद्ध धर्म का इतिहास' में लिखते हैं कि संक्षेप में श्रावक यानियों के निर्वाण, महायानियों के चित्तोत्पाद तथा मन्त्रयान के विशुद्धिसमय को मूल में रखते हुए कार्ग्युद् सम्प्रदाय की अपनी कुछ विशेषताएँ हैं, यथा—मरपा तथा ङोगस्तोन दोर्जे का तन्त्र भाष्य, मिलारस्पा का हृदय बल और उपदेश, स्गम्पोपा की स्वरूपस्वच्छता ( ङोवोई-कतदर ), कर्मापा की वायुचित्त की अभिन्नता, जङ् का अन्तिम नैश्रेयस मार्ग, फगडु का गुह्यतन्त्र, स्तगलुङ्पा का विमोक्ष ऊनचत्वारिंशत्, डीगुङ्वा का त्रिसंवर मर्म, चङ्पा ग्यारस की प्रतीत्यसमुत्पाद और समरसता, लोगोद की अधिमुक्ति और विलोम आसक्ति आदि जो उपदेश भिन्नताएँ हैं, उनमें अपनी कुछ विशेषता के रहते हुए भी सामान्य बातें एक समान हैं। अर्थात् सामान्य विषयों के अतिरिक्त उन-उन विषयों पर विशेष रूप से जोर देकर वहाँ साधना की जाती है। अतः इन्हें हम विमलता धर्म के रूप में स्वीकार कर सकते हैं। इन सभी साधना-पद्धतियों को हम कार्ग्युद् परम्परा की साधना-पद्धति के रूप में जान सकते हैं। इन साधनाओं के श्रवण तथा अनुष्ठान से मात्र एक ही

जन्म में हम महामुद्रा की प्राप्ति कर सकते हैं तथा जगत् के कल्याण के अपूर्व कार्य को सम्पादित कर सकते हैं।

## कार्ग्युद् आचार्यों के प्रधान पीठ

मरपा ( 1012–1097 ) का ल्हो डोवोलुङ् पीठ, मिलारस्पा ( 1040–1123 ) का स्रसखर गुथोग, जुङ्गी ङोग स्तोन छोसदोर ( 1036–1102 ) का ङोंगपीठ, जें स्गम्पोपा ( 1079–1153 ) का दग्सला स्गम्पो, देशेग्स फगमोड्वा ( 1110–1170 ) का फगडु पीठ, कर्मापा दुससुमख्येन्पा ( 1110–1193 ) का स्तोदलुङ् छुरफु पीठ, जङ्छलपा चोन्डुस टग्सपा ( 1112–1193 ) का छल और गुङ् पीठ, महासिद्ध लिङ्रस्पा ( 1128–1188 ) का स्नाफु पीठ, छोसर्जे स्तगलुङ् थङ्पा ( 1143–1209 ) का उत्तरी स्तगलुङ पीठ, स्क्योब्पा जिगर्तेन सुमगोन ( 1143–'217 ) का डीगुङ्थील, डोगोन ग्यलिछा रिन्छेन गोन ( 1118–1195 ) का ठोफु विहार, जरावा स्कल्दन येशेस सेङ्गे का याजङ् विहार, डोगोन चङ्पा ग्यारस ( 1161–1211 ) का नमडुग, सेरावा चङ्छुबलिङ् तथा रलुङ् विहार, डुगछेन जम्यांग छोस्टग ( 1478–1523 ) का टशी थोङ्स्मोन, कुनख्येन पद्मकरपो ( 1527–1592 ) का सङ्ङग छोसलीङ्, स्ङग्सडा और ग्यलिचेदछल विहार, खम्सपा डुबछेन कर्मा स्तनफेल (1548–1627) का डगयब छोग्सग्र्या रिन्छेन विहार, तीसरे खम्सटुल कुन्गा स्तानज़ीन ( 1680–1729 ) का खम-स्गर-पाल-फुन्चोग-छोसखोर-लिङ् विहार प्रमुख हैं। जिगर सोदनाम ग्यलिछन ने खम्स ज़िगर विहार की स्थापना की। डुग्पा योङ्ज़िन कुन्गा लुन्डुव ने देछेन छोस खोर की स्थापना की। कुन्ज़ीग्स जमारपा ने याँसपाचन की स्थापना की। गोशी ग्यलिछन ने छोदखङ् स्गङ् और ताई सितु ने खम्स पालस्पुङ् विहार की स्थापना की। पावो रिन्पोछे ने नस्नङ् पावो पीठ की स्थापना की। इनके अतिरिक्त भी रिवोछे स्तगलुङ् गोन्पा, नङ्छेन छेसचुगोन तथा ठगु गोन्पा आदि असंख्य पीठ अवस्थित हैं[1]।

**दर्शन**—कार्ग्युद् परम्परा के दर्शन और भावना के सम्बन्ध में यहाँ संक्षेप में प्रकाश डाला जा रहा है। कार्ग्युद् सम्प्रदाय के उद्गम का स्रोत मुख्यतः मरपा से परम्परित प्रासंगिक माध्यमिक दर्शन है। उनके प्रमुख गुरु नारोपा और मैत्रीपा थे। दर्शन, भावना और चर्या तथा सूत्र के भाष्य आदि सभी अवसरों पर वे इन्हीं को मुख्य आधार मानते थे। मैत्रीपा का स्मरण

---

1. फर्स्ट रेफ्रेशर कोर्स सेमीनार इन टिबेटन स्टडीज प्रोसिडिंग ( 15 अक्टूबर से 1 नवम्बर 1990 ) के अन्तर्गत सोनाम ग्याछो द्वारा लिखित कार्ग्युद् सम्प्रदाय का संक्षिप्त इतिहास,—एकाडेमिक स्टाफ कॉलेज, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी 1990 पृ० 64.

करते हुए मरपा ने स्वयं अपनी एक गीति में कहा है—"[1]पूर्ववाहिनी गङ्गा नदी के तट पर जाकर भट्टारक मैत्रीपा की कृपा से आधारभूत अनुत्पादधर्मता को जाना, निष्प्रपञ्च शून्यता के अर्थ को अभिज्ञात किया, मातृस्वरूप त्रिकाय का साक्षात्कार किया, तब से मैंने प्रपञ्च का छेदन कर दिया"। आगे चलकर उनके शिष्यों में अग्रणी सिद्धेश्वर मिलारस्पा की गीतियों में भी दर्शन प्रायः प्रासंगिक मत के अनुसार ही प्रतिपादित किया गया है। वे अपनी दर्शन-गीतियों में कहते हैं—"आप अल्प बुद्धि वालों के विचारों को ध्यान में रखकर ही सर्वज्ञ शाक्यमुनि ने सभी का अस्तित्व है—ऐसा कहा है। परमार्थ सत्य में विघ्न-बाधाओं का होना तो छोड़ दें, बुद्ध की भी सत्ता नहीं होती। साधक व साध्य दोनों नहीं हैं। गम्यमान भूमि और मार्ग नहीं हैं; फल, बुद्धकाय और ज्ञान नहीं हैं। अतः निर्वाण भी नहीं है। संसार और निर्वाण नाम और कल्पना द्वारा आरोपित मात्र हैं। त्रिधातु स्थिर और अस्थिर दोनों प्रकार से असिद्ध व अजात है, आधारहीन है एवं सहजात भी नहीं है। अन्त में परमार्थतः कर्म और कर्मविपाक भी नहीं है। अतः इसके परिणामस्वरूप भव की भी कोई वास्तविक स्थिति नहीं होती। अन्ततः (परमार्थतः) यही स्थिति है[2]"। इस प्रकार हम पाते हैं कि रूप से लेकर सर्वज्ञता तक जितने भी धर्म हैं, वे केवल नाममात्र हैं। परमार्थ में हम उन्हें नहीं देख सकते। संवृति सत्य के आधार पर भव का निरूपण होता है।

मिलारस्पा स्वयं दर्शन-गीति में अन्यत्र कहते हैं—"जीव का ही अस्तित्व न हो, तो त्रैकालिक बुद्ध कैसे उत्पन्न हो सकते हैं, (क्योंकि) बिना हेतु के फल की सम्भावना नहीं होती। अतः संवृति सत्य की दृष्टि में ही भव और निर्वाण सभी हैं, ऐसा बुद्ध ने कहा है[3]"। वास्तविक रूप से भव और निर्वाण दोनों के असिद्ध एवं अजात होने पर भी व्यवहार में भव तथा निर्वाण से सम्बद्ध क्रिया-कारक, हेतु-फल आदि सभी व्यवस्थाएँ होती हैं। "इस प्रकार जानने वाला विद्वान् विज्ञान का नहीं, अपितु ज्ञान का साक्षात्कार करता है। जीव का नहीं, बुद्ध का साक्षात्कार करता है। धर्मी का नहीं, धर्मता का दर्शन (साक्षात्कार) करता है[4]"। इस प्रकार हम देखते हैं कि परमार्थ और संवृति का जो निरूपण इस गीति में प्रकट हुआ है, वह चन्द्रकीर्ति द्वारा उपदिष्ट माध्यमिक शास्त्र के अभिमत को ही स्पष्ट करता है। इससे हम यह आसानी से समझ सकते हैं कि यह दार्शनिक सिद्धान्त प्रासंगिक मत का अनुसरण करता है। मरपा ने अनेक गुरुओं के चरणों में बैठ कर विद्याध्ययन किया तथा वे भूमिप्राप्त सिद्ध पुरुष

1. योगी ठगथुङ् ग्यल्पो कृत मरपा की जीवनी—बौद्ध मन्दिर सिगरा, वाराणसी से प्रकाशित संस्करण, 1970, पृ० 173.
2. དབུ་མ་ཡང་དག་པར་བརྗོད་པ། 1983 में वाराणसी से मुद्रित, पृ० 175.
3. मिलाई गुरबुम, दिल्ली संस्करण 1983, पृ० सं० 483.
4. मध्यमकसंगीति, 1983 संस्करण, पृ० 176.

थे। वे शिष्यों की पात्रता को देखकर उसके अनुसार ही उपदेश देते थे। अतः उनकी गीतियों में विज्ञानवादी आदि सिद्धान्तों की भी झलक दिखाई पड़ सकती है। उनकी गीतियों तथा अन्य उपदेशों में केवल एक ही मत का प्रतिपादन किया गया हो, ऐसा नहीं है।

मिलारस्पा की गीतियों में कहीं पर चारों दर्शन-प्रस्थानों का परिचय दिया गया है। उनमें भी माध्यमिक तथा विज्ञानवादी दोनों दर्शनों के सिद्धान्त हमें प्राप्त होते हैं। अतः हम कह सकते हैं कि मरपा, मिलारस्पा तथा द्वग्सपो आदि के अभिज्ञाप्राप्त पुरुष होने की वजह से ये शिष्य की क्षमता के अनुसार ही धर्मोपदेश करते थे। परमार्थतः प्रासंगिक मत स्वीकार करने पर भी उनके ग्रन्थों में अन्य मतों का उल्लेख न हो, यह कैसे हो सकता है? इस प्रकार हम इन सिद्ध पुरुषों के उपदेशों में माध्यमिक मत के साथ-साथ चित्तमात्रता आदि के रूप में अन्य मतों को भी देख सकते हैं।

वास्तव में कार्ग्युद् सम्प्रदाय का दर्शन महामुद्रा ही है। महामुद्रा नामकरण तथा इसकी व्याख्या वैसे तो गीतियों में प्रचुर मात्रा में हुई है, फिर भी जितनी स्पष्ट टीका-टिप्पणी द्वग्सपो रिन्पोछे ने की, उतनी शायद ही अन्य किसी ने की हो। मिलारस्पा अपनी गीति में कहते हैं—"महामुद्रा दर्शन की रीढ़ है[1]"। कहने का तात्पर्य यह है कि महामुद्रा अन्तिम लक्ष्य है, जिसका हमें साक्षात्कार करना है और इसके दर्शन के साथ ही भव एवं निर्वाण का समारोप समाप्त हो जाता है तथा हम एक अनिर्वचनीय स्थिति को प्राप्त हो जाते हैं। द्वग्सपो रिन्पोछे जी के उपदेशों में प्रतिपाद्य विषय का निरूपण, पारमितायान तथा मन्त्रयान दो भागों में बाँट कर किया गया है। दोनों का 'महामुद्रोपदेश' ऐसा नामकरण भी किया गया है। पारमितायान की परम्परा में शून्यता ही महामुद्रा के नाम से कही गई है। उन दोनों ( शून्यता तथा महामुद्रा ) के पर्यायवाची होने की स्थिति को सूत्र एवं आगमों का उद्धरण करके सिद्ध किया गया है। इस प्रकार शास्त्र की रचना कर उन्होंने अपने मत को स्पष्ट किया है।

मरपा, मिलारस्पा, द्वग्सपो तथा इनके शिष्य फगड्, कर्मापा दुससुम ख्येन्पा, डीगुङ् स्क्योबपा, लिङ् रसपा, तथा स्तगलुङ्पा आदि के अभिमत भी समान ही हैं। ये सब प्रासंगिक मत को स्वीकार करते हुए प्रतीत्यसमुत्पाद व्यवस्था को संवृति मात्र स्वीकार करते हुए परमार्थ चतुष्कोटिनिष्प्रपंचता की भावना करते हैं, जो सभी प्रासंगिक माध्यमिकों में समान है।

सिद्धेश्वर मिलारस्पा ने द्वग्सपो को अपनी गीति में एक जगह कहा है—"स्वचित्त की शून्यता जान लेने पर ( हमें ) एकत्व और अनेकत्व का ग्रहण नहीं करना चाहिये। ( यदि हम स्वभाव को एक और अनेक में विभाजित ही करते रहेंगे तो ) शून्यता के उच्छेदान्त में

---

1 ཕྱག་རྒྱ་ཆེན་པོ་ལྟ་བའི་རྫོང་། ।

गमन का खतरा है। अतः हे पुत्र ! निष्प्रपञ्च में समाहित हो जाओ[1]"। इसका अभिप्राय यह है कि जब हम निष्प्रपञ्च ( अर्थात् अनिरोध, अनुत्पाद, अनुच्छेद, अशाश्वत आदि की स्थिति ), अर्थात् महामुद्रा में समाहित होते हैं, तब वहाँ एक-अनेक, अस्ति-नास्ति आदि का आरोप व्यर्थ है, क्योंकि जहाँ एक होगा वहाँ अनेक भी होंगे। अतः स्वचित्त की शून्यता जान लेने पर यही एक ऐसी सीमा है, जहाँ पर यह निष्प्रपञ्च मात्र की अवस्था कही जा सकती है। प्रपञ्च अथवा भव-निर्वाण की बात उस सीमा पर नहीं की जा सकती।

( सावशेष )

1 བུ་རང་སེམས་སྟོང་ཉིད་རྟོགས་ཙ་ན། །གཅིག་དང་དུ་མར་མ་འབྱེད་ཅིག །
ཆད་པའི་སྟོང་པར་འགྲོ་ཉེན་ཡོད། །བུ་སྤྲོས་པ་མེད་པའི་ངང་ལ་ཞོག །
मिलाई गुरबुम, गंगतोग संस्करण, 1983, पृ० 657

# नेपाल के सिद्ध वज्राचार्यों की जीवनी एवं कृतियां

—विजयराज वज्राचार्य—

[ नेवारी साहित्य में 32 वज्राचार्य प्रसिद्ध हैं। इनके अतिरिक्त भी वज्राचार्यों का वर्णन वहाँ मिलता है। संबद्ध साहित्य के आधार पर यहाँ क्रमशः इन सब वज्राचार्यों की जीवनी, कृतियाँ, साधना-परम्परा आदि का परिचय दिया जायगा। इस निबन्ध के प्रस्तुत अंक में छप रहे अंश में जीवचन्द्र और रत्नवज्र नामक वज्राचार्यों का परिचय उनसे सम्बद्ध विहारों के साथ दिया जा रहा है। ]

परम्परा से यह स्वीकार किया जाता है कि भगवान् बुद्ध ने ही तन्त्रों की भी देशना की। परन्तु हम इसका प्रभाव ईसा के सातवीं, आठवीं शताब्दी से देखते हैं, जब भारतवर्ष में अनेक सिद्धाचार्य हुए। भोट इतिहासकारों की मान्यता है कि बौद्ध-तन्त्र के ग्रन्थों को इन्हीं सिद्धाचार्यों ने जम्बूद्वीप में लाकर प्रचार किया। परम्परावादियों की सामान्य मान्यता यही रही है कि इन तन्त्रों की देशना भगवान् बुद्ध ने ही की है, परन्तु परवर्ती आचार्यों ने इसे अति रहस्यात्मक एवं गूढ होने से प्रचार न कर गुप्त रूप से ही साधना की। प्रज्ञापारमिता साहित्य एवं अन्य महायान ग्रन्थों में भी हम तन्त्र के प्रभाव को देख सकते हैं। सातवीं शताब्दी के बाद सिद्धाचार्यों का आगमन हुआ। उन्होंने तन्त्रों को सार्वजनिक बनाया, इसकी साधना कर तन्त्र के गूढ रहस्यों को साधारण लोगों तक पहुँचाया और एक ही जन्म में बुद्धत्व प्राप्त करने का सरलतम उपाय उपस्थापित किया।

जन-जन तक तन्त्रों का प्रचार होने से एक विशिष्ट प्रकार का समाज एवं संस्कृति उभरने लगी। आज बौद्ध तन्त्रों का प्रभाव बहुत कम है, भोट देश एवं नेपाल में अभी भी अक्षुण्ण रूप से इस संस्कृति की धारा बह रही है। भोट परम्परा के अध्ययन की प्रवृत्ति इधर के वर्षों में अधिक हुई है। नेपाल में भी इस तन्त्र-संस्कृति की अपनी एक विशिष्ट परम्परा है। आज इस परम्परा के बाहक नेपाल के नेवार जाति के वज्राचार्य एवं शाक्य आदि हैं।

नेपाल में यह परम्परा किस रूप में आई और कब पहुँची यह कहना निश्चित प्रमाणों के अभाव में कठिन है, परन्तु हमें ज्ञात है कि नेपाल भारत का पड़ोसी ही नहीं प्रत्युत ऐतिहासिक काल से एक देश के समान ही दोनों देशों की जनता निवास करती थी। अतः यह कहना सरल होगा कि यहाँ की यह परम्परा मौलिक भारतीय सिद्धों की ही परम्परा है। इसके अतिरिक्त हमें यह भी ज्ञात है कि भोट एवं भारत के ऐतिहासिक सम्बन्धों के मध्य

नेपाल का अपना विशिष्ट योगदान है। फिर भी नेपाल की ऐतिहासिक वंशावलियों के अनुसार यह विदित होता है कि महाचीन से आकर महामंजुश्री ने वर्तमान नेपाल ( काष्ठमण्डप ) को स्थापित किया। इससे पूर्व यहाँ एक विशाल जलाशय था। मंजुश्री ने इस जलाशय को अपने खड्ग से विच्छेद कर इसके जल को प्रवाहित कर दिया। जलाशय से जल निर्गत हो जाने के बाद यहाँ ज्योतिस्वरूप सहस्रदलकमल पर स्वयंभू का प्रकाश आविर्भूत हुआ। नेपाल में वज्रयानी परम्परा का उद्भव इसी घटना के साथ जोड़ कर प्रस्तुत किया जाता है। महामंजुश्री को यहाँ "हेवज्रनैरात्म्य" का दर्शन प्राप्त हुआ। वहाँ उन्होंने षोडशभुज हेवज्र को अनेक तान्त्रिक गीतों ( चर्या गीतों ) द्वारा तान्त्रिक विधि से पूजा की। मंजुश्री महाचीन से अपने साथ राजकुमार धर्माकर को भी लाये। बाद में उन्होंने इन्हें वहाँ का राजा नियुक्त कर दिया[1]। ऐसा प्रमाण मिलता है कि उस समय नेपाल ( काष्ठमण्डप ) के आस-पास में महायान धर्म के अनुयायी निवास कर रहे थे। धर्माकर ने वहाँ राजा के रूप में स्थापित होने के पश्चात् अनेकविध कार्य किये, जिससे वहाँ बौद्ध धर्म का प्रचार-प्रसार हुआ। राजा धर्माकर भी स्वयं में एक अप्रतिम विद्वान् थे। उन्होंने काष्ठमण्डप में अनेक विहारों का निर्माण किया। ऐसा विश्वास किया जाता है कि वज्रशील महाविहार का निर्माण भी धर्माकर ने ही किया और नेपाल में बौद्ध दर्शन का विशेषकर तन्त्रशास्त्रों का अध्ययन और आचरण प्रारम्भ हुआ। इसी के फलस्वरूप इनके परवर्ती काल में अनेक सिद्ध विद्वान् हुए, जिनके बारे में हमें विस्तरशः वर्णन यत्र तत्र उपलब्ध होता है। इस प्रकार वहाँ तन्त्र-अध्ययन को गुरु-शिष्य परम्परा स्थापित हुई है।

पं० बद्रीरत्न वज्राचार्य जी की छोटी पुस्तक "न्हापायापिं प्रसिद्ध वज्राचार्यपिं" में जिन ३२ ( बत्तीस ) वज्राचार्यों का परिचय दिया गया, उनकी नामावली इस प्रकार है—

| वज्राचार्यों का नाम | विहार | स्थान |
|---|---|---|
| 1. मञ्जुदेवाचार्य | | |
| 2. शान्तिकराचार्य | | गौड़ देश |
| 3. वाचासिद्धि | | सक्व देश |
| 4. ओडियानाचार्य | | कपिलपुर |
| 5. बन्धुदत्ताचार्य | राजकीर्ति महाविहार | तेबहाल, कान्तिपुर |
| 6. वज्रपाद वज्राचार्य | | पनौती ( पांचाल ) |
| 7. ॐकारवज्र वज्राचार्य | मन्त्रसिद्धि महाविहार | सबलबहाल |

---

1. बृहत्स्वयम्भू पुराण, पृ० 247–249.

| | | |
|---|---|---|
| 8. हूँकारवज्र वज्राचार्य | मन्त्रसिद्धि महाविहार | सबलबहाल |
| 9. शाश्वतवज्र वज्राचार्य | ,, ,, | ,, |
| 10. वाग्वज्र वज्राचार्य | मैत्रीपुर महाविहार | क्वाबहाल |
| 11. परमादिवज्र वज्राचार्य | ,, ,, | ,, |
| 12. रत्नवज्र वज्राचार्य | रत्नकेतु महाविहार | ,, |
| 13. सुरतवज्र वज्राचार्य | सुरतश्री महाविहार | तक्षबहाल |
| 14. जीवचन्द्र वज्राचार्य | ,, ,, | ,, |
| 15. लीलावज्र वज्राचार्य | तरुमूलश्रीमहाविहार | सिकंमूबहाल |
| 16. मञ्जुवज्र वज्राचार्य | मणिसिंह महाविहार | मुसुंबहाल |
| 17. अमोघवज्र वज्राचार्य | | सक्वदे |
| 18. वन्नकृतदेव वज्राचार्य | मन्त्रसिद्धि महाविहार | सबलबहाल |
| 19. सिद्धिवज्र वज्राचार्य | मणिसिंह महाविहार | मुसंबहाल |
| 20. हासवज्र वज्राचार्य | हेनाकर महाविहार | ध्वाकाबहाल |
| 21. विलासवज्र वज्राचार्य | | |
| 22. महासुखवज्र वज्राचार्य | | |
| 23. श्रीवज्र वज्राचार्य | | |
| 24. अनुपमवज्र वज्राचार्य | | |
| 25. विक्रमवज्र वज्राचार्य | | |
| 26. मुनीन्द्रवज्र वज्राचार्य | | |
| 27. शिववज्र वज्राचार्य | | |
| 28. गीतवज्र वज्राचार्य | | |
| 29. समरसवज्र वज्राचार्य | | |
| 30. तथागतवज्र वज्राचार्य | | |
| 31. स्वयंभूवज्र वज्राचार्य | | |
| 32. इन्दुवज्र वज्राचार्य | | |

इनके अतिरिक्त भी अनेक वज्राचार्य हुए हैं। जैसे शीलमञ्जु, बोधिगुप्त, वागीश्वरकीर्ति, शान्तिभद्र, रत्नाकरशान्ति, अनन्तश्री, गौतमश्री, शुभश्री, रवीन्द्रदेव, वज्राकरजीव, कीर्तिश्रीज्ञान, विभ्रतचन्द्रपाल, वीरमती वज्राचार्य, रत्नरक्षित, रवीन्द्र, क्षेमेन्द्र वज्राचार्य, श्रीजयानन्द वज्राचार्य, श्रीज्ञानकीर्तिसेन, सुबोधिजीव इत्यादि। इन वज्राचार्यों का उक्त ग्रन्थ में उल्लेख नहीं है। ये सब भी प्रसिद्ध वज्राचार्य हैं।

बौद्ध वाङ्मय में वज्राचार्य एक पद है। वज्रयानी बौद्ध धर्म में नियमानुसार विहार, गोन्पा, बहाल, बहिल इत्यादि में जाकर विद्वान् स्थविर के समीप विनयपूर्वक बैठकर अध्ययन,

शिक्षा-दीक्षा प्राप्त कर बौद्ध चर्या में संलग्न व्यक्ति ही वज्राचार्य बन सकते हैं। यह वज्राचार्य पद अतिदुर्लभ रहा है। भिक्षु या वज्राचार्य बनने वालों को एक बौद्ध विधि के अनुसार पहले श्रामणेर बनना जरूरी है। बालक को 12 वर्ष के अन्दर स्थविर के पास ले जाया जाता है। वहाँ उसका मुण्डन किया जाता है और चूडाकर्म करते समय बची चोटी को भी काट दिया जाता है। शिक्षा ग्रहण कराके उसे चीवर पहनाया जाता है। कुंधार, सिमलाकू (धर्मदण्ड), पिण्डपात्र और प्रवज्यासंवर देकर भिक्षु बनाते हैं। भिक्षु बनाकर विहार में ही भिक्षुचर्या कराते हैं। प्रारम्भ से बौद्ध शास्त्रों का अध्ययन कराते हैं। चार वर्ष, दस वर्ष, सोलह वर्ष, बीस वर्ष, पच्चीस वर्ष तक या जब तक अध्ययन की जरूरत है, तब तक उसे अध्ययन कराते हैं। जब अध्ययन पूरा हो जाता है या अध्ययन से उसकी तृप्ति हो जाती है, तब उसको चीवर छुड़वाते हैं। तब वह व्यक्ति पाणिग्रहण कर सकता है। शिक्षा-दीक्षा से पूर्ण ऐसे व्यक्ति को ही वज्राचार्य अभिषेक देते हैं। ऐसा अभिषिक्त व्यक्ति ही वज्राचार्य कहलाता है। शनैः शनैः यह परम्परा समय के अनुसार जब ह्रास की ओर चल पड़ी, तब से नेपाल में वज्रयानी बौद्ध वज्राचार्य कम होते गये। साथ में साहित्य की रक्षा पर भी उतना ध्यान नहीं दिया गया। बौद्ध साहित्य को चैत्य के गर्भ में डाल दिया तथा कुछ बौद्ध धर्म विरोधी शासकों ने घर घर में धावा बोल कर ग्रन्थों को जला दिया। नदी में फेंक दिया। बची पुस्तकें विलायत भेज दी गयी। इस प्रकार आज इन सभी विशिष्ट वज्राचार्यों की जानकारी प्राप्त करने के हमारे पास बहुत कम साधन बच गये। प्रस्तुत निबन्ध में हम ऊपर निर्दिष्ट इन वज्राचार्यों तथा अन्य साधनों से उपलब्ध वज्राचार्यों का भी परिचय देना चाहते हैं।

## जीवचन्द्र वज्राचार्य

जीवचन्द्र वज्राचार्य श्री सुरतवज्र वज्राचार्य के सुपुत्र हैं, कान्तिपुर, असन, सुरतश्री महाविहार तक्षबहाल में ने० सं० 550 के आस-पास इनका जन्म हुआ था।

ने० सं० 61। भक्तपुर (भादगाँऊ) के राजा रायमल्ल के निमन्त्रण पर इन्होंने भक्तपुर में कुमारी देवी की मूर्ति की स्थापना अपने सुरतश्री महाविहार की गुह्यपूजा में स्थापित वज्रदेवी की साक्षी कर की।

जीवचन्द्र वज्राचार्य कुमारी स्थापना के पश्चात् जब अपने घर वापिस आये, तो तक्षबहाल के वज्राचार्य लोगों ने बिना अनुमति के विहार की वज्रदेवी की मूर्ति को भक्तपुर में स्थापित करने के आरोप में विहार के संघ से इन्हें निष्कासित और तक्षबहाल संघ से भी बहिष्कृत किया। तत्पश्चात् उन्होंने पुनः राजा रायमल्ल के राज्य भक्तपुर में जाकर तक्षबहाल संघ से अपने निष्कासित होने की बातें बतायी। राजा ने कहा—अब आपके लिये कान्तिपुर लौटना जरूरी

नहीं। राजा ने भक्तपुर राज्य में रहने के लिये "चतुर्वर्ण महाविहार" नामक विहार बनाकर जीवचन्द्र वज्राचार्य को समर्पित कर दिया। तब से उनके परिवार के सभी लोग उसी विहार में जीवन व्यतीत करते आये हैं। इनके निम्नलिखित तीन चचा गीतों का उल्लेख मिलता है—

| चचा गीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. डाकिनी देवी | × | × |
| 2. माला देवी | × | × |
| 3. खण्डरोहा देवी | × | × |

## रत्नवज्र वज्राचार्य

चौरासी सिद्धों में एक रत्नवज्र नाम के भी सिद्ध हैं। मगर ये रत्नवज्र वज्राचार्य चौरासी सिद्धों में नहीं आते। ये रत्नकेतु महा-विहार झ्वाबहाल के निवासी रत्नवज्र वज्राचार्य हैं। इन्होंने योगसिद्धि के द्वारा रत्नवृष्टि कराने का मुहूर्त खोजकर आजकल झ्वाबहाल नाम से प्रसिद्ध जगह पर रत्नवृष्टि कराई थी। यहाँ जो रत्नों की वृष्टि हुई, उन सभी को एकत्रित करके गर्भगृह के भीतर रखकर चैत्य बनाया गया। यह चैत्य रत्नकेतु महाविहार नाम से पुकारा जाने लगा। कालान्तर में इस विहार का नाम झ्वालबहाल हो गया। झ्वाल का अर्थ रत्नों का समूह और झ्वा: (खतम, नष्ट, गिरना) मुरझा कर डाली-डालियों में गिर जाना है। सम्प्रति इस विहार का नाम झ्वालबहाल प्रचलित है।

इस रत्नकेतु महाविहार क्वापाद्यो (शाक्यमुनि बुद्ध की प्रतिमा) की रत्नों से सुसज्जित प्रतिमा को चोरों ने चुरा लिया। रत्नों को स्वयं रखा और क्वापाद्यो की प्रतिमा को न्हायकं (बिच्छू घास) की झाड़ियों में फेंक दिया। बिच्छू घास से भरे रहने से इस स्थान को न्हायकं त्वा: (बिच्छू घास टोल) कहने लगे। झ्वाबहाल के वज्राचार्य लोगों ने मिलकर खोई हुई मूर्ति (भगवान्) को न्हायकं (बिच्छू घास) की झाड़ियों में खोज निकाला और थायमदुइ टोला में नया विहार बनाकर क्वापाद्यो की पुन: स्थापना की। इसी विहार का नाम संस्कृत भाषा में रत्नकेतु महाविहार है। नेपाल की नेवारी भाषा में इसे न्हूबहाल (नया बहाल) कहा जाता है। झ्वा-बहाल के वज्राचार्य लोगों में आज भी इसी न्हूबहाल में चूडाकर्म करने की परम्परा कायम है।

उन्होंने काष्ठमण्डप के वज्राचार्यों के लिये महायानी बौद्ध धर्म से सम्बद्ध ग्रन्थों और चर्यागीतियों की रचना की। उनके नाम इस प्रकार हैं—

(क) शून्यवज्रतन्त्र राजवृत्ति

(ख) श्रीहेरुकसाधन

(ग) अक्षोभ्यसाधन

20

| चचागीति | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. त्रिदल पद्मोपरि | धनाश्री | चसपति |
| 2. हूँकार संजात | पञ्चम | माथ |
| 3. अंबीज संभव | कामोद | षडङ्गार |
| 4. द्विभुज एकमुख | शृङ्गारमालश्री | माथ |
| 5. प्रत्यालीढपदा | कामोद | षडङ्गार |
| 6. विश्वकमल | मल्लार | झप |
| 7. अतिनील वर्ण | कामोद | षडङ्गार |
| 8. नृत्यति परम | मल्लार | झप |
| 9. श्वेतवर्ण एकमुख | नाट | जटी |
| 10. रत्नाभरण | ललितमञ्जरी | जटी |
| 11. अवज्रासनस्थित | कर्णदी | झप |
| 12. रक्तवर्ण देह | कर्णदी | झप |
| 13. त्रिभुवन जननी | नाट | जटी |
| 14. पवन मण्डल | भैरवी | झप |
| 15. आदिवर्णोद्भव | धनाश्री | चसपति |
| 16. सरोजपत्रनयन | रागरामकरी | जटी |

( सावशेष )

# རྩོམ་གྱི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས།

འཕགས་པ་ཀླུ་སྒྲུབ་ཀྱིས་མཛད་པའི་སེམས་ཅན་མགུ་བར་བྱ་བའི་

ཚོགས་སུ་བཅད་པ།　　༡–༣

ཚོགས་སུ་བཅད་པ་འདི་སྐུ་ཞབས་སི་ལྦཱ་ལེཝི་མཆོག་གིས་སེམས་ཅན་མགུ་བར་བྱ་བའི་ལེའུར་ཕྱེས་པ་ཞེས་པའི་འགོ་བརྗོད་ཕྱོགས་ཕྱི་ལོ་ ༡༩༢༩ ཕྱི་ཟླ་བཅུ་པ་ནས་བཅུ་གཉིས་བར་གྱི་ཛརྣལཨེཤིཡཱཊིཀ་ (ཛེ ཨེ ) གི་དུས་དེབ་ལྡེབ ༢༦༨–༢༧༥ ནང་དཔར་འདེབས་མཛད་ཡོད་པ་ཌོཀྟརབཊྣརསེལལ་གྱིས་རང་གི་དཔེ་མཛོད་དུ་གསོག་སྒྲུབ་མཛད་འདུག་པ་འདིར་ཚོགས་བཅད་དང་པོ་གསུམ་མི་ཚང་ཡང་སྣང་ངས་ལེགས་ཀྱིས་རྒྱ་གར་གྱི་པཎྜི་ཏ་སངས་རྒྱས་འབྱུང་གནས་གོ་ཆ་ (བུདྡྷཱཀརབརྨ) དང་ལོ་ཙཱ་བ་དགེ་སློང་ཆོས་ཀྱི་ཤེས་རབ་ཀྱིས་བསྒྱུར་བའི་བོད་འགྱུར་རྙེད་པ་ལ་གཞི་བཅོལ་ཏེ་ཚོགས་སུ་བཅད་པ་དང་པོ་གསུམ་སྐྱར་བསྐྲུན་ཁ་གསབ་ཞུས་ཡོད།

དཔལ་ཤཱཀྱ་སེ་ཌྲིའི་བསྟོད་པ།　　༢–༨

བསྟོད་པ་འདི་ནི་ཞིང་གཤེགས་སློབ་དཔོན་དཔལ་འཛིག་རྟེན་མགོན་པོ་(སྭ. ཤྲཱི ཛ་གནྣཱ་ཐ་ཨུ་པཱ་དྷྱཱ་ཡ)མཆོག་གི་སྐུ་སྒེར་དཔེ་མཛོད་ནས་རྙེད་པའི་དཔར་དུ་མ་ཕྱིན་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་ནས་ལེན་པ་ཡིན་ཞིང་། ཕྱོགས་བསྡུས་འདིའི་འགེལ་བརྗོད་དུས་དེབ་དང་པོའི་ནང་ཞུས་ཡོད།

## ཆེས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ༥–༢༤

དུས་དེབ་འདིའི་ནང་གཞམ་གསལ་ཆེས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད་ཞུས་ཡོད།

༡ མཁའ་འགྲོ་རྒྱ་མཚོའི་རྒྱུད་ཀྱི་བཤད་པ་ [(འགྲེལ་པ)གྲུ་གཟིངས]།

༢ དེ་ཁོ་ན་ཉིད་རིན་པོ་ཆེའི་སྣང་བ་དང་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་རིན་པོ་ཆེ་སྣང་བའི་རྣམ་པར་བཤད་པ།

༣ ལྷན་ཅིག་སྐྱེས་པ་སྣང་བའི་དཀའ་འགྲེལ།

༤ འཕགས་པ་ཡན་ལག་བརྒྱད་པའི་བསྙེན་གནས་ཀྱི་ཕན་ཡོན།

༥ སོར་མོ་རིང་བའི་རབ་བྱུང་།

༦ རྡོ་རྗེ་ཀུན་འབྱུང་།

༧ འཕགས་པ་ཤེས་རབ་ཀྱི་ཕ་རོལ་དུ་ཕྱིན་པ་སྟོང་ཕྲག་ཉི་ཤུ་ལྔ་པ།

༨ སངས་རྒྱས་ཐོད་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱ་ཆེར་བཤད་པ།

## ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་ཕྱོགས་བཏུས། ༢༥–༣༤

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་དུས་དེབ་ལྔ་པའི་ནང་དུ་ཟུར་ཆག་སྐད་དུ་བཞུགས་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་འགའ་ཞིག་ཕྱོགས་བཏུས་བྱས་ཡོད་པ་དེ་དང་འབྲེལ་བར་དུས་དེབ་འདིའི་ནང་དུ་དྲི་མེད་འོད་དང་། ནམ་མཁའ་དང་མཉམ་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱ་ཆེར་བཤད་པ། བྱ་བ་བསྡུས་པ། བདུད་རྩིའི་ཐིགས་པ་དང་གཞིན་རྗེ་གཞེད་ནག་གི་རྒྱུད་བཅས་སུ་གསལ་བའི་ཟུར་ཆག་གི་གསུང་རབ་ཁག་ཕྱོགས་བཏུས་བྱས་ཡོད་པ་དང་ཆབས་ཅིག་ཟུར་ཆག་གི་གསུང་རབ་ཁག་གི་དོན་གསལ་ཆེད་དུ་འགྲེལ་པ་ཁག་ཏུ་བཞུགས་པའི་ལེགས་སྦྱར་གྱི་རྣམ་བཤད་ཀྱང་འཁོད་ཡོད།

## ནང་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། ༢༩–༨༦

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འག་ད་བར་ནང་པའི་རྒྱུད་དང་རྒྱུད་འགྲེལ་དུ་མ་ཞིག་ནས་⋯ ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པའི་རྣམ་བཤད་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་ དུས་རབ་འདིའི་ནང་གཤིན་རྗེ་གཤེད་ནག་པོ་འི་རྒྱུད་དང་དེའི་དཀའ་འགྲེལ་རིན་པོ་ཆེའི་⋯ ཕྲེང་བ་བཅས་དང་མངོན་པར་རྟོགས་པའི་སྒོ་མ་ནས་ཆོས་ཚིག་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་⋯ ཡོད་པའི་གཞུང་འདི་གཉིས་ལྷ་ས་དབུས་བོད་ཀྱི་ཆེས་མཐོའི་གཙུག་ལག་སློབ་ཁང་གི་ནང་⋯ པའི་ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་ཞིབ་འཆར་གཞིའི་ཁོངས་ནས་དཔར་དུ་བཏོན་ཉེར་⋯ ཡོད།

## རྒྱ་གར་བའི་སྣང་ངོར་སྔགས་དང་རྒྱུད། ༨༧–༩༢

བྲིས་རྩོམ་འདིའི་ནང་སྔགས་དང་རྒྱུད་སྐོར་ལ་སྤྱིར་བཏང་གི་བསམ་ཕྱོགས་སྟོན་ ཞིང་དེ་དག་གཞུང་དོན་བསྟན་བཅོས་ཁག་གི་བཞེད་ཚུལ་ལྟར་སྔགས་དང་རྒྱུད་ཀྱི་རང་⋯⋯ བཞིན་ཕྱིན་ཅི་མ་ལོག་པ་བཀོད་ཡོད། འབྲས་དོན་ཚུལ་དུ་བསྟན་བཅོས་ཁག་གི་རིག་པ་ ཚད་ལྡན་རྣམས་གཞི་རྟེན་དུ་བྱས་ཏེ་སྔགས་འབྲུ་ས་བོན་གྱི་ནུས་མཐུའི་སྐོར་ལའང་གསལ་⋯ བཤད་མི་ཉུང་བར་ཞུས་ཡོད།

## གཤིན་རྗེ་གཤེད་ནག་པོ་འི་རྒྱུད་ལྟར་དབང་གི་ཚུལ་ལུགས་རྣམ་བཤད། ༩༣–༦༢

དབང་ནི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་ཀྱི་གནད་འགག་གཙོ་བོ་ཞིག་རེད། རྒྱུད་ཀྱི་ཉམས་ ལེན་དང་གསན་བཞེས་ཆ་ཚང་ཞིག་བྱེད་པ་ལ་ཐོག་མར་སློབ་མས་བླ་མའི་དྲུང་ནས་རྒྱུད་⋯ ཀྱི་དབང་ངམ་སྨིན་པ་ཞུ་དགོས། གཤིན་རྗེ་གཤེད་ནག་གི་དཀའ་འགྲེལ་རིན་པོ་ཆེའི་ཕྲེང་ བར་རྒྱུད་འདིའི་དཀྱིལ་འཁོར་དང་། དཀྱིལ་འཁོར་དུ་འཇུག་པ། དབང་གི་ཚུལ་བཅས་

གསལ་འདུག་པ་དེ་བཞིན་འདོར་ག་ཤིན་ཛེ་ག་ཤེད་ནག་པོའི་རྒྱུད་ལྟར་དངང་བ་ཚུལ་ལ···
རྣམ་བཤད་ཉུང་ངུ་བྲ་རྒྱུའི་འབད་རྩོལ་ཞུས་ཡོད།

## ཆོས་ཀུན་ལས་བཏུས་པའི་ལྟ་བའི་བསམ་ཚུལ། ༦༣–༨༧

འདིར་དགེ་སློང་སྣང་བའི་སེ་ཊྲིས་ (ཨབལོཀིདསེཊྲ) མཛད་པའི་ཆོས་ཀུན་ལས་བཏུས་པ་ཞེས་པའི་གསུང་རབ་ཀྱི་ངོ་སྤྲོད་ཞུས་ཡོད། གསུང་རབ་འདི་ནི་དམ་པའི་ཆོས་དྲན་པ་ཉེ་བར་བཞག་པའི་མདོ་དང་ཤིན་ཏུ་རྒྱས་པའི་མདོ་ལས་བྱུང་བ་ཡིན་པས་འདིའི···ནང་ཆོས་ཀྱི་གནད་དང་རིགས་པས་སྒྲུབས་པའི་ལྟ་བའི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་རྟོགས་པའི་ཤེས་རབ་··བཅས་ཚུལ་དང་མཐུན་པར་རྣམ་བཤད་བྱས་འདུག་པ་འདི་ཉིད་གསུང་རབ་རྩོམ་པ་པོས་སྡེ་ཚན་ ༢༦ དུ་ཕྱེས་ཤིང་ཆེད་དུ་བརྗོད་པ་བཞིའི་ནང་བཅིང་བར་མཛད་འདུག འདིའི་ནང་སྣང་བ་དང་དོར་བའི་ལས་ཐམས་ཅད་ལ་ཚོགས་བཅད་ཀྱི་ལམ་ནས་རྣམ་བཤད་བྱས་འདུག་པ་འདི་ནི་དགེ་སློང་གི་སྡེ་ཙམ་དུ་མ་ཟད་ཁྱིམ་པ་ཆོས་ཀྱི་རྗེས་འབྲང་རྣམས་ཀྱི་ཆེད་དུའང་ཕན་ཐོགས་ཅན་རེད་འདུག

## དཔེ་དེབ་དཀོན་རིགས་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། ༨༤–༡༠༤

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་དུས་དེབ་ ༡༢ པའི་ནང་རྒྱུད་གཞུང་ལག་བྲིས་མ་ ༧༦ གི་སྐོར་བཀོད་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་གལ་ཆེའི་གསུང་རབ་ལག་བྲིས་མ་གཞན··· ༦༧ ཡི་སྐོར་ཞུས་ཡོད་པའི་ཁོངས་མཚན་བརྗོད་ཀྱི་འགྲེལ་པ་དང་ཟུར་མཆན་སྐོར་ཡང··· གསལ་ཡོད།

## ནང་པའི་རྒྱུད་དུ་གསལ་བའི་རྩ་དང་ཁམས་གནས་ རྣམས་ཀྱི་རྣམ་བཤད། ༡༠༦_༡༢༠

དུས་རིམ་བཅུ་གསུམ་པའི་ནང་དུ་རྡོ་རྗེ་ཐེག་པའི་མངོན་པར་བྱུང་བ་ཞེས་པའི་··· སྐོར་གསལ་ཞུ་བྱས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་ནང་པའི་རྒྱུད་དུ་གསལ་བའི་རྩ་དང་། ཁམས། གནས་རྣམས་ཀྱི་རྣམ་བཤད་བྱ་རྒྱུ་ཡིན། ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་ཕལ་ཆེ་བ་ཐམས་ཅད་ཀྱི་ནང་རྩ་དང་ཁམས་གནས་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་ལ་བཤད་པ་མི་ཉུང་བ་རྙེད་འདུག  འདིར་དེ་དག་གི་ངོ་བོ་མཚུངས་བསྡུར་གྱིས་དཔྱད་ཞུས་བྱས་ཡོད།

## བླ་མེད་ཀྱི་རྒྱུད་དུ་བསྐྱེད་རིམ་གྱི་རྣམ་བཞག ༡༢༡_༡༥༠

དུས་རིམ་བཅུ་གསུམ་པའི་ནང་དུ་རིམ་གཉིས་ཀྱི་སྤྱི་བཤད་ངོ་སྤྲོད་ཞུས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་བྲིས་རྩོམ་འདིའི་ནང་གོང་གསལ་འགོ་བརྗོད་འོག་བླ་མེད་རྒྱུད་ཀྱི་སྒྲུབ་ཐབས་ད·· མ་རྒྱུད་དང་། ཕ་རྒྱུད། གཉིས་མེད་རྒྱུད་ཀྱི་བསྐྱེད་པའི་རིམ་པའི་སྐོར་ལ་གསལ་བཤད་བྱ་རྒྱུའི་འབད་རྩོལ་ཞུས་ཡོད།

## བཀའ་བརྒྱུད་པའི་ཆོས་རྒྱུད་དང་ལྷ་སྒོམ་གྱི་རྣམ་བཞག ༡༥༡_༡༥༨

བོད་ཀྱི་ནང་པའི་ཆོས་བརྒྱུད་ཆེན་པོ་བཞི་ཡི་ཆོས་རྒྱུད་དང་ལྷ་སྒོམ་གྱི་རྣམ་བཞག་སྐོར་ལ་གསལ་ཞུ་བྱ་བའི་རིམ་པ་འདིའི་འོག་དུས་རིམ་བཅུ་གསུམ་པའི་ནང་དུ་བཀའ····· བརྒྱུད་པའི་ཆོས་རྒྱུད་དང་ལྷ་སྒོམ་སྐོར་ལ་འགྲེལ་བརྗོད་མདོར་བསྡུས་ཞུས་ཡོད་པའི་བྲིས་རྩོམ་དེའི་འཕྲོས་འདིར་བཀའ་བརྒྱུད་པའི་ཆོས་རྒྱུད་ལྷག་མ་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་ལ་ངོ་སྤྲོད····· ཞུས་ཡོད།

## བལ་ཡུལ་གྱི་གྲུབ་ཐོབ་རྡོ་རྗེ་སློབ་དཔོན་རྣམས་ཀྱི་འབྱུང་རབས་ དང་མཛད་རྣམ། ༡༦༩_༡༧༦

ནེ་པཱ་ལའི་ཆོས་རིག་ནང་དུ་རྡོ་རྗེ་སློབ་དཔོན་ ༢༢ ཡོངས་སུ་གྲགས་པ་ཞིག་རེད། དེ་དག་ལས་གཞན་པའི་རྡོ་རྗེ་སློབ་དཔོན་རྣམས་ཀྱི་ཡང་བྱུང་བ་རྙེད་འདུག འདིར་འབྲེལ་ཡོད་ཆོས་རིག་རྣམས་གཞིར་ཟུས་རྡོ་རྗེ་སློབ་དཔོན་དེ་དག་ཐམས་ཅད་ཀྱི་འབྱུང་རབས་"དང་། མཛད་རྣམ་སྒྲུབ་བརྒྱུད་སོགས་ཀྱི་སྐོར་ལ་རིམ་པས་ངོ་སྤྲོད་ཞུ་རྒྱུ་ཡིན། དུས་དེབ་འདིའི་བྲིས་ཆོས་ནང་གསོན་པའི་ཟླ་བ་( ཛྙཱནཙནྡྲ )དང་། རིན་ཆེན་རྡོ་རྗེ ( རཏྣབཛྲ ) ཞེས་པའི་རྡོ་རྗེ་སློབ་དཔོན་རྣམ་གཉིས་དང་། དེ་དག་དང་འབྲེལ་བ་ཡོད་པའི་དགོན་པ་རྣམས་ཀྱི་ངོ་སྤྲོད་ཞུས་ཡོད།

## ABSTRACTS OF THE ARTICLES



The *Sattvārādhana Gāthā*, which is found in the private collection of Dr. Banarsi Lal, was published in Journal Asiatique pp. 264-265, Oct-Dec, 1929 by S. Levi. Preliminary three stanzas of the above verse were not available. Fortunately, Tibetan translation of the verse by Indian Pandit Buddhakaraverma and Tibetan translator Bhikṣu Dharmaprajña was found available by which three preliminary stanzas were restored and could able to present here the complete verse.



This hyms has been taken from the private unpublished stotra collection of late Prof. Jagannath Upadhyaya. The details of the collection was given in the 1st issue of *Dhiḥ*.



The present issue introduces the following rare texts :

1. Ḍākārṇavatantravyākhyā ( Vohitā ).
2. Tattvaratnāvaloka and Tattvaratnāvalokavivaraṇa.
3. Sahajālokapañjikā, Āryāṣṭāṅgapoṣadhānuśaṁsā, Dīrghanakhaparivrājaka.
4. Sarvavajrodakā.
5. Ārya Pañcaviṁśatisāhasrikā Prajñāpāramitā.
6. Buddhakapālatantraṭīkā.



In the 5th issue of *Dhiḥ* under the above title some lost Bauddha vacanas of *Apabhraṁśa*, were collected. In continuation to the excerpts of *Apabhraṁśa* vacanas found cited in the *Vimalaprabhā*, *Khasamatantraṭīkā*, *Kriyāsaṁgraha*, *Amṛtakaṇikā* and *Kṛṣṇayamāritantra* are collected in this issue. Simultaneously, Sanskrit explanation available in commentaries are also given here to illuminate the *Apabhraṁśa* vacanas.



Under the above title, explanation of technical terms obtained from many Bauddha Tantras and commentarial texts have been collecting up to now. The present issue brings the technical terms selected from the *Kṛṣṇayamāritantra*; its *Pañjikā Ratnāvalī* and *Abhisamayamañjarī*. The above two texts are being published by RBTRP of CIHTS, Sarnath.



In the present essay mentioning the general views on Mantra and Tantra, it is scientifically proved through the reasons of *śāstra* and the pure nature of Mantra and Tantra is established here through *śāstra*.

*Method of Abhiṣeka Narrated in Kṛṣṇayamāritantra* 53–62

*Abhiṣeka* ( Initiation ) is one of the important parts of the Tantra. For completion of Tantric practice and its study, the disciples obtain *Abhiṣeka* and vows from the *Guru*. In *Kṛṣṇayamāritantra*'s *Pañjikā Ratnāvali*, methods of maṇḍala, maṇḍala entrance and *Abhiṣeka* ( initiation ) are mentioned. Accordingly, somewhat analysis on *Abhiṣeka* ( initiation ) as per *Kṛṣṇayamāritantra* has been carried out in this issue.

*Dharmasamuccaya* 63–84

In this issue under the above title, introduction of *Dharmasamuccaya* of Bhikṣu Avalokitasiṁha is being given which was originated from *Saddharmasmṛtyupasthānsutra* and *Vaipulyasutra*. The author has divided the above text in 36 chapters in which acceptable and unacceptable actions are analysed which is not only helpful for ordained but for every lay Dharma follower.

*Basic Material for Rare Buddhist Texts* 85–105

Information of 46 Mss. of Tantric texts were given under this title in the 13th issue of the *Dhiḥ* The present issue gives the information on about 64 important texts which includes commentary and notes on *Nāmasaṁgīti*.

*Analysis of Nāḍi, Dhātu and Pīthas* 106–120

In the 13th issue of *Dhiḥ*, *Origination of Vajrayāna* was illuminated. The present issue brings the analysis on *Nādi*, *Dhātu* and *Pīthas* narrated in Bauddha Tantra. Narration of *Nādi*, *Dhātu* and *Pīthas* are found almost in every Bauddha Tantric texts. The nature of the same is comparatively analysed and presented here .

*System of Utpattikrama in Anuttara Tantra* 121–140

General introduction of *Kramadvaya* is given in the 13th issue of *Dhiḥ*. In this issue under the above title it is tried to illuminate the practical method of *Utpattikrama* of *Matṛtantra*, *Pitṛtantra* and *Advayatantra*.

*Philosophy and Practice of bKaḥ brGyud* 141–148

In the order of illuminating traditional philosophy and practice of four major sects of Tibet, traditional philosophy and practice of *Kargyud Sampradaya* were briefly given in the 13th issue of *Dhiḥ*. Remaining parts of the essay is presented here in which introduction of various remaining traditions of *Kargyud Sampradaya* are made.

*Life and works of Nepalese Vajrācāryas* 149–154

There are 32 prominent *Vajrācāryas* in Newari literature beside which description of *Vijrācāryas* are found available. Introduction of every *Vijrācārya's* biography, works and traditional practice etc. will be given respectively on the basis of concerned literature. The present issue gives the introduction of Jivacandra and Ratnavajra with their related Viharas.

●